# हनुमद्-रहस्यम्

लेखक-आचार्य पं० शिवदत्तमिश्र शास्त्री



प्रकाशक-

श्रीठाकुर प्रसाद पुस्तक भण्डार

कचौड़ीगली, वाराणसी। मू०-३०) रु०

'शिव' ग्रन्थमाला : ग्रन्थाङ्क-२३

# हनुमद्-रहस्यम्

( हनुमत्तन्त्र-हनुमत्पञ्चाङ्ग-हनुमत्सिद्धि-हनुमदुपासनोपेतम् )

'शिवदत्ती' हिन्दी-व्याख्या-सहितम्

*

लेखक तथा सम्पादक

व्याकरणाचार्य-साहित्यवारिधि-

**आचार्य पण्डित श्री शिवदत्तमिश्र शास्त्री**

( उत्तर प्रदेश शासन द्वारा सम्मानित )



*

प्रकाशक

**श्री ठाकुर प्रसाद पुस्तक भण्डार**

कचौड़ीगली, वाराणसी-२२१००१

१९८८ ई० ]

[ मूल्य



'Shiva' Granthamala : Granthank-23

# The Hanumad-Rahasyam

OR

Hanumattantra, Hanumat Panchanga, Hanumatsiddhi and Hanumadupasana

[ With the Hindi Commentary ]

*

By

Acharya Pt. Shri SHIVADUTTA Mishra
Shastri
Vyakarnacharya, Sahityavaridhi



*

Published By
Shree THAKUR PRASAD PUSTAK BHANDAR
Kachaurigali, Varanasi-221001

1988 ]

[ 

## प्रस्तुत संस्करण

प्रस्तुत संस्करण हनुमद्-उपासना प्रेमी विद्वानों के समक्ष उपस्थित करते हुए मुझे अपार हर्ष का अनुभव हो रहा है। थोड़े समय में इस संस्करण का समाप्त हो जाना ही इस बात का सूचक है कि हनुमद्-साहित्यान्वेषी सुधी जनों ने अपनी रुचि के अनुकूल सामग्री इसमें अवश्य प्राप्त की है। मेरा विचार था कि प्रस्तुत संस्करण को और भी अधिक संशोधित एवं परिवर्धित रूप में प्रस्तुत किया जाय, किन्तु कार्याधिक्य से समयाभाव एवं पुस्तक प्रकाशन में शीघ्रता के कारण अभीष्ट परिवर्तन एवं परिवर्धन न होकर मात्र पूर्व संस्करण की अशुद्धियों का ही सुधार तथा आंशिक परिवर्धन के साथ पुस्तक प्रकाशित की गयी है।

आशा है, पूर्व संस्करण की भाँति प्रस्तुत संस्करण का भी विद्वत्समाज में समुचित समादर होगा।

अक्षय तृतीया
१९ अप्रैल, १९८८
वाराणसी-१

—शिवदत्त मिश्र शास्त्री
सी० के० ५।२६ ए०
भिखारीदास लेन, वाराणसी-१

## हनुमत्-पूजन-सामग्री

| | |
|---|---|
| चन्दन, रोरी | खड़ाऊं |
| केसर, सिन्दूर | अबीर, बुक्का |
| धूपबत्ती, नारा | पंचामृत |
| मौली, रूई | बालू |
| पान, सुपारी | पेड़ा, बतासा |
| लवंग, इलायची | यज्ञोपवीत, वरण-सामग्री |
| चावल | हनुमान्‌जी की मूर्ति |
| पुष्प, माला | हनुमद्-यन्त्र |
| तुलसी, दूर्वा | सुगन्धित द्रव्य, तेल-इत्र, वगैरह |
| कपूर | चौकी १ |
| रुद्राक्षमाला, जपमाली | लाला कपड़ा |
| आसन, पंचपात्र | सफेद कपड़ा |
| आचमनी | केला का खम्भा |
| तष्टा, अर्घा | अशोक की पत्ती |
| नारियल | आम्रपल्लव |
| गिरिगोला | सुतरी |
| हल्दी की बुकनी | बन्दनवार |
| गंगाजल | दियासलाई |
| नवग्रह की लकड़ी | कलश, दीया, पंचरत्न |
| हवन के लिए लकड़ी | पंचपल्लव |
| तिल, जव, घृत, चीनी | सप्तमृत्तिका |
| कड़वा तेल | सर्वौषधि |
| पंचमेवा | गोमूत्र |
| हनुमान्‌जी के लिए वस्त्र | गोबर |
| आभूषण | यज्ञपात्र |
| सुवर्णपुष्प ( कटसरैया ) | |

इति हनुमत्पूजन-सामग्री ।

## सम्पादकीय

इस पुस्तक का नाम है : 'हनुमद्-रहस्य'। नाम से ही प्रायः विषय का स्पष्टीकरण हो जाता है। अर्थात् हनुमद् = भक्तराज हनुमान्जी की प्रसन्नता के लिए, उनके रहस्य = गोपनीय विषय-ध्यान, उपासना-सम्बन्धी पूजा-अर्चा-अनुष्ठान-विधान एवं चरित्र-चित्रण का ज्ञान कराने वाली पुस्तक।

"वज्रदेहं पुत्रवरमुमाकान्तस्तदाऽब्रवीत्।
एकादशो महारुद्रस्तव पुत्रो भविष्यति॥"

—बृहज्ज्यो०, हनुम० उ०

"पवनात्मा बुधैर्देव ईशान इति कीर्त्यते।
ईशानस्य जगत्कर्तुर्देवस्य परमात्मनः॥
शिवा देवी बुधैरुक्ता पुत्रश्चास्य मनोजवः।
चराऽचराणां भूतानां सर्वेषां सर्वकामदः॥"

—लिंगपुराण, उत्तर भाग, अ० १३

उपर्युक्त श्लोक के अनुसार रामदूत हनुमान्जी को जब कि रुद्रावतार माना गया है, फिर उनके विषय में कुछ लिखना मानो दीपक के द्वारा सूर्य का दर्शन कराना है। तथापि अपनी बुद्धि के अनुसार जनता-जनार्दन की जानकारी के लिए कुछ लिखना आवश्यक है।

### हनुमत् जीवन-चरित

एक समय ऋष्यमूक पर्वत पर, केसरी नामक वानर-राज की सती-साध्वी अंजनी (अजना) नाम की भार्या ने पुत्र-प्राप्ति के लिए आशुतोष भगवान् शंकर की उग्र तपस्या सात हजार वर्ष पर्यन्त की। उसकी तपस्या के फलस्वरूप भगवान्

सदाशिव ने सन्तुष्ट होकर उसे वरदान माँगने के लिए कहा। वरस्वरूप में पुत्र-प्राप्ति के लिए शंकरजी से उसने कहा। भगवान् शिव ने इस प्रकार कहा—"हे अंजने ! हाथ फैलाकर मेरे ध्यान में मग्न हो, आँख बन्द कर खड़ी रहो, तुम्हारी अंजलि में पवनदेव द्वारा प्रसाद रखकर अन्तर्ध्यान होने पर उस प्रसाद के खाने पर निश्चय ही एकादश रुद्रावतारस्वरूप परम तेजस्वी तुम्हें पुत्ररत्न प्राप्त होगा।" इस प्रकार कहकर भगवान् सदाशिव वहीं अन्तर्ध्यान हो गये और अंजनी उसी स्थान पर किंकर्तव्यविमूढ़ हो खड़ी रही। इसी बीच चक्रवर्ती राजा दशरथ के यज्ञ में कैकेयी के हाथ से एक चील पिण्ड लेकर आकाशमार्ग में उड़ गयी। उस समय भयंकर आँधी-तूफान से वह पिण्ड चील के मुख से छूटकर वायु-द्वारा अंजनी की पसारी हुई अंजलि में गिरी। तत्क्षण उस पिण्ड को अंजनी ने खा लिया। जिसके फलस्वरूप नव मास व्यतीत होने पर अंजनी के गर्भ से चैत्र शुक्ल पूर्णिमा मंगलवार की मंगलमय वेला में मौंजी, मेखला, कौपीन, यज्ञोपवीत एवं कानों में कुण्डल धारण किये हुए मूंगे के समान रक्तवर्ण वाले मुख एवं पूँछ युक्त वायुपुत्र अत्यन्त बुभुक्षित ( भूखे ) वानररूप में एकाएक प्रकट हुए।

तत्पश्चात् हनुमान्जी ने माता से कहा कि मुझे बहुत भूख लगी है। उस समय अंजनी अपने पुत्र की क्षुधा शान्त करने के लिए फल लेने हेतु घर के कमरे में गयी। अत्यन्त बुभुक्षित रोते हुए बालक हनुमान्जी ने आकाश में उगते हुए रक्तवर्ण वाले सूर्य को लाल फल समझकर तत्क्षण आकाश की ओर सिंह के समान गर्जना करते हुए हाथ और पैर को फैलाकर उछल गये। उनके आकाश में उछलने के साथ ही समस्त पर्वत विचलित हुए, तथा सभी दिशाएँ रक्तवर्ण की हुईं। और उस अंजनीपुत्र मारुति के मन के समान वेग से तत्क्षण हनुमान्जी मुख फैलाकर सूर्य के निकट पहुँच गये। उस समय दैवयोग से राहु सूर्य को ग्रस रहा था। उसी बीच हनुमान्जी ने उसे अपनी पूँछ की करारी चोट से घायल किया, जिससे वह राहु अत्यन्त भयभीत होकर मूर्च्छित हो गया। तत्पश्चात् वह इन्द्र की शरण में जाकर वानर की पूँछ द्वारा मूर्च्छित होने का समस्त वृत्तान्त कहा। उसे सुनकर इन्द्र अत्यन्त आश्चर्य-चकित होते हुए तत्क्षण अपने प्रधान अस्त्र वज्र लेकर देवताओं की समस्त सेना सहित वे राहु के साथ हनुमान्जी के पास आये। इधर हनुमान्जी ने हाथ में सूर्य को पकड़कर जब यह जाना कि यह

फल नहीं है तब उसे परित्याग कर आकाश-मार्ग से ही अपनी माता के पास जाते हुए मार्ग के बीच राहु तथा समस्त देवताओं की सेना को अपने साथ युद्धरत देखकर हनुमान्‌जी की आँखें क्रोध के कारण रक्तवर्ण की हुईं और उसी समय इन्द्र-देवसेना तथा राहु को उस युद्ध में परास्त किया। उसी समय देव-राज इन्द्र व्याकुल होकर अपने वज्र-द्वारा वायुपुत्र महाबलशाली हनुमान्‌जी के हनु ( दाढ़ी ) प्रदेश पर प्रहार किया। जिससे हनुमान्‌जी मूर्च्छित हुए और तीनों लोक में हाहाकार मच गया। तदनन्तर वायु ने अपने पुत्र को मूर्च्छित देखकर अत्यन्त क्रोधित हो देवताओं के समक्ष इस प्रकार कहा-"जिसने मेरे पुत्र हनुमान् को मारा है ऐसे इन्द्र को तत्क्षण मैं मार डालूँगा। कारण कि समस्त चराचर के प्राण एवं पितृभूत वायुरूप से मैं ही हूँ।" इस प्रकार कहकर चरा-चर मात्र के श्वासोच्छ्वास ( ऊपर को खिंची हुई साँस ) रूप वायु को खींच लिया। उस समय ब्रह्मा, रुद्र आदि समस्त देवगण तत्क्षण पवन देव के पास आकर इस प्रकार कहने लगे—

"हे पवनदेव ! आप अपने, समस्त चराचर मात्र पुत्र को पवन रोककर क्यों नष्ट करते हैं।" इस प्रकार कहने पर वायु ने कहा–"यदि मेरा पुत्र जीवित नहीं हुआ, तो मैं इसी समय समस्त देवताओं को नष्ट कर दूँगा।" वायु के इस वचन को सुनकर विष्णु आदि सभी देवगणों ने उनसे कहा।

विष्णु ने कहा–"हे पवनदेव ! इस पूर्णपिण्ड से उत्पन्न आपका यह पुत्र अत्यन्त निर्मल तथा ब्रह्मा के कल्प पर्यन्त चिरंजीवी होगा।"

शिव ने कहा–"मेरे तृतीय नेत्र से उत्पन्न अग्नि सभी शत्रुगण को भस्मसात् कर देगी। परन्तु वह अग्नि भी इस बालक का कुछ अनिष्ट नहीं कर सकेगी, तथा मेरे अमोघ शूल आदि अस्त्र-शस्त्र भी इसका कुछ बिगाड़ नहीं सकेंगे।"

ब्रह्मा ने कहा–'हे मरुत् ! आज से मेरे ब्रह्मास्त्र, ब्रह्मदण्ड, ब्रह्मपाश तथा अन्य शस्त्र आदि भी इसका कुछ अनिष्ट नहीं कर सकेंगे।"

इन्द्र ने कहा–"प्राणिमात्र के आधारस्वरूप पवनदेव ! मैं आपके पुत्र को वरदान देता हूँ कि आज से मेरा अमोघ वज्र भी इस पर कुछ प्रभाव नहीं दिखा सकेगा और इसका शरीर निश्चय ही वज्र के समान होगा। तथा हनु

( दाढ़ी ) में मेरे द्वारा वज्र प्रहार के कारण ही आपके इस पुत्र का नाम 'हनुमान्' होगा।"

कुबेर ने कहा–"आपके इस पुत्र-द्वारा सभी असुरों का विनाश होगा।"

यम ने कहा–"हे वायु ! मेरे कालदण्ड का भय आज से आपके इस पुत्र पर अपना प्रभाव नहीं दिखा सकेगा।"

वरुण ने कहा–"मेरे परममित्र पवन देव ! आज से आप का यह पुत्र मेरे समान शक्तिशाली होगा। तथा भयंकर से भयंकर युद्ध में भी इसे थकावट का अनुभव नहीं होगा।" उसी समय विश्वामित्रजी ने भी खिले हुए कमल की एक सुन्दर माला हनुमान्जी के गले में पहना दी।

इस प्रकार समस्त देवतागण हनुमान्जी को वर प्रदान कर अपने-अपने लोक में चले गये।

## ब्रह्मर्षियों का शाप और वरदान

सम्पूर्ण वरदान प्राप्त करने के पश्चात् उपस्थित ऋषिगण सशंकित होकर कहने लगे—"यह हम लोगों के आश्रम में रखे हुए फल-मूल-कन्द, भिक्षा, लंगोटी, आँचल तथा कमण्डलु आदि को लेकर भाग जाता है और नष्ट भ्रष्ट कर देता है। अतः हम लोगों के लिए यह बड़ा हानिकर होगा।" इतना कहकर उन लोगों ने हनुमान्जी को शाप ( श्राप ) दे दिया–"इसे अपने बल-पुरुषार्थ एवं बुद्धि आदि का भी ज्ञान नहीं रहेगा।"।

तब ब्रह्मा आदि ने कहा–"आपलोगों ने यह शाप देकर बड़ा अनुचित किया।"

तत्पश्चात् ऋषियों ने कहा—"यदि कोई इसे बल, पुरुषार्थ आदि का स्मरण करा देगा तो इसे सम्पूर्ण वरदान के अनुसार कार्य करने में अपनी शक्ति का ज्ञान हो जायेगा।"। (वाल्मीकि रामायण, उत्तर काण्ड, २५-४० सर्ग तक[1])

उसके बाद अपने पुत्र हनुमान् को लेकर वायु भी अंजनी के समीप पहुँच गये। जिस समय अंजनी ने अपने पुत्र मारुति को देखा, उस समय अत्यन्त

---

१. अधिक जानकारी के लिए विष्णुपुराण और महाभारत को देखना चाहिए।

विह्वल नेत्रों से उसे अपनी गोद में बैठाकर तथा प्रेम से आलिंगन एवं चुम्बन कर स्तनपान कराया।

इस प्रकार समस्त देवाधिदेव के अंशभूत श्री अंजनीनन्दन पवनसुत हनुमान् ऐसे पुत्ररत्न प्राप्त कर वे दोनों अत्यन्त प्रसन्न हुए। तभी से चैत्र[1] शुक्ल पूर्णिमा को हनुमान्‌जी की जयन्ती आज भी ( विशेष कर दक्षिण प्रान्त में ) स-समारोह मनायी जाती है।

इस प्रकार ब्रह्मा, विष्णु एवं इन्द्रादि देवों द्वारा वर प्राप्त, साक्षात् एकादश रुद्रों में शिवका अवतार, समस्त चराचर का एकमात्र रक्षक, भक्तराज श्री रामदूत हनुमान्‌जी की भलीभाँति उपासना एवं स्तोत्र-पाठ-पूजन-अनुष्ठान, व्रत-कथा द्वारा जो प्रत्यक्ष चमत्कार और निखिल कार्यसिद्धि सद्यः प्राप्त होती है वह अन्य किसी भी देवी-देवता-द्वारा नहीं, यह ध्रुव सत्य है। किंवदन्ती यह बात सुनी जाती है कि जगद्गुरु आद्य शंकराचार्यजी एवं सन्तशिरोमणि गोस्वामी तुलसीदासजी ने भी हनुमत्-उपासना द्वारा ही विशिष्ट सिद्धियाँ प्राप्त की थीं जिनके रचित 'हनुमत्पंचरत्न' तथा 'तुलसीकृत रामायण', 'हनुमान-चालीसा', 'हनुमान बाहुक' आदि अनेकशः ग्रन्थ ख्यातिप्राप्त हैं।

परन्तु खेद है कि सर्वथा विशुद्ध, आधुनिक शैली से संशोधन-सम्पादन एवं समस्त हनुमत्साहित्य का एकत्र संग्रह अब तक कोई प्रकाशित नहीं था। हनुमत्पंचांग, हनुमद्-उपासना आदि कुछ पुस्तकें प्रकाशित भी हैं, किन्तु सम्प्रति उपलब्ध नहीं हैं। एवं सर्व-साधारण जन के उपयोगी भी नहीं हैं, क्योंकि उनमें इस समय की राष्ट्रभाषा हिन्दी टीका का अभाव है। जब कि सम्पूर्ण भारतवर्ष की जनता राष्ट्रभाषा को समझती और बोलती है। एतदर्थ सम्प्रति हनुमत्-उपासना सम्बन्धी एक अच्छी पुस्तक की नितान्त आवश्यकता थी। इस अभाव की पूर्ति के लिए ही प्रस्तुत पुस्तक की रचना की गयी है।

इसमें विषय हैं—१. हनुमत्पूजाविधि, २. हनुमत्पूजापद्धति, ३. हनुमत्पटल, ४. एकमुख-हनुमत्कवच ( १ ), ५. पंचमुखहनुमत्कवच ( २ ), ६ सप्तमुख-हनुमत्कवच ( ३ ), ७. एकादशमुखहनुमत्कवच ( ४ ), ८. हनुमत्स्तोत्र, ९.

---

१. अन्यमतानुसार यह जयन्ती कार्तिक कृष्ण चतुर्दशी, या कार्तिक शुक्ल पूर्णिमा अथवा चैत्र शुक्ल एकादशी को भी मनायी जाती है।

हनुमत्सहस्रनाम, १०.सहस्रनामावली, ११. शत्रुञ्जयहनुमत्स्तोत्र, १२. हनुमदष्टक, १३. हनुमत्पंचरत्नस्तोत्र, १४. संकष्टमोचनस्तोत्र, १५. हनुमदुपनिषद् १६. हनुमत्कल्प, १७. हनुमद्-व्रतपूजापद्धति, १८. हनुमद्-व्रतोद्यापनविधि, १९. हनुमद्-व्रत-कथा, २०. हनुमल्लक्षप्रदक्षिणा विधान, २ . हनुमद्-दीपदानविधि, २२. हनुमत्-अनुष्ठान-विधान, २३. हनुमद्-तन्त्र, २४. हनुमद्-वडवानलस्तोत्र, २५. हनुमान-चालीसा, २६. संकटमोचन-हनुमानाष्टक, २७. बजरंगबाण, २८. हनुमान-साठिका, २९. हनुमान्-लहरी, ३०. हनुमान बाहुक, ३१. आरती।

इसका संशोधन-सम्पादन तथा अनुवाद का कार्य भी मैंने बड़ी सावधानी के साथ किया है, तथापि मानव-दोष से सम्भव त्रुटियों के लिए क्षमा-प्रार्थी हूँ, एवं कृपालु पाठकों से नम्र निवेदन है कि जहाँ-कहीं किसी प्रकार भी त्रुटि रह गयी हो, तो उसे सूचित करें जिसे मैं अग्रिम संस्करण में उसका सुधार करा सकूँ।

इसकी सुन्दर छपाई-सफाई आदि कार्य के लिए 'श्री ठाकुरप्रसाद पुस्तक भण्डार, कचौड़ी गली, वाराणसी' के संचालक-श्री **द्वारिका प्रसादजी अग्रवाल** विशेष धन्यवाद के पात्र हैं।

सर्वतन्त्र-स्वतन्त्र अनन्त श्रीविभूषित पूज्यपाद स्वामी श्री करपात्रीजी महाराज, काशीपीठाधीश्वर अनन्त-श्रीविभूषित पूज्यपाद जगद्गुरु शंकराचार्य (ब्रह्मीभूत) स्वामी श्रीमहेश्वरानन्दजी सरस्वती तथा शङ्करानन्दजी सरस्वती महाराज का भी मैं विशेष आभार मानता हूँ जिन लोगोने अपने अत्यन्त व्यस्त कार्य-क्रम में भी मेरे ऊपर असीम अनुकम्पा कर, प्रस्तुत पुस्तक में अपनी शुभ कामना एवं हनुमत्तत्त्वविमर्श का उल्लेख कर, ग्रन्थ को गौरवान्वित किया है।

प्रस्तुत पुस्तक के सम्पादन में हमें जिन ग्रन्थों से सहायता मिली है, उन विद्वान् ग्रन्थ सम्पादकों एवं प्रकाशकों का भी आभारी हूँ।

अन्त में, मैं जिन भक्तराज हनुमान्जी की असीम अनुकम्पा से यह परम पुनीत कार्य सम्पन्न कर सका हूँ, उन्हीं के चरण-कमलों में समर्पित कर, अपने को कृतार्थ मानता हूँ।

मकर संक्रान्ति
१४ जनवरी, १९८८
वाराणसी-१

—शिवदत्त मिश्र शास्त्री
सी० के० ५/२६ ए०,
भिखारीदास लेन, वाराणसी-१

सकल-निगमागम-पारावारीण सर्वतन्त्र-स्वतन्त्र-वर्तमान-शङ्कराचार्य

स्वरूप, भारतीय-सनातनधर्म-संस्कृति सभ्यतोद्धारक-अनन्त-

श्रीविभूषित-पूज्यपाद- ( श्रीहरिहरानन्द सरस्वती )

श्रीकरपात्र स्वामि महाराज

की

# शुभ सम्मति

श्री पण्डित शिवदत्तमिश्र जी शास्त्री द्वारा सम्पादित हिन्दी व्याख्या सहित 'हनुमद्-रहस्य' मैंने आद्योपान्त देखा। भगवान् श्रीराम के विषय में महर्षि वाल्मीकि ने कहा है—

"अमोघं देव ! वीर्यं ते न ते मोघाः पराक्रमाः ॥
अमोघं दर्शनं राम ! अमोघस्तव संस्तवः।
अमोघास्ते भविष्यन्ति भक्तिमन्तो नरा भुवि ॥

( युद्धकाण्ड ११७, श्लोक २९-३० )

'भगवान् की भक्ति करने वाले पुरुष भी अमोघ होते हैं। कारण, उनकी लौकिक कामनाओं की पूर्ति के लिए हनुमान्‌जी सर्वदा अग्रसर रहते है।' आकर ग्रन्थों में कहा गया है—

"लौकिके समनुप्राप्ते मां स्मरेद् रामसेवकम्।"

"लौकिक कार्य उपस्थित होने पर, उसकी पूर्ति के लिए भक्त को चाहिए की राम का सेवक मुझे ( हनुमान् का ) स्मरण करे। मैं सेवक की कामना-पूर्ति के लिए सदा उपस्थित रहता हूँ।"

हनुमान्‌जी की सुन्दर उपासना के लिए एक ग्रन्थ की इस समय नितान्त आवश्यकता थी। आचार्य पण्डित श्री शिवदत्त मिश्रजी ने विविध प्रामाणिक ग्रन्थों से हनुमत्–उपासना का विषय उद्धृत कर इसमें समुचित उपासना का वर्णन किया है। अब तक हिन्दी व्याख्या सहित हनुमत्साहित्य का एकत्र संग्रह अनुपलब्ध होने के कारण रामभक्त हनुमान् के उपासकों के लिए यह पुस्तक सर्वथा उपयोगी है।

ब्रह्मकुटीर, नारदघाट
वाराणसी

करपात्रस्वामी

# शुभ कामना

"न कालस्य न शक्रस्य न विष्णोर्वित्तदस्य च ।
श्रूयन्ते तानि कर्माणि यानि युद्धे हनूमतः ।।"

अर्थात् युद्ध में हनुमान्‌जी जैसा पराक्रम यम, इन्द्र, विष्णु और कुवेर आदि लोकपालों में भी नहीं देखा जाता । ऐसा स्वयं भगवान् राम ने हनुमान्‌जी का यशोगान किया है ।

वे त्रैलोक्य-विजयी रावण के विषय में भी कहते हैं—'यदि स्वर्ग में भी सीता नहीं मिलीं तो मैं स्वयं रावण को ही बाँधकर ले आऊँगा ।'

"यदि वा त्रिदिवे सीतां न द्रक्ष्यामि कृतश्रमः ।
बद्ध्वा राक्षसराजानमानयिष्यामि रावणम् ।।"

एक वार अर्जुन ने अपने बाणों से समुद्र पर सेतु ( पुल ) बाँधकर हनुमान्‌जी से कहा--'तुम्हारे राम ऐसा क्यों नहीं कर सके ?' हनुमान् क्षुभित हो सेतु पर कूदे, किन्तु देखा कि अर्जुन के बाणों का बना हुआ सेतु ( पुल ) कुछ भी नहीं डगमगाया । आश्चर्य के साथ देखा तो पाया कि समुद्र का जल रक्त-रंजित है । योगसमाधि से उन्हें विदित हुआ कि उसके नीचे भक्तवत्सल भगवान् कृष्ण कमठ ( कछुआ ) बनकर बैठे हैं और हनुमान् के भार को सम्हाल रहे हैं, किन्तु उसे सहन न करने के कारण उनके मुख से रक्त बहने लगा । बाद में भगवान् ने अपनी लीला का संवरण किया और प्रकट होकर अर्जुन तथा हनुमान् की मैत्री करायी । धन्य हैं हनुमान्, जिनका पराक्रम परात्पर प्रभु श्रीकृष्ण भी नहीं सम्हाल सके ।

हनुमान्‌जीके स्वरूप में भगवान् शिव ने स्वयं अवतार ग्रहण किया था । योगिराज जिस 'पवन' (प्राणवायु) के निरोध से परम सिद्धियों के देवता हुए, वे ही वायुरूप से हनुमान् के अवतार हुए । 'सिद्धासन से प्राण-निरोध होने पर

[1]अष्टसिद्धियाँ स्वयं उठकर खड़ी हो जाती हैं।' इसे श्रीकृष्ण ने स्वयं उद्धव से श्रीमद्भागवत के एकादश स्कन्ध में प्रतिपादन किया है।

धर्म की रक्षा ऐसे ही महात्मा कर सकते हैं, जो स्वयं निष्काम हों। जिनमें समर्पण नहीं, त्याग और कर्त्तव्यमात्र की पूर्ति की निष्ठा नहीं, ऐसा कोई भी व्यक्ति सच्चा सेवक नहीं हो सकता, जो धर्म-सेतु की रक्षा के लिए पूर्णतः उद्यत नहीं हो। इसीलिए गीता में भगवान् ने स्वधर्म और निष्काम या आसक्ति रहित कर्मसाधना को सिद्धि-सोपान माना है। हनुमान्‌जी जैसे सेवक न होते तो अवश्य ही राम के सत्-पक्ष को विजयश्री न मिलती। जाम्बवान् ने युद्धकाण्डमें ठीक ही कहा है 'यदि हनुमान् जीवित हैं तो हम सब के न रहने पर भी भगवान् राम की विजय निश्चित है।'

सेवक के लिए उक्त निष्काम भाव या अपरिग्रह के अतिरिक्त जिन अन्य गुणों की अपेक्षा है, उनमें एक है ब्रह्मचर्य और दूसरा है सत्य। ब्रह्मचर्य का अर्थ है, शारीरिक सप्त धातुओं का सार–शुक्र नामक धातु का संरक्षण। सत्य का अर्थ है–शरीरेन्द्रिय मन के द्वारा समुचित विषय का ग्रहण। हनुमान् इन दोनों के आदर्श हैं। उनका शरीर अखण्ड ब्रह्मचर्य के लिए प्रसिद्ध है। उनके बल की सीमा नहीं। इसीलिए उन्हें शरीर से वज्रांग, वज्रसंहनन कहा जाता है।

सत्य के लिए हनुमान्‌जी का चरित अद्वितीय है। वे जिन भगवान् राम की शरीरेन्द्रिय मन के सहित वाणी से वन्दना करते हैं उन्हें हृदय से भी उतना ही चाहते हैं। वीतराग तपस्वियों को भी लोकसंग्रह कर्म करना अनिवार्य है।

ऐसे दिव्य चरित का ध्यान मानव की सफलता का सोपान है। इसके लिए अनेकानेक पथ हैं। उनमें स्तोत्र-पाठ तथा अनुष्ठान भी अन्यतम है। देवरिया मण्डलान्तर्गत 'मझौली राज्य' ( सम्प्रति वाराणसी ) निवासी आचार्य पं० श्री शिवदत्त मिश्रजी ने भक्तों के लिए यह कार्य सुलभ कर दिया है। हनुमद् रहस्य का अनुवाद सहित प्रकाशन करये वैसे ही सनातन-पथ के अनुयायियों की सेवा

---

१. 'अणिमा महिमा चैव गरिमा लघिमा तथा।
प्राप्ति-प्राकाम्यमीशित्वं वशित्वं चाऽष्टसिद्धयः ॥—अमरकोष

कर रहे हैं, जैसे इन्होंने 'बृहत्स्तोत्ररत्नाकर', 'वाञ्छाकल्पलता', 'गायत्री-रहस्य', 'बगलोपासनपद्धति' आदि अनेक ग्रन्थों का कुछ वर्ष पूर्व प्रकाशन कर किये हैं।

हमें प्रसन्नता है कि पण्डित श्री मिश्रका ध्यान इस ओर गया और इन्होंने अपने इस संकल्प को स-परिश्रम अध्यवसाय से मूर्त रूप भी दिया है। मुझे आशा है कि हनुमत्-उपासना-प्रेमी भक्तों के लिए यह पुस्तक विशेष उपयोगी सिद्ध होगी। भगवान् इन्हें इसी प्रकार के सत्कार्य के लिए अधिकाधिक सुविधा प्रदान करें। मैं इनकी प्रतिदिन प्रवर्धमान उज्ज्वल भविष्य की कामना करता हूँ।

धर्मसंघ, दुर्गाकुण्ड
वाराणसी

—महेश्वरानन्द सरस्वती
( ब्रह्मीभूत काशीपीठाधीश्वर,
जगद्गुरु शंकराचार्य )

*

# हनुमत्तत्त्व-विमर्श

अनन्त-श्रीविभूषित ऊर्ध्वाम्नाय, श्रीकाशी-सुमेरु-पीठाधीश्वर
जगद्गुरु शङ्कराचार्य

## स्वामी श्रीशङ्करानन्द सरस्वती जी महाराज

वर्तमान भारतवर्ष में सर्वत्र आञ्जनेय महाबल रामभक्त श्री हनुमान् जी का आराधन, पूजन एवं स्तवन आबाल-वृद्ध करते चले आ रहे हैं। सभी वर्ण, आश्रम एवं सम्प्रदाय के लोग पवन-सुत हनुमान् जी के जयघोष में आनन्द-विह्वल हो जाते हैं। विभिन्न प्रकार की कामनाओं की पूर्णता के लिए विशिष्ट पद्धति का अवलम्बन कर महावीर हनुमान् जी की उपासना विद्वज्जनों में प्रचलित है। इसी दृष्टिकोण से सुप्रसिद्ध विद्वान् **आचार्य पण्डित शिवदत्तमिश्र** जी ने हनुमद्-रहस्य नामक ग्रन्थ का प्रणयन कर भारतीय जनता का महान् उपकार किया है।

पुराणों एवं ऐतिहासिक ग्रन्थों में हनुमान् जी की उत्पत्ति तथा चरित्र के विषय में वर्णन विभिन्न प्रकार से उपलब्ध होता है। श्रीहनुमान्जी शंकर-सुवन, केशरी-नन्दन और पवनसुत आदि विभिन्न नामों से वर्णित होते हैं। सन्त-शिरोमणि गोस्वामी तुलसीदास जी हनुमान-चालीसा में 'शंकर-सुवन केशरी-नन्दन' तथा 'अंजनि-पुत्र पवन-सुत नामा' के रूप में स्पष्ट रूप से शंकर-सुवन, केशरी-नन्दन एवं पवन-सुत नामों से स्तुति करते हैं।

**शिवावतार हनुमान्**

वायुपुराण के आधार पर हनुमान् जी भगवान् शिव स्वरूप हैं।

'आश्विनस्याऽसिते पक्षे स्वात्यां भौमे चतुर्दशी।
मेषलग्नेऽञ्जनीगर्भात् स्वयं जातो हरः शिवः॥'

अगस्त्य-संहिता में—

'ऊर्जे कृष्णचतुर्दश्यां भौमे स्वात्यां कपीश्वरः।
मेषलग्नेऽञ्जनीगर्भात् प्रादुर्भूतः स्वयं शिवः॥'

कार्तिक कृष्ण चतुर्दशी, भौमवार, स्वाती नक्षत्र, मेषलग्न में अञ्जनी के गर्भ से स्वयं भगवान् शिव के प्रकट होने के कारण श्री हनुमान् जी को रुद्रावतार माना गया है। 'रुद्रावतार संसार-दुःखभारापहारक !, लोलल्लाङ्गूलपातेन ममाऽरातीन् निपातय।' आदि से भी स्पष्ट है।

## शंकर-सुवन हनुमान्

गोस्वामी तुलसीदास जी ने हनुमान चालीसा में 'शंकर-सुवन-केशरी-नन्दन' ऐसा उल्लेख किया है। यह पाठ भी उपयुक्त ही है। क्योंकि शिवपुराण में हनुमदुत्पत्ति की एक कथा मिलती है, जो इस प्रकार है—

किसी समय भगवान् शंकर ने भगवान् विष्णु से कहा कि आपके सभी स्वरूपों का मैंने दर्शन किया, परन्तु मोहिनी रूप का अब तक दर्शन नहीं किया। कृपया उस रूप का भी दर्शन कराइए। तदनुसार उन्हें भगवान् के मोहिनी रूप का दर्शन हुआ। कहते हैं, उस रूप के साक्षात्कार होते ही भगवान् शंकर का तेज स्खलित हो गया। उस तेज को सप्तर्षियों ने पत्र-पुटक ( दोने ) में रख लिया। पश्चात् राम-कार्य के निमित्त शिव की प्रेरणा से गौतम पुत्री अंजना में कान के द्वारा सप्तर्षियों ने स्थापित कर दिया।

इस विषय में दूसरे ढंग से भी एक कथा मिलती है। मोहिनी दर्शन से स्खलित शंकर के तेज को देख कर शिव और विष्णु ने उसके विषय में विचार-विनिमय कर, दोनों ने मुनिरूपधारण कर उस तेज को पत्र-द्रोण में लेकर अरण्य प्रदेश में जाते समय तपःपरायणा एक कन्या ( अंजनी ) को देखा। और मुनियों ने कहा कि, ऐ तपस्विनि कन्यके ! क्या तुमने दीक्षा लिया है। बिना दीक्षा के तपश्चर्या फलीभूत नहीं हो सकती। अतः तुम्हें दीक्षा लेना आवश्यक है। उस कन्या ने कहा—मुनिवर ! मैं दीक्षा के लिए अन्यत्र कहाँ जाऊँ ? आप ही दीक्षा दे देवें। पुनः मुनि वेशधारी बिष्णु ने अंजना को दीक्षा दी। दीक्षा देते समय शंकर तेजको मन्त्र से अभिमन्त्रित कर कान के द्वारा अंजना के गर्भ में स्थापित किया। इसलिए श्रीहनुमान् जी शंकर सुवन कहलाये।

पवन-तनय हनुमान्

पर्वतश्रेष्ठ सुमेरु पर अंजनीपति केशरी का शासन था। एक दिन मानव रूप से अंजना भ्रमणशील थीं। उनके मनोहर स्वरूप को देखकर पवन देवता मुग्ध होकर अदृश्य रूप से अंजना का आलिंगन किये। अंजना ने कहा—कौन दुरात्मा मेरा पातिव्रत्य भंग करने को उद्यत है। मैं अभी शाप के द्वारा उसे भस्म कर दूँगी। अंजना की बात सुनकर पवन देवता कहने लगे—

'अञ्जनाया वचः श्रुत्वा मारुतः प्रत्यभाषत।
न त्वां हिंसामि सुश्रोणि ! मा भूत् ते मनसो भयम्॥
मनसाऽस्मि गतो यत्त्वां परिष्वज्य यशस्विनि।
वीर्यवान् बुद्धिसम्पन्नस्तव पुत्रो भविष्यति॥
महासत्त्वो महातेजा महाबल-पराक्रमः।
लङ्घने प्लवने चैव भविष्यति मया समः॥'

—वा० रा०, का० ४, स० ६६, श्लो० १८।१९

'स तां भुजाभ्यां दीर्घाभ्यां पर्यष्वजयत मारुतः।
मन्मथाविष्ट-सर्वाङ्गो गतात्मा तामनिन्दिताम्॥'

—वा० रा०, का० ४, सं० ६६, श्लो० १५

'सा तु तत्रैव सम्भ्रान्ता सुव्रता वाक्यमब्रवीत्।
एकपत्नीव्रतमिदं को नाशयितुमिच्छति॥६६।१६
स त्वं केशरिणः पुत्रः क्षेत्रजो भीमविक्रमः।
मारुतस्यौरसः पुत्रस्तेजसा चापि तत्समः॥'

—वा० रा०, कि० का०, स० ६६, श्लो० ३०

पवन-तनय की सार्थकता वाल्मीकि रामायण के उपर्युक्त उद्धरणों से भी सिद्ध होती है। वस्तुतः शवतराज श्री हनुमान् जी के विषय में अधिक तर्क-बुद्धि न रख कर, श्रद्धाभक्ति पूर्वक उनके चरणारविन्द की आराधना ही सर्व-सिद्धि प्रदायक है।

पण्डित **शिवदत्त मिश्र जी** द्वारा रचित प्रस्तुत ग्रन्थ, उनके उन बहुचर्चित एवं बहुप्रशंसित ग्रन्थ-रत्नों में श्लाघ्य परम्परा में है, जिनके अन्तर्गत दुर्गार्चन-पद्धति, शिव-रहस्य, गायत्री-रहस्य, गायत्री-तन्त्र, बगलामुखी-रहस्य, श्रीराम-रहस्य, ग्रहशान्ति-पद्धति, बृहत्स्तोत्र-रत्नाकर एवं वाञ्छाकल्पलता आदि शताधिक ग्रन्थ विद्वत्समुदाय में प्रतिष्ठा एवं प्रसिद्धि प्राप्त कर चुके हैं।

यह हनुमद्-रहस्य अपने में सर्वांग परिपूर्ण है। इसमें हनुमत्पूजा-पद्धति, हनुमत्कवच, स्तोत्र, शत्रुञ्जय-हनुमत्स्तोत्र एवं हनुमत्-अनुष्ठान-विधान आदि विषय बहुत ही प्रामाणिक और महत्त्वपूर्ण है। हिन्दी अनुवाद के साथ हनुमत्साहित्य का इतना बड़ा संग्रह एकत्र अभी तक कहीं उपलब्ध नहीं था। पुस्तक की सर्वाधिक उपयोगिता तो इसी से सिद्ध है कि इतने अल्प समय में ही इसका चतुर्थ संस्करण हो रहा है। इसके लिए मैं हृदय से शुभ कामना करता हूँ कि **श्री मिश्रजी** का यह सत्प्रयास निर्बाध गति से चलता रहे। और मुझे पूर्ण विश्वास है कि पूर्व संस्करणों की भाँति प्रस्तुत संस्करण भी अधिकाधिक प्रचार-प्रसार के साथ विद्वत्समाज में विशेष समादृत होगा।

धर्मसंघ, दुर्गाकुण्ड
वाराणसी
माघकृष्ण ११,२०३८

शङ्करानन्द सरस्वती

श्रीकाशी-सुमेरु-पीठाधीश्वर
जगद्गुरु शङ्कराचार्य

*

व्याकरण-न्याय - वेदान्त - धर्मशास्त्र - साहित्य - आदि विषयों के प्रकाण्ड
और प्रत्युत्पन्न मति, कुलपरम्परा के सरयूपारीण विद्वान्, वाराणसेय-
संस्कृत - विश्वविद्यालय के भूतपूर्व वेदान्त - विभागाध्यक्ष
उत्तर प्रदेश शासन द्वारा सम्मानित
स्व० पण्डित श्री रघुनाथ शर्मा जी
की

# शुभ-सम्मति

'श्रीहनुमद्-रहस्य' नामक पुस्तक आद्योपान्त मैंने देखी। इसमें हनुमान्जी के अनेक स्तुति-स्तोत्र दिये गये हैं। इसके साथ-साथ पूजा-पद्धति एवं उपासना-पद्धति भी है। यह पुस्तक अपने में सर्वाङ्ग पूर्ण है। हनुमान्जी के सम्बन्ध में इतना बड़ा संग्रह अभी आज तक मुद्रित नहीं हुआ है। इस स्तोत्र-संग्रह में शत्रुंजय-स्तोत्र अत्यन्त उग्र तथा सद्यः फलप्रद है। यह मेरा अनुभव है। राम को प्राप्त करनेके लिए हनुमान्जी प्रहरी हैं। और हनुमान्जी के प्रसाद के लिए हनुमद्-रहस्य-स्तुति सुगम मार्ग है। वाल्मीकि रामायण देखने से प्रतीत होता है कि हनुमान्जी को अपना प्रभाव विस्मृत रहता है, अतः स्तोत्रों के द्वारा उनके पराक्रमों के संस्मरण कराने पर वह अत्यधिक प्रसन्न होते हैं। रामजी हनुमान्जी के ऋणी अपने को मानते हैं।

"मय्येव जीर्णतां यातु यत्त्वयोपकृतं हरे!।
नरः प्रत्युपकारार्थी विपत्तिमभिकाङ्क्षति ॥"

यह रामजी का वचन है। हनुमान्जी रुद्रावतार हैं, यह 'शत्रुंजयस्तोत्र' पढ़ने से प्रतीत होता है। हनुमान्जी रामजी के निष्काम भक्त हैं। **आचार्य पण्डित शिवदत्त मिश्रजी** ने प्रस्तुत पुस्तक का सग्रह और मुद्रण करके महान् लोकोपकार किया है। इससे हनुमत्-उपासना प्रेमी भक्तों का पूर्ण कल्याण होगा। शास्त्रीजी की अहर्निश समुन्नति की कामना करता हूँ।

मातृसदन, छाता
( बलिया ) —पण्डित रघुनाथ पाण्डेय

# हनुमत्-पूजा-विधिः

साधक को चाहिए कि वह पूर्वाभिमुख कुशासन या ऊर्णासन पर बैठ कर,

ॐ अपवित्रः पवित्रो वा सर्वावस्थां गतोऽपि वा।
यः स्मरेत् पुण्डरीकाक्षं स बाह्याभ्यन्तरः शुचिः ॥

इस मन्त्र से अपने शरीरपर जल छिड़क कर, हनुमान् जी की मूर्ति के सामने हाथ में जल, अक्षत, पुष्प लेकर संकल्प करे।

ॐ तत्सदद्य मासानां मासोत्तमे मासे अमुकपक्षे अमुकतिथौ अमुकवासरे अमुकगोत्रोत्पन्नोऽहं सकलकामनासिद्ध्यर्थं ( अमुक-मनोरथपरिपूर्त्यर्थं वा ) अनन्यश्रीसीतारामसेवक-असुरदल-संहारक-लक्ष्मणप्राणदाता-ऽञ्जनीनन्दन-श्रीहनुमत्पूजनं करिष्ये।

इस प्रकार संकल्प-वाक्य पढ़कर भूमि पर जल छोड़ दे।

तत्पश्चात् दाहिने हाथ में पुष्प लेकर हनुमान्‌जी का ध्यान करे।

ध्यानम्—वन्दे विद्युद्-वलय-लसितं ब्रह्मसूत्रं दधानं
कर्णद्वन्द्वे कनकवलये कुण्डले धारयन्तम्।
सत्कौपीनं कटिपरिहृत कामरूपं कपीन्द्रं
नित्यं ध्यायेदनिलतनयं वज्रदेहं वरिष्ठम्।

प्रतप्त-जाम्बूनद-दिव्यभासं
देदीप्यमाना-ऽग्नि-विभासुराक्षम्।
प्रफुल्ल—पङ्करुह—शोभनास्यं
ध्याये हृदिस्थं पवमानसूनुम् ॥

मनोजवं मारुततुल्यवेगं जितेन्द्रियं बुद्धिमतां वरिष्ठम्।
वातात्मजं वानरयूथमुख्यं श्रीरामदूतं शरणं प्रपद्ये ॥

कर्णिकार-सुवर्णाभं वर्णनीयं गुणोत्तमम् ।
अर्णवोल्लङ्घनोद्युक्तं तूर्णं ध्यायामि मारुतिम् ॥

इति हनुमते ध्यानं समर्पयामि ।

इससे हनुमानजी की मूर्ति पर पुष्प चढ़ावे ।

आवाहनम्—श्रीरामचरणाम्भोज - युगल - स्थिरमानसम् ।
आवाहयामि वरदं हनुमन्तमभीष्टदम् ॥

इति हनुमते आवाहनं समर्पयामि ।

इससे पुनः मूर्ति पर पुष्प चढ़ावे ।

आसनम्—नवरत्नमयं दिव्यं चतुरस्रमनुत्तमम् ।
सौवर्णमासनं तुभ्यं कल्पये कपिनायक ! ॥

इति हनुमते आसनार्थे अक्षतान् समर्पयामि ।

इससे मूर्ति पर अक्षत चढ़ावे ।

पाद्यम्—सुवर्णकलशानीतं सुष्ठु वासितमादरात् ।
पादयोः पाद्यमनघं प्रतिगृह्ण प्रसीद मे ॥

इति हनुमते पाद्य समर्पयामि ।

इससे हनुमानजी की मूर्ति पर आचमनी से जल चढ़ावे ।

अर्घ्यम्—कुसुमा - ऽक्षत - सम्मिश्रं गृह्यतां कपिपुङ्गव ! ।
दास्यामि तेऽञ्जनीपुत्र ! स्वमर्घ्यं रत्नसंयुतम् ॥

इति हनुमते अर्घ्यं समर्पयामि ।

इससे आचमनी में जल, अक्षत, पुष्प तथा गन्ध रखकर मूर्ति पर चढ़ावे

आचमनम्—महाराक्षसदर्पघ्न ! सुराधिप-सुपूजित ।
विमलं शमलघ्न ! त्वं गृहाणाऽऽचमनीयकम् ॥

इति हनुमते आचमनं समर्पयामि ।

इस मन्त्र से हनुमानजी को आचमन ( जल ) समर्पित करे ।

पञ्चामृतस्नानम्

मध्वाज्य-क्षीर-दधिभिः सगुडैर्मन्त्रसंयुतैः ।
पञ्चामृतैः पृथक् स्नानैः सिञ्चामि त्वां कपीश्वर ! ॥

इति हनुमते पञ्चामृतस्नानं समर्पयामि ।

इस मन्त्र-द्वारा हनुमान्‌जी को पञ्चामृत से स्नान करावे ।

शुद्धोदकस्नानम्

सुवर्णकलशानीतैर्गङ्गादि — सरिदुद्भवैः ।
शुद्धोदकैः कपीश ! त्वामभिषिञ्चामि मारुते ॥

इति हनुमते शुद्धोदकस्नानं समर्पयामि ।

यह श्लोक पढ़कर हनुमान्‌जी को शुद्ध जल से स्नान कराये । तत्पश्चात् 'सिन्धोरिव०' मन्त्र पढ़कर घृत मिश्रित सिन्दूर मूर्ति पर लगावे ।

कटिसूत्रम्—ग्रथिता नवभी रत्नैर्मेखलां त्रिगुणीकृताम् ।
मौञ्जं मौञ्जीमयं पीतां गृहाण पवनात्मज ! ॥

इति हनुमते कटिसूत्रं समर्पयामि ।

इससे हनुमान्‌जी को कटिसूत्र ( करधनी ) समर्पित करे ।

कौपीनम्—कटिसूत्रं गृहाणेदं कौपीनं ब्रह्मचारिणः ।
कौशेयं कपिशार्दूल ! हरिद्रक्तं सुमङ्गलम् ॥

इति हनुमते कौपीनं परिधापयामि ।

इससे हनुमान्‌जी को कौपीन ( लँगोटी ) धारण करावे ।

उत्तरीयम्

पीताम्बर - सुवर्णाभमुत्तरीयार्थमेव च ।
दास्यामि जानकीप्राण-त्राणकारण ! गृह्यताम् ॥

इति हनुमते उत्तरीयवस्त्रं समर्पयामि ।

इससे हनुमान्‌जी को दुपट्टा ओढ़ावे ।

यज्ञोपवीतम्

श्रौत-स्मार्त्तादिकर्तॄणां साङ्गोपाङ्गफलप्रदम् ।
यज्ञोपवीतमनघं धारयाऽनिलनन्दन ! ॥

इति हनुमते यज्ञोपवीतं परिधापयामि ।

इस मन्त्र से हनुमान्जी को यज्ञोपवीत धारण करावे ।

गन्धम्—दिव्यकर्पूरसंयुक्तं मृगनाभिसमन्वितम् ।
स-कुङ्कुमं पीतगन्धं ललाटे धारय प्रभो ! ॥

इति हनुमते गन्धमनुलेपयामि ।

इस मन्त्र से हनुमान्जी को सुगन्धित गन्ध (चन्दन) लगावे ।

अक्षतान्—हरिद्राक्तानक्षतांस्त्वं कुङ्कुमद्रव्यमिश्रितान् ।
धारय श्रीगन्धमध्ये शुभशोभनवृद्धये ॥

इति हनुमते अलङ्करणार्थेऽक्षतान् समर्पयामि ।

इससे हनुमान्जी को अक्षत चढ़ावे ।

पुष्पाणि—नीलोत्पलैः कोकनदैः कह्लारैः कमलैरपि ।
कुमुदैः पुण्डरीकैस्त्वां पूजयामि कपीश्वर ! ॥
मल्लिका-जातिपुष्पैश्च पाटलैः कुटजैरपि ।
केतकी - वकुलैश्चेश्तैः पुन्नागैर्नागकेसरैः ॥
चम्पकैः शतपत्रैश्च करवीरैर्मनोहरैः ।
पूजये त्वां कपिश्रेष्ठ ! स-बिल्वैस्तुलसीदलैः ॥

इससे हनुमान्जी पर सुगन्धित पुष्पमाला चढ़ावे ।

धूपम्—दिव्यं सुगुग्गुलं साज्यं स-दशाङ्गं स-वह्निकम् ।
गृहाण मारुते ! धूपं सुप्रियं घ्राणतर्पणम् ॥

इति हनुमते धूपं समर्पयामि ।

इससे हनुमान्जी को अगरबत्ती दिखावे ।

दीपम्

घृतपूरितमुज्ज्वालं सितसूर्यसमप्रभम् ।
अतुलं तव दास्यामि व्रतपूर्त्यै सुदीपकम् ॥

इति हनुमते दीपं प्रदर्शयामि ।

इससे हनुमान्जी को दीप दिखावे ।

नैवेद्यम्

स-शाका-ऽपूप-सूपाढ्य-पायसानि च यत्नतः ।
स-क्षीर-दधि-साज्यं च साऽपूपं घृतपाचितम् ॥

इति हनुमते नैवेद्यं निवेदयामि ।

इससे हनुमान्जी को नैवेद्य समर्पण करे ।

पानीयम्

गोदावरीजलं शुद्धं स्वर्णपात्राऽऽहृतं प्रियम् ।
पानीयं पावनोद्भूतं स्वीकुरु त्वं दयानिधे ! ॥

इति हनुमते पानीयं समर्पयामि ।

यह पढ़कर मूर्ति के सामने जल गिरा दे ।

उत्तरापोशनम्

आपोशनं नमस्तेऽस्तु पापराशितृणानलम् ।
कृष्णावेणीजलेनैव कुरुष्व पवनात्मज ! ॥

इति हनुमते उत्तरापोशनं समर्पयामि ।

इससे हनुमान्जी को उत्तरापोशन ( जल ) समर्पण करे ।

हस्तप्रक्षालनम्

दिवाकरसुतानीतजलेन स्पर्शगन्धिना ।
हस्तप्रक्षालनार्थाय स्वीकुरुष्व दयानिधे ! ॥

इति हनुमते हस्तप्रक्षालनं समर्पयामि ।

यह वाक्य पढ़कर हनुमान्जी के सामने जल गिरा दे ।

शुद्धाचमनीयम्

रघुवीरपदन्यास - स्थिरमानसमारुते ।
कावेरीजलपूर्णेन स्वीकुर्वाचमनीयकम् ॥

इति हनुमते शुद्धाचमनीयं समर्पयामि ।

इससे हनुमान्‌जी को शुद्ध आचमनीय जल प्रदान करे ।

दक्षिणाम्

हिरण्यगर्भगर्भस्थं हेमबीजं विभावसो ।
अनन्तपुण्यफलदमतः शान्ति प्रयच्छ मे ॥

इति हनुमते द्रव्यदक्षिणां समर्पयामि ।

इससे हनुमान्‌जी को दक्षिणा चढ़ावे ।

सुवर्णपुष्पम्

वायुपुत्र ! नमस्तुभ्यं पुष्पं सौवर्णकं प्रियम् ।
पूजयिष्यामि ते मूर्ध्नि नवरत्न - समुज्ज्वलम् ॥

इति हनुमते सुवर्णपुष्पं समर्पयामि ।

इससे हनुमान्‌जी को सुवर्णपुष्प ( कटसरैया ) चढ़ावे ।

ताम्बूलम्

ताम्बूलमनघ स्वामिन् ! प्रयत्नेन प्रकल्पितम् ।
अवलोकय नित्यं ते पुरतो रचित मया ॥

इति हनुमते पूगीफलसहितं ताम्बूलं समर्पयामि ।

इससे हनुमान्‌जी को सोपारी सहित पान चढ़ावे ।

नीराजनम्

शतकोटि - महारत्न - दिव्य - सद् - रत्नपात्रके ।
नीराजनमिदं दृष्टेरतिथीकुरु मारुते ॥

इति हनुमते नीराजनं समर्पयामि ।

इससे हनुमान्‌जी की आरती करे ।

पुष्पाञ्जलिम्

मूर्धानं दिवो अरतिं पृथिव्या वैश्वानर अमृत आजातमग्निम् ।
कविं सम्राजमतिथिं जनानामासन्ना पात्रं जनयन्त देवाः ।।

इति हनुमते पुष्पाञ्जलिं समर्पयामि ।

इससे हनुमान्‌जी को पुष्पांजलि अर्पण करे ।

प्रदक्षिणाम

पापोऽहं पापकर्माऽहं पापात्मा पापसम्भवः ।
त्राहि मां पुण्डरीकाक्ष ! त्वमेव शरणं मम ।।
यानि कानि च पापानि जन्मान्तर-कृतानि च ।
तानि सर्वाणि नश्यन्तु प्रदक्षिण पदे पदे ।।

इति हनुमते प्रदक्षिणां समर्पयामि ।

इससे हनुमान्‌जी की प्रदक्षिणा करे ।

नमस्कारम्

अतुलितबलधामं हेमशैलाभदेहं
दनुजवनकृशानुं ज्ञानिनामग्रगण्यम् ।
सकलगुणनिधानं वानराणामधीशं
रघुपतिप्रियभक्तं वातजातं नमामि ।।
उल्लङ्घ्य सिन्धोः सलिलं सलीलं
यः शोकवह्निं जनकात्मजायाः ।
आदाय तेनैव ददाह लङ्कां
नमामि तं प्राञ्जलिराञ्जनेयम् ।।
गोष्पदीकृतवारीशं मशकीकृतराक्षसम् ।
रामायणमहामालारत्नं वन्देऽनिलात्मजम् ।।

अञ्जनानन्दनं वीरं जानकीशोकनाशनम् ।
कपीशमक्षहन्तारं वन्दे लङ्काभयङ्करम् ॥
मनोजवं मारुततुल्यवेगं जितेन्द्रियं बुद्धिमतां वरिष्ठम् ।
वातात्मजं वानरयूथमुख्यं श्रीरामदूतं शरणं प्रपद्ये ॥
आञ्जनेयमतिपाटलाननं काञ्चनाद्रिकमनीयविग्रहम् ।
पारिजाततरुमूलवासिनं भावयामि पवमाननन्दनम् ॥
नमस्तेऽस्तु महावीर ! नमस्ते वायुनन्दन ! ।
विलोक्य कृपया नित्यं त्राहि मां भक्तवत्सल ! ॥
यत्र यत्र रघुनाथकीर्तनं तत्र तत्र कृतमस्तकाञ्जलिम् ।
बाष्पवारिपरिपूर्णलोचनं मारुतिं नमत राक्षसान्तकम् ॥

इति हनुमते नमस्कारं समर्पयामि ।

उपर्युक्त श्लोक पढ़कर हनुमानजी को प्रणाम करे ।

अनेन यथाशक्ति-षोडशोपचारपूजनेन श्रीमारुतिनन्दनो हनुमान् प्रीयतां न मम ।

यह वाक्य पढ़कर, हनुमानजी के बायें हाथ में जल समर्पित कर पश्चात् हनुमत्स्तोत्र, कवच आदि का पाठ करे ।

इति आचार्य-पण्डित-श्रीशिवदत्तमिश्रशास्त्रिकृत-
हनुमत्पूजाविधिः समाप्तः ।

❀

# द्वादशाक्षरी-हनुमन्मन्त्र-यन्त्रम्




**यन्त्रविधान**-जगज्जननी पार्वती के प्रश्न करने पर, गारुडीतन्त्रानुसार साम्बसदाशिव ने द्वादशाक्षर मन्त्र ( हं हनुमते रुद्रात्मकाय हुँ फट् ) का विधान बताया। नदीतट, निर्जन स्थान, पर्वत अथवा वन में जपभूमि को शुद्ध कर, स्नानादि नित्यक्रिया से निवृत्त हो हनुमत्प्रीत्यर्थं इस द्वादशाक्षर हनुमान् जी के मन्त्र का एक लाख जप रूप पुरश्चरण का संकल्प कर, इसी मन्त्र से अंगुष्ठ-हृदयादि न्यास कर एक लाख जप करने से साधक के समस्त कार्य निश्चय ही सिद्ध होते हैं। साधक को चाहिए कि इस द्वादशाक्षर मन्त्र का तब तक जप करे जब तक रात्रि के चतुर्थ पहर में पवनसुत हनुमान् जी का साक्षात् दर्शन न हो जाय। यह प्रयोग अनुभूत है।

( विशेष जानकारी के लिए मन्त्रमहार्णव, पू० ख०, हनु० त०, नवम तरंग देखें। )

*

# विषय-सूची



*

* श्रीहनुमते नमः *

## ध्यानम्

अतुलित-बलधामं स्वर्ण-शैलाभदेहं
दनुज-वन-कृशानुं ज्ञानिनामग्रगण्यम् ।
सकल-गुण-निधानं वानराणामधीशं
रघुपति-प्रिय-भक्तं वातजातं नमामि ॥१॥

मनोजवं मारुत-तुल्य-वेगं
जितेन्द्रियं बुद्धिमतां वरिष्ठम् ।
वातात्मजं वानर-यूथ-मुख्यं
श्रीरामदूतं शरणं प्रपद्ये ॥२॥

उल्लङ्घ्य सिन्धोः सलिलं सलीलं
यः शोकवह्निं जनकात्मजायाः ।
आदाय तेनैव ददाह लङ्कां
नमामि तं प्राञ्जलिराञ्जनेयम् ॥३॥

*

श्रीहनुमते नमः

आचार्य-पण्डित-श्रीशिवदत्तमिश्र-शास्त्रि-संस्कृतं

# हनुमद्-रहस्यम्

'शिवदत्ती'-हिन्दीव्याख्या-विभूषितम्

०

## हनुमत्पूजापद्धतिः

पितरं सन्तशरणं जयन्तीं मातरं तथा।
मया प्रणम्य हनुमद्-रहस्यं प्रविकाश्यते॥

गुरुं श्रीगायत्रीं गजवदनमानन्दसदनं
कपीशं रुद्रांशं समुदित-दिनेशाभममलम्।
प्रणम्य स्वान्तेऽहं सकलजनप्रीत्यै हनुमतः
प्रकुर्वे मन्त्राढ्यां पटलमनुगां पद्धतिमिमाम्॥ १॥

तत्राऽऽदौ साधको ब्राह्मे मुहूर्ते शयनादुत्थाय, मानसिक-स्नानं कुर्यात्। ततः श्रीगुरोर्दीक्षाकालिकस्वरूपं स्वशिरसि

---

हनुमन्तं नमस्कृत्य शिवदत्तेन धीमता।
हनुमद्-रहस्य-व्याख्या 'शिवदत्ती' वितन्यते॥

ग्रन्थकार ग्रन्थ की निर्विघ्नतापूर्वक समाप्ति हेतु ग्रन्थारम्भ में मंगलाचरण करते हैं—गुरु, श्रीगायत्री, आनन्दभवन श्रीगणपति तथा उदय होते हुए सूर्य की आभा के समान विशुद्ध रक्तवर्ण वाले श्रीहनुमान् जी को हृदय में प्रणाम कर, मैं सब लोगों के कल्याणार्थ पटल के अनुसार मन्त्रपूर्वक हनुमत्पूजा-पद्धति का निर्माण कर रहा हूँ॥ १॥

साधक सर्वप्रथम ब्राह्म मुहूर्त में शयन से उठकर, मानसिक स्नान करे। पुनः दीक्षाकालिक अपने गुरु के स्वरूप का ध्यान करे, उनके

ध्यात्वा, तत्पादोदकधारयाऽन्तर्गतमलं प्रक्षाल्य, शुद्धात्मा श्रीगुरुं ध्यायेत्। यथा-स्वशिरसि शुक्लसहस्रदल-कमल-कर्णिकान्तर्गता-ऽक-थादिवर्ण-त्रिकोणगत - हंसोभय - पार्श्वबिन्दौ द्विनेत्रं [1]वरा-ऽ[2]भय-कराम्बुजं शान्तं दिव्यवसन-परीधानं दिव्य-गन्धस्रगनुलेपन-विभूषितं वामाङ्क-विराजमान-निजशक्तिं कृपा-सान्द्रस्मित-वदनारविन्दं श्रीगुरुं ध्यात्वा, [3]पञ्चोपचारैः सम्पूज्य,

---

चरणामृत से अपने अन्तःकरण के मल को दूर कर विशद्ध हो, अपने गुरु का ध्यान करे। उसका प्रकार इस तरह है—अपने सिर में स्वच्छ सहस्र दल कमल-कर्णिका के भीतर 'अ, क, थ' इन तीन वर्णों से बने हुए, त्रिकोण में रहने वाले, 'हं, स' के दोनों पार्श्व बिन्दु में दो नेत्र वाले, वर तथा अभय मुद्रा को कमल में धारण किये हुए, शान्त, दिव्य वस्त्रों से सुशोभित, उत्तम गन्धों से संयुक्त, वामांग में विराजमान, अपने शक्ति को धारण किये हुए मन्द-मन्द स्मित वाले, अपने गुरु का ध्यान करे, फिर आवाहनपूर्वक पंचोपचार से पूजन करे, पश्चात् गुरु के उपदेशानुसार

---

१. अधःस्थितो दक्षहस्तः प्रसृतो वरमुद्रिका।

अपि च—

दक्षिणहस्तमुत्तानं विधायाऽधः प्रसारयेत्॥

२. ऊर्ध्वीकृतो वामहस्तः प्रसृतोऽभयमुद्रिका।

३. गन्धं पुष्पं च धूपं च दीपं नैवेद्यमेव च।

प्रदद्यात् परमेशानि! पूजा पञ्चोपचारिका॥

अपि च—

ध्यानमावाहनं चैव भक्त्या यच्च निवेदनम्।

नीराजनं प्रणामश्च पञ्च पूजोपचारकाः॥

—परशुराम-कल्पसूत्रम्

गुरूपदिष्टमार्गेण पादुका गुरुत्र यमन्त्राश्च दशधा त्रिधा च जापित्वा, नमेत् -

नमोऽस्तु गुरुवे तस्मै स्वेष्टदेव-स्वरूपिणे ।
यस्य वाक् सकलं हन्ति विषं संसारसंज्ञकम् ॥ १ ॥
गुरुर्ब्रह्मा गुरुर्विष्णुर्गुरुर्देवो महेश्वरः ।
गुरुरेव परं ब्रह्म तस्मै श्रीगुरवे नमः ॥ २ ॥
अखण्ड-मण्डलाकारं व्याप्तं येन चराऽचरम् ।
तत्पदं दर्शितं येन तस्मै श्रीगुरवे नमः ॥ ३ ॥
अज्ञान-तिमिरान्धस्य ज्ञाना-ऽञ्जन-शलाकया ।
चक्षुरुन्मीलितं येन तस्मै श्रीगुरवे नमः ॥ ४ ॥

---

पादुका तथा गुरु के तीन मन्त्रों को दस बार, फिर तीन बार जप कर निम्नलिखित श्लोकों से उनकी प्रार्थना करे—

अपने इष्टदेवतास्वरूप हम उन गुरु को नमस्कार करते हैं। जिनके दिये गये उपदेशात्मक वाक्य संसार के समस्त विषों का विनाश करते हैं ॥१॥ गुरु ही ब्रह्मा हैं, गुरु ही विष्णु हैं, गुरु ही महेश्वर देव हैं तथा गुरु ही साक्षात् परब्रह्मस्वरूप हैं, उस गुरु को मैं नमस्कार करता हूँ ॥२॥ अखण्ड मण्डलाकार यह समस्त चराचर जगत्, जिनसे व्याप्त है तथा जिन्होंने परब्रह्म परमात्मा का दर्शन कराया है, उस गुरु को मैं नमस्कार करता हूँ ॥३॥ जिन्होंने ज्ञानांजन शलाका ( अर्थात् ज्ञानरूपी आँख में आँजन लगाने वाली सलाई) से अज्ञानरूपी अन्धकार से अन्धी आँखों में दिव्य दृष्टि प्रदान की, उस श्रीगुरुको मैं नमस्कार करता हूँ ॥४॥

एभिः श्लोकैः प्रणम्य, पुनः स्तुवीत–

नमस्ते नाथ! भगवन्! शिवाय गुरुरूपिणे।
विद्यावतार–संसिद्ध्यै स्वीकृताऽनेकविग्रह! ॥ १ ॥
नवाय नवरूपाय परमार्थैकरूपिणे।
सर्वाऽज्ञान-तमोभेद-भानवे चिद्घनाय ते ॥ २ ॥
स्वतन्त्राय दयाक्लृप्त-विग्रहाय शिवात्मने।
परतन्त्राय भक्तानां भव्यानां भव्यरूपिणे ॥ ३ ॥
विवेकिनां विवेकाय विमर्शाय विमर्शिनाम्।
प्रकाशिनां प्रकाशाय ज्ञानिनां ज्ञानरूपिणे ॥ ४ ॥

---

इन श्लोकों से[1] प्रणाम कर, फिर स्तुति करे—

हे नाथ, हे भगवन्, आपको नमस्कार है, आप गुरु के रूप में साक्षात् शिव हो। हे प्रभो, आप विद्या के अवतार हैं तथा सिद्धि के लिए आप अनेक रूप धारण करते हैं ॥ १ ॥ आप सदैव नूतन तथा नूतन रूपवाले हैं, मुक्ति के तो आप मानों स्वरूप ही हैं। सम्पूर्ण अज्ञान रूपी अन्धकार को नष्ट करने के लिये आप सूर्यस्वरूप हैं और आप साक्षात् चिद्घन हैं ॥ २ ॥ आप स्वतन्त्र हैं, आपने संसारी प्राणियों पर दया कर शरीर धारण किया है, आप साक्षात् शिव हैं, आप भक्तों के परतन्त्र हैं और भव्यों में भव्यस्वरूप हैं ॥ ३ ॥ विवेकियों में विवेक हैं और विचारशीलों में आप विचार हैं। प्रकाश करने वालों में आप प्रकाश हैं तथा ज्ञानियों में आप ज्ञान हैं ॥ ४ ॥

---

1. उरसा शिरसा दृष्ट्या मनसा वचसा तथा।
पद्भ्यां कराभ्यां जानुभ्यां प्रणामोऽष्टाङ्ग ईरितः ॥
बाहुभ्यां च स-जानुभ्यां शिरसा मनसा धिया।
पञ्चाङ्गकः प्रणामः स्यात् सर्वत्र प्रवराविमौ ॥ —इति तन्त्रान्तरे

पुरस्तात् पार्श्वयोः पृष्ठे नमस्कुर्यामुपर्यधः ।
सदा मच्चित्तभावेन विधेहि भवदासनम् ॥ ५ ॥
त्वत्प्रसादादहं देव ! कृतकृत्योऽस्मि सर्वतः ।
मायामृत्युमहापाशाद् विमुक्तोऽस्मि शिवोऽस्मि च ॥ ६ ॥
प्रातःप्रभृति-सायान्तं सायादि-प्रातरन्ततः ।
यत्करोमि जगन्नाथ ! तदस्तु तव पूजनम् ॥ ७ ॥

इति क्षमाप्य, कुण्डलिनीं ध्यायेत्[1]—

मूलादि-ब्रह्मरन्ध्रान्तं सर्वतेजोमयीं पराम् ।
कोटिसूर्य-प्रतीकाशां चन्द्रकोटि—सुशीतलाम् ।

---

मैं अपने आगे-पीछे, पार्श्व, पृष्ठ, ऊपर तथा नीचे विराजमान आप को नमस्कार करता हूँ। हे प्रभो, मेरे चित्तकी भावना के अनुसार आप आसन ग्रहण करें ॥ ५ ॥ हे प्रभो, आपकी प्रसन्नता से मैं सफल मनोरथ हूँ। तथा आपके प्रसाद से माया-मृत्यु के महापाश से विमुक्त हूँ तथा साक्षात् शिवस्वरूप हूँ ॥ ६ ॥ प्रातःकाल से सायंकाल तक तथा सायंकाल से प्रातःकाल तक हे जगन्नाथ ! मैं जो भी कार्य करता हूँ, उससे आपकी पूजा हो ॥ ७ ॥

इस प्रकार गुरु से क्षमा-प्रार्थना कर, कुण्डलिनी का ध्यान करे, कुण्डलिनी का स्वरूप इस प्रकार है—

नाभिमूल से आरम्भ कर ब्रह्मरन्ध्रपर्यन्त, करोड़ों सूर्य के समान दिव्य तेजःस्वरूपा तथा करोड़ों चन्द्रमा के समान सुशीतल, उदय होते

---

१. ध्यानेन मन्त्रसिद्धिः स्याद् ध्यानं सर्वार्थसाधनम् ।
ध्यानं विना भवेन्मूको सिद्धमन्त्रोऽपि पुत्रक ॥
—सा० तन्त्र०, ५ पटल, श्लो १८

उद्यद्दिनकरद्योतां यावच्छ्वासं दृढासनः ॥ १ ॥

इति ध्यात्वा, तत्प्रभा-पटल-व्याप्तं स्वदेहं विचिन्त्य, वक्ष्यमाण-मूलमन्त्रर्ष्यादिकं कर-षडङ्गौ च कृत्वा, ध्यात्वा, मानसोपचारैः सम्पूज्य, मुद्राः प्रदर्श्य, मूलं दशधा जपेत् ।

ततः स्वगुरु-देवता-ऽऽत्मनामैक्यं विभाव्य, देवं स्तुत्वा,

प्रातःप्रभृति सायान्ते सायादि-प्रातरन्ततः ।
यत्करोमि हरीशान ! तदस्तु तव पूजनम् ॥ १ ॥

इति निजकृत्यं समर्पयेत् ।

अथ सहजसिद्धं गुरूपदेशेन ज्ञातमजपाजपं कुर्यात् । यथा—

---

हुए सूर्य के समान तेजस्विनी, साक्षात् परस्वरूपा कुण्डलिनी का ध्यान दृढ़ आसन से प्रत्येक श्वाँस में करे ॥ १ ॥

इस प्रकार ध्यान कर, 'कुण्डलिनी के तेज से मेरा शरीर व्याप्त है' ऐसी भावना कर आगे कहे जाने वाले मन्त्र से ऋष्यादि करन्यास तथा षडंगन्यास कर, ध्यान करे, पुनः मानसोपचार से कुण्डलिनी का पूजन कर, मुद्रा प्रदर्शित करे और मूल मन्त्र का दश बार जप करे ।

पुनः अपने गुरु तथा इष्टदेवता में एकता की भावना कर, इष्ट-देवता की स्तुति करे । स्तुति का स्वरूप इस प्रकार है—

हे प्रभो ! प्रातःकाल से सायंकाल पर्यन्त तथा सायंकाल से प्रातः-काल पर्यन्त मैं जो भी कृत्य करता हूँ उससे आपकी पूजा हो ॥ १ ॥

ऐसा कहकर, अपना कृत्य भगवान् को समर्पण करे । पुनः गुरु के द्वारा उपदिष्ट सहजसिद्ध अजपा जप करे । उसका प्रकार अथवा विनियोग यह है—

ॐ अस्य श्री अजपा-मन्त्रस्य हंस-ऋषिः, अव्यक्ता-गायत्री छन्दः, हंसो देवता, हं बीजम्, सः शक्तिः, सोऽहं कीलकं मोक्षार्थे जपे विनियोगः।

ऋष्यादिकं कृत्वा, हसां सूर्यात्मने अङ्गुष्ठाभ्यां नमः। हसीं सोमात्मने तर्जनीभ्यां स्वाहा। हसूं निरञ्जनात्मने मध्यमाभ्यां वषट् हसस्त्रौं निराभासात्मने अनामिकाभ्यां हुम्। हसौं अव्यक्तात्मने कनिष्ठिकाभ्यां वौषट्। हसः अनन्तात्मने करतल-करपृष्ठाभ्यां फट। एवं हृदयादिषु विन्यस्य, 'ॐ भूर्भुवः स्वरोम्' इति दिग्बन्धनं कृत्वा, ध्यायेत्–

---

विनियोग—इस अजपा जप रूप मन्त्र का 'हंस' ऋषि हैं, 'अव्यक्त गायत्री' छन्द है, 'हंस' देवता, 'हं' बीज, 'सः' शक्ति तथा 'सोऽहं' कीलक है, मैं मोक्ष की इच्छा से इसका जप करता हूँ।

पश्चात् ऋष्यादिक न्यास करे। 'हसां सूर्यात्मने अंगुष्ठाभ्यां नमः' इस मन्त्र से दोनों अँगूठे का, 'हसीं सोमात्मने तर्जनीभ्यां स्वाहा' इस मन्त्र से दोनों तर्जनी का, 'हसूं निरञ्जनात्मने मध्यमाभ्यां वषट्' इस मन्त्र से दोनों मध्यमा का, 'हसस्त्रौं निराभासात्मने अनामिकाभ्यां हुम्' इस मन्त्र से दोनों अनामिका का, 'हसौं अव्यक्तात्मने कनिष्ठिकाभ्यां वौषट्' इस मन्त्र से दोनों कनिष्ठिका का तथा 'हसः अनन्तात्मने करतलकरपृष्ठाभ्यां फट्' इस मन्त्र से दोनों करतल तथा करपृष्ठ का स्पर्श करे। इसी प्रकार पूर्वोक्त मन्त्रों से क्रमशः हृदय, शिखा, सिर, दोनों बाहु, दोनों नेत्र तथा 'अस्त्राय फट्' से चारों ओर से थपोड़ी बजाता हुआ 'ॐ भूर्भुवः स्वरोम्' से अपने चारों ओर की रक्षा के लिए पीली सरसों का विकिरण करता हुआ नीचे लिखे मन्त्रों से ध्यान करे।

अग्नीषोम-गुरुद्वयं प्रणवकं बिन्दुत्रिनेत्रोज्ज्वल
भास्वद्रूपमुखं शिवाङ्घ्रियुगलं पार्श्वस्थसूर्यानलम् ।
उद्यद्भास्कर-कोटि-कोटि-सदृशं हंसं जगद्व्यापिनं
शब्दब्रह्ममयं हृदम्बुजघटे नीडे सदा संस्मरेत् ॥ १ ॥

इति ध्यात्वा, मानसोपचारैः सम्पूज्य, 'ॐ ह्रीं हंसः सोऽहं स्वाहा [ ८ ]' 'हसहंसाय विद्महे सोऽहं हंसाय धीमहि । तन्नो हंसः प्रचोदयात् ।' इति आत्माऽष्टाक्षरमन्त्रं गायत्रीं च यथाशक्ति जपित्वा, पूर्वदिनकृतमजपाजप निवेदयेत् ।

'पूर्वेद्युरिव सूर्योदयादारभ्याऽद्य सूर्यास्तपर्यन्तं

---

करोड़ों सूर्य के समान तेजस्वी, त्रिलोक में व्याप्त शब्दब्रह्ममय, हंस-प्रणवबिन्दुरूप शिव के त्रिनेत्र के समान देदीप्यमान तथा अत्यन्त समीप स्थित सूर्य एवं अग्नि के सदृश जाज्वल्यमान, अग्निसोमरूप शिव के दोनों चरण-कमल का हृदयरूपी घट में सर्वदा स्मरण करे ॥ १ ॥

इस प्रकार शब्दब्रह्म का हृदय में ध्यान करता हुआ मानसोपचार से उस शब्दब्रह्म की पूजा करे—ॐ ह्रीं हंसः सोऽहं स्वाहा' [ ८ ] 'हंसहंसाय विद्महे सोऽहं हंसाय धीमहि । तन्नो हंसः प्रचोदयात् ।' इस प्रकार 'ॐ ह्रीं हंसः सोऽहं स्वाहा' इस आत्मा के आठ अक्षर का तथा 'हंसहंसाय'—इत्यादि गायत्री का यथाशक्ति जप कर पूर्वदिन के अजपा जप का निवेदन करे ।

'पुनः पूर्व दिन के समान प्रातःकाल सूर्योदय से लेकर सूर्यास्त तक

श्वासोच्छ्वासरूपेण षट्शताधिकमेकविंशत्सहस्रकं जपं तत्तद्-देवताभ्यो निवेदयिष्ये ।' इति सङ्कल्प्य, समर्पयेत्।

व-श-ष-स-दलयुक्ते सम्यगाधारपद्मे
तरुणमरुणवर्णं वारणास्यं द्विनेत्रम् ।
अभय-वरदहस्तं चारुपाशाङ्कुशाढ्यं
करयुगलमनन्यं चिन्तयेद् विघ्नराजम् ॥ १ ॥

इति ध्यात्वा, मानसोपचारैः सम्पूज्य, 'वं नमः हंसः सोऽहं, शं नमः हंसः सोऽहं, षं नमः हंसः सोऽहं, सं नमः हंसः सोऽहं, पूर्वदिनकृत-षट्शतमजपा-जपमाधारस्थित-गणपतयेऽहं निवेदयामि' इति समर्प्य ।

---

श्वासोच्छ्वासरूप से २१६०० जप का तत्तद् देवता को निवेदन करने का संकल्प कर, उस दिन के कुल २१६०० श्वास रूप मन्त्र का निवेदन करे।

आधार पद्म के 'व श ष स' रूप दल पर अत्यन्त रक्त वर्ण वाले, हाथी के समान मुखवाले, दो नेत्र वाले, अभय तथा वर रूप में दोनों हाथों में सुन्दर पाश तथा अंकुश को धारण करने वाले विघ्नराज गणेश का ध्यान करे ॥ १ ॥

इस प्रकार गणेश का ध्यान कर, मानसोपचार से विघ्नराज गणेश का पूजन करे । 'वं नमः हंसः सोऽहं, शं नमः हंसः सोऽहं, षं नमः हसः सोऽहं, सं नमः हंसः सोहं' इस प्रकार दिन के पूर्वभाग में किये हुए ६०० अजपा जप को आधारपद्म में स्थित गणपति को निवेदन करता हूँ, ऐसा कहकर निवेदन करे । तदनन्तर,

ब-भ-म-य-र-ल-संज्ञैरक्षरैर्दीप्तपद्मे

सुरुचिरमुपविष्टं चिन्तयेत् पद्मयोनिम् ।

अभय-वरदहस्तं चारु-कुम्भा-ऽक्षमाला-

विकसित-करपद्मं सृष्टिकृद्विश्वमूर्तिम् ॥ २ ॥

इति स्वाधिष्ठाने ब्रह्माणं ध्यात्वोपचारैः सम्पूज्य, 'वं नमः हंसः सोऽहं, भं नमः हंसः सोऽहं, मं नमः हंसः सोऽहं, यं नमः हंसः सोऽहं, रं नमः हंसः सोऽहं, लं नमः हंसः सोऽहं, पूर्वदिनकृत-षट्सहस्रमजपाजपं स्वाधिष्ठानस्थित-ब्रह्मणेऽहं निवेदयामि' इति समर्प्य ।

डाद्यैः फान्तगतैः प्रकल्पितदले पद्मे निविष्टं हरिं

मार्तण्डद्युतिमादिपूरुषमजं नारायणं श्रीयुतम् ।

---

'ब, भ, म, य, र, ल' संज्ञक अक्षर रूपदल से जो कमल सुशोभित हो रहा है, उस पर शान्तचित्त से बैठे हुए ब्रह्मदेव का ध्यान करे। जिनके हाथ, अभय, वर, सुन्दर कुम्भ तथा अक्षमाला से सुशोभित हैं, जो सृष्टिकर्त्ता तथा समस्त विश्वरूप हैं ॥ २ ॥

इस प्रकार अपने हृदय-स्थान पर ब्रह्मा का ध्यान कर, मानसोपचार से उनका पूजन करें, 'वं नमः हंसः सोऽहं' से लेकर 'लं नमः हंसः सोऽहं' तक दिन के पूर्व भाग में छह हजार ६००० ) अजपा जप को करे। फिर 'स्वाधिष्ठानस्थित-ब्रह्मणेऽहं षट्सहस्रमजपाजपं निवेदयामि' कहकर जप को निवेदित करे। तदनन्तर,

'ड' अक्षर से प्रारम्भ कर 'फ' अक्षर पर्यन्त दलों से निर्मित पद्म पर बैठे हुए श्रीहरि का ध्यान करे। जिनका शरीर सूर्य के समान देदीप्यमान हो रहा है, जो अज आदि पुरुष तथा नारायण रूप से विख्यात हैं,

हस्ताम्भोज-गदादिशङ्खममलं पीताम्बरं कौस्तुभ-
ग्रैवेयाऽङ्गद-हार-नूपुरयुतं नाभौ मुदा चिन्तयेत् ॥ ३ ॥

इति नाभौ विष्णुं ध्यात्वा, मानसोपचारैः सम्पूज्य, 'डं नमः हंसः सोऽहं, ढं नमः हंसः सोऽहम्'-इत्यादि 'फं नमः हंसः सोऽहम्' इत्यन्तं पूर्वदिनकृत-षट्सहस्रमजपाजपं मणिपूरस्थ-विष्णवेऽहं निवेदयामि' इति समर्प्य ।

काद्यैष्ठान्तगतैः प्रकल्पितदले पद्मे निविष्टं शिवं
राकानायक-मण्डलप्ररुचिरं त्र्यक्षं कपर्दोज्ज्वलम् ।
शान्तं टङ्क-मृगा-ऽभयैर्वरयुतैर्युक्तं करैः कङ्कण-
ग्रैवेया-ऽङ्गद-हार-नूपुरयुतं चर्माम्बरं चिन्तयेत् ॥ ४ ॥

---

जो लक्ष्मी से युक्त हैं तथा जिनके हाथ में शंख, चक्र, गदा तथा पद्म विराज रहे हैं, जो शुद्ध पीताम्बर, कौस्तुभ, ग्रैवेय, बिजायठ, हार तथा नूपुर को धारण किये हुए हैं, इस प्रकार के स्वरूप वाले भगवान् विष्णु का नाभिस्थान में ध्यान करना चाहिए ॥३॥

इस प्रकार नाभिस्थान में विष्णु का ध्यान कर, मानसोपचार से उनकी पूजा करे, फिर 'डं नमः हंसः सोहं', 'ढं नमः हंसः सोऽहं' इत्यादि क्रम से 'फं नमः हंसः सोऽहं' पर्यन्त दिन के पूर्वभाग में किये गये छह हजार ( ६००० ) अजपा जप को 'मणिपूरस्थ-विष्णवेऽह निवेदयामि' कहकर विष्णु को निवेदन करे । पुनः,

'क' से लेकर 'ठ' तक के अक्षर रूप दलों से बने हुए, कमल पर बैठे हुए शिव का ध्यान करे । जो शरत् पूर्ण चन्द्रमा की कान्ति के समान देदीप्यमान हैं, जिनके तीन नेत्र हैं, जो जटा-जूट से सुशोभित हैं, जिनका स्वरूप अतिशय शान्त है, जो हाथों में टंक, मृगचर्म तथा अभय मुद्रा

इति हृदि शिवं ध्यात्वा, मानसोपचारैः सम्पूज्य, 'कं नमः हंसः सोऽहं, खं नमः हंसः सोऽहम्'–इत्यादि 'ठं नमः हंसः सोऽहम्' इत्यन्तमुच्चार्य, पूर्वदिनकृत-षट्सहस्रमजपाजपमनाहत-स्थितशम्भवेऽहं निवेदयामि' इति समर्प्य ।

प्रत्यङ्गेषु निविष्टमङ्गरहितं व्याप्तं जगत्कारणं
सूक्ष्मात् सूक्ष्मतर गुणाऽगुणमयं वैराग्यसम्मिश्रितम् ।
मूर्ताऽमूर्त-ममोय-मूर्तिममल-ज्योतिःप्रदीप्तोज्ज्वलं
साक्षात् षोडशवर्णपत्रकमले जीवं परं चिन्तयेत् ॥ ५ ॥

इति कण्ठे जीवं ध्यात्वा, मानसोपचारैः सम्पूज्य, 'अं नमः हंसः सोऽहम्' इत्यादि 'अः नमः हंसः सोऽहं' इत्यन्तमुक्त्वा

---

को धारण किये हुए हैं तथा जो कंकड़, ग्रैवेय, बिजायठ, हार, नूपुर तथा व्याघ्र चर्म धारण किये हुए हैं, इस प्रकार शिवस्वरूप का हृदय-स्थान में ध्यान करे ॥४।

पश्चात् मानसोपचार से उनका पूजन करे, फिर 'कं नमः हंसः सोऽहं' से प्रारम्भ कर 'ठं नमः हंसः सोऽहं' पर्यन्त अक्षरों के द्वारा पूर्व दिन में किये गये ६००० संख्याक अजपा जप को 'अनाहतस्थितशम्भवेऽहं निवेदयामि' कहकर समर्पित करे। तदनन्तर,

'अ, आ, इ, ई, उ, ऊ, ऋ, ॠ, ऌ, ॡ' से 'ए, ऐ, ओ, औ, अं, अः' इन षोडश वर्णरूप दलों से बने हुए कमल पर निराकार रूप से विराजमान, जगत् में व्याप्त होकर भी जगत् के कारणस्वरूप, सूक्ष्म से भी सूक्ष्मतर, वैराग्य मिश्रित सगुण तथा निर्गुण स्वरूप, मूर्त एवं अमूर्तस्वरूप, स्वच्छ ज्योति से जगमगाते हुए जीव का ध्यान करना चाहिए ॥५॥

इस प्रकार कण्ठस्थान पर जीव का ध्यान करता हुआ 'अं नमः हंसः

पूर्वदिनकृत-सहस्रमजपाजपं विशुद्धिस्थित-जीवायाऽहं निवेदयामि' इति पठित्वा, समर्पयेत् ।

ह-क्षाभ्यां परिक्लृप्त-पत्ररचिते पद्मे जगत्कारणं
विश्वोत्तीर्णमनेक-देहनिलय विद्युद्विलासं परम् ।
तत्तद्योग्यतया स्वदेशिकतनुं सम्प्राप्तरूपं परं
प्रत्यक्षाक्षरविग्रहं गुरुपदं ध्यायेत् परं दैवतम् ॥ ६ ॥

इति भ्रूमध्ये श्रीगुरुपदं ध्यात्वा, मानसोपचारैः सम्पूज्य, 'हं नमः हंसः सोऽहं, क्षं नमः हंसः सोऽहम्' 'पूर्वदिन-सहस्रमजपाजपमाज्ञाचक्रस्थगुरवेऽहं निवेदयामि' इति समर्प्य ।

---

सोऽहं' से प्रारम्भ कर 'अः नमः हंसः सोऽहं' पर्यन्त अक्षरों से किये गये एवं पूर्वदिन कृत १००० संख्याक अजपा जप को 'विशुद्धिस्थित-जीवायाऽहं निवेदयामि' कहकर जीवस्वरूप परमात्मा को निवेदित करे। तदनन्तर,

'ह' से लेकर 'क्ष' पर्यन्त अक्षररूप दलों से बने हुए कमल पर विराजमान, परब्रह्मस्वरूप गुरु का ध्यान करे। जिनका विग्रह प्रत्यक्ष अक्षरस्वरूप है, तथा जो अनेक शरीर से जगत् में व्याप्त हैं, जिनके शरीर की कान्ति विद्युत् के समान जगमगा रही है, मन्त्र की तद्-तद् योग्यता से जो साक्षात् परमेश्वर-स्वरूप हैं ॥६॥

इस प्रकार भ्रू के मध्य में गुरु का ध्यान करे, और मानसोपचार से पूजन कर, 'हं नमः हंसः सोऽहं' से 'क्षं नमः हंसः सोऽहं' पर्यन्त अक्षरों से किये गये १००० अजपा जप को 'आज्ञाचक्रस्थगुरवेऽहं निवेदयामि' कहकर निवेदित करे। तदनन्तर,

विश्वस्यादिमनादिमेकममलं नित्यं परं निष्कलं
नित्योद्बुद्ध-सहस्रपत्र-कमले आद्यक्षरैर्मण्डिते ।
नित्यानन्दमयं समस्तमुनिभिः संवित्स्फुरच्चान्तरं
स्मृत्वाऽऽत्मानमनेक-विश्वनिलयं स्वच्छं जगत्सर्वतः ॥७॥

इति ब्रह्मरन्ध्रे परमात्मानं ध्यात्वा, मानसोपचारैः सम्पूज्य, 'अं नमः हंसः सोऽहम्' इत्यादि 'क्षं नमः हंसः सोऽहम्' इत्यन्तं प्रादक्षिण्येन, विन्यस्य, पूर्वदिनकृत-सहस्र-मजपाजपं ब्रह्मरन्ध्रस्थित-परमात्मनेऽहं निवेदयामि' इति समर्प्य, ध्यायेत्–

हंसो गणेशो विधिरेव हंसो हंसो हरिर्हंसमयश्च शम्भुः ।
हंसो हि जीवो गुरुरेव हंसो, हंसो ममाऽऽत्मा परमात्महंसः ॥८॥

---

पुनः सहस्रदल के कमल पर प्रणव से युक्त आत्मा का ध्यान करे। जो विश्व का आदि किन्तु स्वयं अनादि है, जो एक, स्वच्छ, नित्य, मायारहित है, जो जाग्रत्, स्वप्न तथा सुषुप्ति से परे है एवं तुरीयावस्था में विद्यमान है, जो नित्यानन्द स्वरूप, मुनियों के जानने योग्य तथा अन्तःकरण में स्फुरित हो रहा है, जो जगत् के बाहर और भीतर विराजमान है ॥७॥

इस प्रकार ब्रह्मरन्ध्र में परमात्मा का ध्यान कर, मानसोपचार से उनका पूजन करे, 'अं नमःहंसः सोऽहं' से आरम्भ कर 'क्षं नमः हंसः सोऽहं' पर्यन्त किये गये अजपा जप को दाहिने से न्यास कर दिन के पूर्व भाग-'ब्रह्मरन्ध्रस्थित-परमात्मनेऽहं निवेदयामि' कह कर समर्पित करे। फिर निम्न प्रकार से ध्यान करे—

गणेश हंस हैं, ब्रह्मा हंस हैं, श्री हरि हंस हैं, शम्भु हंस हैं, जीव हंस हैं, गुरु भी हंस हैं, यह हमारी आत्मा हंस है तथा परमात्मा भी

देहो देवालयः प्रोक्तो जीवो नाम सदाशिवः ।
त्यजेदज्ञान-निर्माल्यं सोऽहं भावेन पूजयेत् ॥ ९ ॥

इति ध्यात्वा, जीवात्म-परमात्मनोरैक्यं विभाव्य, सङ्कल्पं कुर्यात् । 'ॐ अद्य सूर्योदयादारभ्य श्वःसूर्योदयपर्यन्तं जाग्रत्-स्वप्न-सुषुप्तिषु नासापुटित-श्वासोच्छ्वासाभ्यां सोऽहं रूपाभ्यां षट्शतोत्तरमेकविंशत्सहस्रसंख्या - ऽजपागायत्रीमन्त्रजपमहं करिष्ये'—इति सङ्कल्प्य, देवं प्रार्थयेत् ।

त्रैलोक्यचैतन्यमयादिदेव ! कपीश ! शम्भो ! भवदाज्ञयैव ।
प्रातः समुत्थाय तव प्रियार्थं संसारयात्रामनुवर्त्तयिष्ये ॥१०॥

---

हंसस्वरूप ही हैं ॥८॥

यह शरीर मन्दिर है तथा इसमें निवास करने वाला जीव सदाशिव स्वरूप है, इसलिए इनकी पूजा में अज्ञान-स्वरूप निर्माल्य का मैं परित्याग करता हूँ । केवल 'सोऽह' भावना से पूजा करनी चाहिए ॥ ९ ॥

इस प्रकार ध्यान कर, जीवात्मा तथा परमतामा की एकता का ध्यान कर नीचे लिखा हुआ संकल्प करे । देश-काल का संकीर्तन कर, 'आज के सूर्योदय से आरम्भ कर कल सूर्योदय पर्यन्त जाग्रत्, स्वप्न, सुषुप्ति अवस्था में नासापुट के श्वास तथा उच्छ्वास निकले हुए सोऽहंरूप मन्त्र का २१६०० संख्या में अजपा-जपरूप गायत्री का जप करूँगा ।' इस प्रकार संकल्प कर निर्विघ्नता के लिए देवता की प्रार्थना करे ।

हे त्रैलोक्य चैतन्यमय, हे आदिदेव, हे कपीश, हे शम्भो ! आप की आज्ञा से प्रातःकाल उठकर संसार-यात्रा के लिए कार्य कर रहा हूँ ॥ १० ॥

अहं देव न चाऽन्योऽस्मि ब्रह्मैवाऽहं न शोकभाक् ।
सच्चिदानन्दरूपोऽहमात्मानमिति भावयेत् ॥११॥
संसारयात्रामनुवर्तमानं त्वदाज्ञया श्रीहनुमन्महेश ! ।
स्पर्द्धा-तिरस्कार-कलिप्रमाद-भयानिमांमाऽभिभवन्तु तात ! ॥१२॥
जानामि धर्मं न च मे प्रवृत्तिर्जानाम्यधर्मं न च मे निवृत्तिः । ॥
त्वया जगत्प्राण-हृदिस्थितेन यथा नयुक्तोऽस्मि तथा करोमि॥१३॥

इति देवं प्राथ्र्य, बहिर्गमनार्थं महीं प्रार्थयेत् -
समुद्र-मेखले देवि ! पर्वत-स्तन-मण्डले ।
विष्णुपत्नि ! नमस्तुभ्यं पादस्पर्शं क्षमस्व मे ॥१४॥

---

मैं ही देव हूँ और कुछ दूसरा नहीं हूँ, मैं ही परब्रह्म हूँ, मुझे किसी प्रकार का शोक नहीं है। मैं ही सच्चिदानन्द-स्वरूप हूँ, ऐसा ध्यान करे ॥११॥

हे हनुमान् ! हे महेश ! संसार में अपने निर्वाह के लिए कार्य करने वाले मुझको आपकी आज्ञा से स्पर्धा, तिरस्कार, कलह, प्रमाद तथा भय के द्वारा कोई अनादर न प्राप्त हो ॥१२॥

मैं धर्म को जानता हूँ, पर मेरी उसमें प्रवृत्ति नहीं है, मैं पाप को जानता हूँ, पर उससे मेरा छुटकारा भी नहीं हो पाता। अतः हे जगत्प्राण, मेरे हृदय में बैठकर आप जैसी आज्ञा देते हैं, मैं वैसा ही कर रहा हूँ ॥१३॥

इस प्रकार देवता की प्रार्थना कर, बाहर जाने के लिए पृथ्वी की प्रार्थना करे–समुद्ररूप मेखला तथा पर्वतरूप स्तनमण्डल से विराजमान, हे विष्णुपत्नि ! मैं तुम्हें नमस्कार करता हूँ, तुम मेरे पैर के स्पर्श को क्षमा करो ॥ १४ ॥

इति प्रार्थ्य, 'ऐं' इत्युत्थाय, 'क्लीं' इति जलपात्रमादाय, नगराद् बहिः शौचादिकं कर्तुं त्रिवारं देवं च स्मरन् गच्छेत् ।

इति प्रातःकृत्यं समाप्तम् ।

—०—

तत्र गत्वा, जलपात्रं स्व-नैर्ऋत्यां संस्थाप्य, भूत-सङ्घान् प्रार्थयेत्—

गच्छन्तु पितरो देवा ऋषयो यक्ष-राक्षसाः ।
भूत-प्रेत-पिशाचाद्याः करिष्ये मलमोचनम् ॥ १ ॥

इति प्रार्थ्य, 'लं' इति प्रादेशमात्रं भूतलं सम्मृज्य, दक्षकर्णोपवीती वसनवेष्टितमस्तको दिवा प्राङ्मुखो वोदङ्मुखो रात्रौ च दक्षिणदिङ्मुखो मौनी तत्रोपविश्य, 'क्रों' इति मध्यमा-

---

ऐसी प्रार्थना कर, 'ऐं' इस मन्त्र का उच्चारण कर शयन से उठे तथा 'क्लीं' मन्त्र का उच्चारण कर, जलपात्र लेकर, गाँव के बाहर शौच करने के लिए तीन बार अपने इष्ट देवता का स्मरण करते हुए जाये ।

इस प्रकार प्रातःकाल का कृत्य समाप्त ।

—०—

शौच के लिए नगर के बाहर अकृष्टभूमि में जाकर, अपने नैर्ऋत्य दिशा में जल को रख कर, भूत संघों की प्रार्थना करे ।

पितर, देवता, ऋषि, यक्ष, राक्षस, भूत, प्रेत तथा पिशाचादि इस स्थान से दूर चले जायें, क्योंकि मैं यहाँ मलमोचन करूँगा ॥१॥

इस प्रकार प्रार्थना कर, 'लं' इस मन्त्र को पढ़कर प्रादेश मात्र भूमि को स्वच्छ करे, दाहिने कान पर जनेऊ को चढ़ावे, वस्त्र से अपने सिर को ढँक कर, दिन में पूर्वाभिमुख अथवा उत्तराभिमुख, रात्रि में दक्षिणाभिमुख मौन हो शौच के लिए बैठे । 'क्रों' इस मन्त्र से मध्यमा तथा

तर्जनीभ्यां लिङ्गं धृत्वा, 'ॐ ह्रीं कपालिन्यै नमः' इति मूत्रं विसृज्य, 'ॐ ह्रीं रक्तचामुण्डायै नमः' इति मलं विसृजेत्। ततो 'वं' इति जलेन बहुमृदा च लिङ्गगुदो गन्धक्षयावधि प्रक्षाल्य, 'ऐं क्लीं श्रीं' इति करौ पादौ च प्रक्षाल्य, 'ह्रीं क्लीं ह्रीं' इति पुनः करौ प्रक्षाल्य, दन्तधावनं कुर्यात्।

दन्तधावनविधिः

चम्पाऽऽम्र-जम्बू-अपामार्गादिष्वेकतमं वृक्षं प्रार्थयेत्—

आयुर्बलं यशो वर्चः प्रजाः पशु वसूनि च।

श्रियं प्रज्ञां च मेधां च त्वन्नो देहि वनस्पते ! ॥ १ ॥

इति प्रार्थ्य, अष्टौ, दश, द्वादशाङ्गुलं वा विहित-वृक्षशाखोद्भवं दन्तकाष्ठं गृहीत्वा, 'क्लीं कामदेवाय सर्वजनप्रियाय नमः' इति

---

तर्जनी अंगुलियों के द्वारा लिंग को पकड़ कर, 'ॐ कपालिन्यै नमः' इस मन्त्र से मूत्र का तथा 'ॐ ह्रीं रक्तचामुण्डायै नमः' इस मन्त्र से मल का त्याग करे। फिर 'वं' इस मन्त्र से जल तथा मिट्टी के द्वारा गन्धक्षय पर्यन्त लिंग और गुदा का प्रक्षालन करे। फिर 'ऐं क्लीं ह्रीं' इस मन्त्र से दोनों हाथों और पैरों का तथा 'ह्री क्ली ह्रीं' इस मन्त्र से पुनः हाथ का प्रक्षालन करे और दातौन के लिए चम्पा, आम, जामुन तथा अपामार्ग (चिचड़ा) में किसी एक वृक्ष की प्रार्थना करे।

हे वनस्पते ! आप मुझे आयु, बल, यश, तेज, सन्तति, पशु, धन, धान्य, श्री, मेधा तथा प्रज्ञा प्रदान करें ॥१॥ इस प्रकार प्रार्थना कर, आठ, दस या बारह अंगुल की दतुअन के लिए शास्त्र में विहित वृक्ष की शाखा से दतुअन तोड़े। फिर 'क्लीं कामदेवाय सर्वजनप्रियाय नमः' इस

दन्तान् संशोध्य 'क्लीं' इति जिह्वामुल्लिख्य, दन्तकाष्ठं प्रक्षाल्य शुद्धदेशे क्षिपेत् । ततः करौ प्रक्षाल्य, देवं स्मरन् मुखं प्रक्षालयेत् ।

इति दन्तधावनविधिः ।

स्नानविधिः

ततो हनुमन्तं स्मरन् यागमन्दिरे सम्मार्जनादिकं कृत्वा, मङ्गलारातिकं विधाय, निर्माल्यमपसार्य, देवगुणकर्मादिकं स्मरन् स्नातुं नदीं गच्छेत् । तत्र गत्वा, 'फट्' इति तीरं प्रोक्ष्य, स्नानोपस्कारं संस्थाप्य, तर्जन्यां स्वर्ण-रजतनिर्मितां मुद्रिकां कुशमयीं वा धृत्वा, गणेशं च नत्वा, अन्तःस्नानं कुर्यात् । शिरसि सहस्रदल-कमल-कर्णिकायां विराजमानं कोटिसूर्यप्रतीकाशं निज-विविधभूषण-विभूषितविग्रहं वरा-ऽभय-कराम्बुजं श्रीगुरुं

---

मन्त्र से दाँतों को शुद्ध करे। पश्चात् 'क्लीं' इस मन्त्र से जिह्वा को साफ कर, दतुअन के छिलकों को धोकर शुद्ध स्थान में फेंक देवे। तदनन्तर हाथ धोकर इष्ट देवता का स्मरण करता हुआ मुख का प्रक्षालन करे।

इस प्रकार दन्तधावनविधि समाप्त।

स्नानविधि—तत्पश्चात् हनुमान् जी का स्मरण करता हुआ यज्ञ-मन्दिर को लीपे और मंगला आरती करे। निर्माल्य को दूर कर हनुमान्-जी के ज्ञान आदि गुण तथा अतुलित बलधाम आदि पराक्रम का स्मरण करता हुआ स्नान के लिए नदी में जाये। वहाँ जाकर 'फट्' इस मन्त्र से तीर को शुद्ध करे, और वहाँ पर स्नान के समस्त सामग्री—धोती, कमण्डलु आदि को रखे और तर्जनी अँगुली में सोने, चाँदी अथवा कुश की अँगूठी धारण कर एव गणेशजी का स्मरणकर, सर्वप्रथम मानसिक स्नान करे। सिर पर सहस्रदल कमल कर्णिका में करोड़ों सूर्य के समान देदीप्यमान निज विविध आभूषणों से युक्त वर तथा अभय मुद्रा को

ध्यात्वा, तच्चरण-विगलिता-ऽमृतधारया-ऽन्तर्गत-सकलकलुषं प्रक्षाल्य, विशुद्धान्तःकरणो बहिःस्नानं कुर्यात्। नाभिमात्रोदके गत्वा, पुरतो हस्तमात्रं तीर्थं कल्प्य, आचम्य, प्राणानायम्य, 'क्रों' इत्यङ्कुशमुद्रया[१] तीर्थान्यावाहयेत्–

ब्रह्माण्डोदरतीर्थानि करैः स्पृष्टानि ते रवे!।
तेन सत्येन सकलं तीर्थं देहि दिवाकर!॥१॥
गङ्गे च यमुने चैव गोदावरि! सरस्वति!।
नर्मदे सिन्धु कावेरि! जलेऽस्मिन् सन्निधिं कुरु॥२॥

---

हाथों में धारण किये हुए श्री गुरु को स्मरण करे। उनके चरण से निकले हुए अमृत की धारा से, अपने समस्त पापों को दूर करने की भावना से अन्तःकरण के पापों को दूर कर पश्चात् बाहरी स्नान करे। नाभिमात्र जल में जाकर अपने चारों ओर एक हाथ तीर्थ की कल्पना करता हुआ आचमन करे। फिर प्राणायाम कर 'क्रों' इस मन्त्र से अंकुश मुद्रा को बनाकर तीर्थों का आवाहन करे।

हे रवे! इस ब्रह्माण्ड के भीतर रहनेवाले समस्त तीर्थ तुम्हारे किरणों से स्पृष्ट हैं, अतः हे दिवाकर! इस सत्य से इस जल में समस्त तीर्थ मुझे प्रदान करो॥१॥ हे गंगे, हे यमुने, हे गोदावरि, हे सरस्वति, हे नर्मदे, हे सिन्धो, तथा हे कावेरि! इस जल में आप लोगों का सन्नि-

---

१. ऋज्वीं च मध्यमां कृत्वा तर्जनीं मध्यपर्वणि।
सयोज्याऽऽकुञ्चयेत् किञ्चिन्मुद्रैषा'ऽङ्कुश'संज्ञिका॥

तथा च—

अङ्कुशाख्या भवेन्मुद्रा पृष्ठेनाऽनामा कनिष्ठया।
अङ्गुष्ठे तर्जनी वक्रा सरला चाऽपि मध्यमा॥

—मेरु०, अष्टम प्र०, श्लो० १९

आवाहयामि त्वां देवि ! स्नानार्थमिह सुन्दरि ! ।
एहि गङ्गे ! नमस्तुभ्यं सर्वतीर्थसमन्विते ॥३॥

इत्यावाह्य, 'वं' इति तीर्थानि तज्जले संयोज्य, अग्न्यर्केन्दुमण्डलानि तत्र सञ्चिन्त्य, 'वं' इति द्वादशधाऽभिमन्त्र्य, [1]धेनुमुद्रयाऽमृतीकृत्य, [2]मत्स्येनाऽऽच्छाद्य, 'हुँ' इत्यवगुण्ठ्य, चक्रेण संरक्ष्य, 'फट्' इति छोटिकया दशदिग्बन्धनं कृत्वा, मूलेनैकादशधाऽभिमन्त्र्य, जलं नमेत् ।

---

धान हो ॥२॥ हे समस्त तीर्थों से संयुक्त सुन्दरि गंगे देवि, तुम्हें नमस्कार है । इस जल में हम तुम्हारा आवाहन करते हैं ॥३॥

इस प्रकार जल में तीर्थों का आवाहन कर, 'वं' इस मन्त्र से उन तीर्थों को जल में मिलावे, सूर्य, अग्नि तथा चन्द्रमण्डल के तेज का ध्यान करता हुआ 'वं' इस मन्त्र से बारह बार जल को अभिमन्त्रित करे । धेनुमुद्रा से अमृततुल्य बना कर, तथा मत्स्य मुद्रा से जल को आच्छादित कर 'हुँ' इस मन्त्र से उसे अवगुण्ठित कर, चक्रमुद्रा से उस जल को रक्षा करता हुआ, 'फट्' इस मन्त्र से छींटे द्वारा दसों दिशाओं की रक्षा करे, फिर मूल मुद्रा से ग्यारह अथवा बारह बार जल को अभिमन्त्रित कर उसे प्रणाम करे ।

---

१. अन्योन्याऽभिमुखौ श्लिष्टौ कनिष्ठाऽनामिका पुनः ।
तथा तु तर्जनी मध्या 'धेनुमुद्रा' प्रकीर्तिता ॥
—मेरुतं०, अष्टम प्र०, श्लो. ३५

२. दक्षपाणि-पृष्ठदेशे वामपाणितलं न्यसेत् ।
अङ्गुष्ठौ चालयेत् सम्यङ् मुद्रेयं मत्स्यरूपिणी ॥
—मेरुतं०, पू० ख०, द्वि० त०

ततो जले पूर्वविभावित-चतुष्कोणे वक्ष्यमाण-हनुमद्यन्त्रं विचिन्त्य, बिन्दौ हनुमन्तं ध्यात्वा, षडङ्गमन्त्रैः पञ्चोपचारैश्च सम्पूज्य, मूलेन [1]कुम्भमुद्रया शिरसि तोयं त्रिः प्रक्षिप्य, 'ॐ ह्रीं स्वाहा' इत्याचामेत्। ततः सप्तरन्ध्राणि संरोधयन् त्रिर्निमज्ज्योन्मज्ज्य, देवं मनसि स्मरन् 'हिरण्यशृङ्गम्[2]—' इत्यादि-वैदिक-मन्त्रैस्तान्त्रिकमन्त्रैश्च स्वदेहमभिषिञ्चेत्। यथा—

हिरण्यशृङ्गं वरुणं प्रपद्य तीर्थं मे देहि याचितः।

---

तदनन्तर जल में पूर्वोक्त क्रम से उनके चारों ओर हनुमद्यन्त्र का ध्यान करता हुआ, बिन्दु में हनुमान् का ध्यान करता हुआ षडंगमन्त्रों से पञ्चोपचार द्वारा उस जल का पूजन करे। मूल मन्त्र से कुम्भमुद्रा के द्वारा सिर पर तीन बार जल छिड़क कर, 'ॐ ह्रीं स्वाहा' इस मन्त्र से उस जल द्वारा आचमन करे। पश्चात् शरीर के सात छिद्र, दो कान, दो नेत्र, दो नासिका पुट तथा मुख को बन्द करके तीन बार जल में डुबकी लगाये, फिर इष्ट देवता श्री हनुमान् जी का स्मरण करता हुआ 'हिरण्यशृंगम्' इत्यादि वैदिक तथा तान्त्रिक मन्त्रों से अपने शरीर पर जल छोड़े। वह इस प्रकार है—

मैं हिरण्यशृंग वरुण की शरण में हूँ, हे वरुण, मैं आप से समस्त तीर्थों की याचना कर रहा हूँ। आप मुझे समस्त तीर्थ प्रदान करें। मैंने दुष्टों

---

१. मुष्ट्योरूर्ध्वौ कृताङ्गुष्ठे तर्जन्यग्रेषु विन्यसेत्।
सर्वरक्षाकरी ह्येषा कुम्भमुद्रा प्रकीर्तिता॥
अथवा
हस्तद्वयेन सावकाशिक-मुष्टिकरणे 'कुम्भमुद्रा' भवतीति बोद्ध्या।

२. हिरण्यशृङ्गोऽयो अस्य पादा मनोजवा अवर इन्द्र आसीत्॥
देवा इदस्य हविरद्यमायन्यो अर्वन्तं प्रथमो अध्यतिष्ठत्॥
—शु० य० सं० अ० २९, मन्त्र २०

यन्मया भुक्तमसाधूनां पापेभ्यश्च प्रतिग्रहः ॥ ४ ॥
यन्मे मनसा वाचा कर्मणा वा दुष्कृतं कृतम् ।
तन्म इन्द्रो वरुणो बृहस्पतिः सविता च पुनन्तु पुनः पुनः ॥५॥
इमं मे गङ्ग यमुने सरस्वति शुतुद्रिस्तोमं स च तापरुष्णया ।
असिक्न्यामरुद्वृधे वितस्तयार्जीः कीये शृणुह्यासुषोमया ॥६॥
आधारः सर्वभूतानां विष्णोरतुलतेजसः ।
तद्रूपाश्च ततो जाता आपस्ताः प्रणमाम्यहम् ॥७॥
सिसृक्षोर्निखिलं विश्वं मुहुः शुक्रं प्रजापतेः ।
मातरः सर्वभूतानामापो देव्यः पुनन्तु माम् ॥ ८ ॥
अलक्ष्मीर्मलरूपा या सर्वभूतेषु संस्थिता ।
क्षालयन्ति निजस्पर्शादापो देव्यः पुनन्तु माम् ॥ ९ ॥

---

का जो अन्न भोजन किया है, अथवा पापियों से प्रतिग्रह लिया है, अथवा मन, वचन और कर्म से जो भी पाप किया है, मेरे उन पापों को इन्द्र, वरुण, बृहस्पति तथा सविता नष्ट कर पवित्र करें ॥४-५॥

जो समस्त प्राणियों का आधार है, तथा जिसकी उत्पत्ति अत्यन्त तेजस्वी श्री विष्णु से हुई है, उस जल को मैं प्रणाम करता हूँ ॥६-७॥ विश्व की सृष्टि की इच्छा करने वाले भगवान् प्रजापति का शुक्र जिसमें पड़ा है तथा जो समस्त प्राणियों का पालन करने के कारण मातृस्वरूप हैं; उस जल के अधिष्ठात्री देवी को मैं प्रणाम करता हूँ ॥८॥ जो समस्त प्राणियों के भीतर रहनेवाले मलरूप अलक्ष्मी का स्पर्श मात्र से ही विनाश कर उन्हें पवित्र करते हैं, उस जल के अधिष्ठात्री देवी को मैं नमस्कार करता हूँ ॥९॥ मेरे केश, केशों के विन्यास स्थान, सिर, ललाट, कान

यन्मे केशेषु दौर्भाग्यं सीमन्ते यच्च मूर्द्धनि ।
ललाटे कर्णयोरक्ष्णोरापस्तद् घ्नन्तु वो नमः ॥१०॥
आयुरारोग्यमैश्वर्यमरीपक्षक्षयं सुखम् ।
सन्तोषः शान्तिरास्तिक्यं विद्या भवतु वो नमः ॥११॥

एभिर्मन्त्रैर्मूलेन चाऽभिषिच्य, 'देवांस्तर्पयामि । ऋषींस्तर्पयामि । पितॄंस्तर्पयामि ।' इति सन्तर्प्य, वस्त्रं सम्पीड्य, क्षालयित्वा, तीरमागत्य भूतादिभ्योऽञ्जलित्रयं दद्यात् ।

असुरा भूत-वेताला कूष्माण्डा ब्रह्मराक्षसाः ।
ते सर्वे तृप्तिमायान्तु मया दत्तेन वारिणा ॥१२॥

इति दत्त्वा, मूलेन प्रोक्षिते धौते वाससी परिधायाऽऽचामेत् ।

इति स्नानविधिः ।

---

तथा नेत्रों में जो पाप स्थित हैं, उसे हे जल के अधिष्ठातृ देवता, नष्ट करो ॥१०॥ हे जल ! मैं तुम्हें नमस्कार करता हूँ, आप मुझे आयु, आरोग्य, ऐश्वर्य, शत्रुपक्ष का नाश, सुख, सन्तोष, शान्ति, आस्तिक्य तथा विद्या प्रदान करें ॥११॥

इन मन्त्रों से तथा मूल मन्त्र से 'देवांस्तर्पयामि, ऋषींस्तर्पयामि, पितॄंस्तर्पयामि' इन मन्त्रों से देवता, ऋषि तथा पितरों का तर्पण करें, वस्त्र को निचोड़ कर, उसे धोकर, तट प्रदेश में आकर, भूतादिकों के लिए तीन अंजलि जल प्रदान करे । असुर, भूत, वेताल, कूष्माण्ड तथा ब्रह्मराक्षस मुझसे दिये गये जल के द्वारा तृप्त हों ॥१२॥ इस प्रकार मन्त्र को पढ़कर, तीन अंजलि जल देकर, मूल मन्त्र से धोती का प्रोक्षण कर, धोती तथा अंगोछा धारण करे । फिरआच मन करे ।

इस प्रकार स्नान-विधि समाप्त ।

भस्मधारणम्

ततो गृहमागत्यासनस्थः स्मार्तोत्थमग्निहोत्रोत्थं वा भस्म हस्ते गृहीत्वा, अग्निरिति भस्म। वायुरिति भस्म। जलमिति भस्म। स्थलमिति भस्म। व्योमेति भस्म। सर्वँ ह वा इदं भस्म मन एतच्चक्षूंषि भस्मानि भवन्ति।

त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिं पुष्टिवर्द्धनम्।
उर्वारुकमिव बन्धनान् मृत्योर्मुक्षीय माऽमृतात् ॥ १ ॥

मानस्तोके तनये मा नऽआयुषि मानो गोषुमानो अश्वेषु रीरिषः।
मानो वीरान् रुद्रभामिनो वधीर्हविष्मन्तः सदमित्वा हवामहे ॥२॥

इत्यभिमन्त्र्य, जलेनाऽऽलोड्य,

ॐ सद्यो जातं प्रपद्यामि सद्यो जाताय वै नमः।
भवेभवेनातिभवे भवस्व मां भवोद्भवाय नमः ॥३॥

वामदेवाय नमो ज्येष्ठाय नमः श्रेष्ठाय नमो रुद्राय नमः कालाय नमः कलविकरणाय नमो बलविकरणाय नमो बलाय नमो बलप्रमथनाय नमः सर्वभूतदमनाय नमो मनोन्मनाय नमः ॥ ४ ॥

---

भस्मधारण—फिर घर आकर, आसन पर बैठकर, स्मार्त्त अथवा वैदिक अग्निहोत्र की विभूति लेकर, 'अग्निरि'ति भस्म, 'वायुरि'ति भस्म, 'जलमि'ति भस्म, 'स्थलमि'ति भस्म, 'व्योमे'ति भस्म, 'सर्वँ ह वा इदं भस्म,' 'मन एतच्चक्षूंषि भस्मानि भवन्ति,' 'त्र्यम्बकं यजामहे' 'मानस्तोके तनये' ॥ १—२ ॥ इन मन्त्रों से भस्म को आमन्त्रित करे, फिर जल मिला कर, 'ॐ सद्यो जातं०' से लेकर 'त्र्यायुषं जमदग्नेः०' पर्यन्त मन्त्रों से पुनः जल मिश्रित भस्म को अभिमन्त्रित करे। पश्चात्

अघोरेभ्योऽथ घोरेभ्यो घोरघोरतरेभ्यः ।
सर्वेभ्यः सर्वसर्वेभ्यो नमस्तेऽस्तु रुद्ररूपेभ्यः ॥ ५ ॥
तत्पुरुषाय विद्महे महादेवाय धीमहि ।
तन्नो रुद्रः प्रचोदयात् ॥ ६ ॥

ईशानः सर्वविद्यानामीश्वरः सर्वभूतानां ब्रह्माऽधिपतिर्ब्रह्मणोऽधिपतिर्ब्रह्मा शिवो मेऽस्तु सदा शिवोम् ॥ ७ ॥

त्र्यायुषं जमदग्नेः कश्यपस्य त्र्यायुषम् ।
यद्देवेषु त्र्यायुषं तन्नो ऽअस्तु त्र्यायुषम् ॥ ८॥

इति मन्त्रैरभिमन्त्र्य, 'त्र्यायुषमि'ति मन्त्रेण भाले वक्षसि भुजयोर्नाभौ मूर्ध्नि च पञ्चत्रिपुण्ड्रान् धारयेत् ।

इति भस्म-धारणम् ।

प्रातःसन्ध्याविधिः

अथ स्व-शाखोक्तविधिना वैदिकसन्ध्यां कृत्वा, मन्त्रसन्ध्यां कुर्यात् । 'ॐ तत्सदद्येत्यादिकमुच्चार्य मम सकलदुरितक्षयार्थं

---

त्र्यायुषं जमदग्नेः' इस मन्त्र से ललाट में, 'कश्यपस्य त्र्यायुषं' इस मन्त्र से वक्षःस्थल में, 'यद्देवेषु त्र्यायुषं' इस मन्त्र से दोनों भुजा में, तथा 'तन्नो ऽअस्तु त्र्यायुषं' इस मन्त्र से मस्तक में पाँच त्रिपुण्ड लगावे ॥ ३–८ ॥

इस तरह भस्मधारणविधि समाप्त ।

प्रातःसन्ध्या - इसके बाद अपने शाखा के अनुसार वैदिक सन्ध्या कर, फिर 'तत्सदद्ये'त्यादि से 'करिष्ये' तक संकल्पवाक्य पढ़कर, मन्त्रसन्ध्या का संकल्प करे। उसका अर्थ इस प्रकार है—'देशकाल का संकीर्तन

श्रीमद्धनुमत्प्रीत्यर्थं प्रातःसन्ध्योपासनहं करिष्ये' इति सङ्कल्प्य । (१) 'ह्रां आत्मतत्त्वं शोधयामि स्वाहा । (२) ह्रीं विद्यातत्त्वं शोधयामि स्वाहा ।' (३) 'ह्रूँ शिवतत्त्वं शोधयामि स्वाहा'-इत्याचम्य, करौ प्रक्षाल्य, ओष्ठा-ऽऽस्य-करचरण-शिरांसि जलबिन्दुभिः प्रोक्ष्य, अङ्गानि स्पृशेत् । मुख-नासिके तर्जन्यङ्गुष्ठेन नाभिं कनिष्ठिका-ऽङ्गुष्ठाभ्यां, हृदयं करतलेन, मस्तकांसौ सर्वाङ्गुलीभिश्च संस्पृश्य, मूलेन शिखां बद्ध्वा, प्राणायामं कुर्यात् । मूलमन्त्रेणैकेन पूरकं (१), द्वाभ्यां कुम्भकं (२), त्रिभिः रेचकम् (३) । पुनर्दक्षनासातः पुनर्वामनासातः पूरक-कुम्भक-रेचकमेवं प्राणायामत्रयं कृत्वा, वक्ष्याण-मूलर्ष्यादिन्यासं विधाय, स्वाग्रे

---

करता हुआ समस्त पापराशि का क्षय तथा हनुमान् जी की प्रीति के लिए मैं सन्ध्योपासन करता हूँ ।' फिर 'ॐ ह्रां आत्मतत्त्वं शोधयामि स्वाहा' से आरम्भ कर 'ह्रूँ शिवतत्त्वं शोधयामि स्वाहा' तक वाक्य पढ़कर तीन बार आचमन करे । हाथ धोकर ओठ, मुख, हाथ, पैर तथा शिर पर जल को छिड़के और पुनः अंगों का स्पर्श करे । मुख और नाक का स्पर्श दोनों हाथ के तर्जनी तथा अँगूठे से, नाभि का स्पर्श दोनों हाथ की कानी अँगुली तथा अँगूठे से, हृदय को हाथ के तलवे से, मस्तक तथा दोनों कन्धों को दोनों हाथों की समस्त अँगुलियों से स्पर्श करे । फिर मूल मन्त्र से शिखा बाँधकर प्राणायाम करे । मूल मन्त्र को एक बार पढ़कर पूरक, दो बार पढ़कर कुम्भक तथा तीन बार पढ़कर रेचक प्राणायाम करे । पहले दाहिनी नासिका से पूरक, कुम्भक, रेचक करे, फिर बायीं नासिका से पूरक, कुम्भक तथा रेचक करे । पश्चात् दाहिनी नासिका से पूरक, कुम्भक तथा रेचक इस प्रकार तीन बार प्राणायाम करे । फिर आगे कहे जानेवाले मन्त्रों से ऋष्यादि न्यास कर अपनी बायीं

वामतः पात्रं संस्थाप्य, 'नमः' इति जलमापूर्य, पूर्ववत्तीर्थान्यावाह्य 'वं' इति धेन्वाऽमृतीकृत्य, मूलेनाऽष्टधाऽभिमन्त्र्य, तज्जलं वामहस्ते गृहीत्वा, दक्षाऽङ्गुष्ठ-तर्जनीभ्यां नमोऽन्तैरकारादि-क्षकारान्त-मातृकाक्षरैः प्रत्यक्षरं शिरः प्रोक्ष्य, सशेषं तज्जलं दक्ष-हस्ते विधाय, वामकरेण तद्गलित-बिन्दुभिर्मूलेन सप्तधा तनुं सम्मार्ज्य, पुनर्दक्षकरस्थं तज्जलं वामनासाग्रमुपनीयेडयाऽऽकृष्य, देहान्तस्थं सकल-कलुषं प्रक्षाल्य, तज्जलं कृष्णवर्णं पिंगलया बहिर्निर्गतं मत्वा, स्ववामे ज्वलद्वज्रशिलां ध्यात्वा। 'ॐ श्लीं पशुं हुँ फट्' इति पाशुपतास्त्रेण तस्यां निःक्षिपेत्।

---

ओर आगे पात्र रखकर, 'नमः' पढ़कर जल छोड़े और उसमें पूर्वोक्त 'ब्रह्माण्डोदरतीर्थानि' से प्रारम्भ कर, 'सर्वतीर्थे समन्विते' तक श्लोक पढ़कर 'धेनुमुद्रा' से उसे अमृत के तुल्य बनावे, फिर मूलमन्त्र पढ़कर उसे आठ बार अभिमन्त्रित कर, उस जल को बायें हाथ पर ले, दाहिने हाथ के अँगूठे तथा तर्जनी अंगुलि के द्वारा 'अकाराय नमः' से लेकर 'क्षकाराय नमः' तक पढ़कर शिर का सम्मार्जन करे, फिर शेष जल दाहिने हाथ पर रख कर, फिर बायें हाथ से उस जल को गिराकर, उसके बिन्दुओं से मूल मन्त्र को पढ़कर सात बार अपने शरीर का सम्मार्जन करे। फिर दाहिने हाथ पर रखे हुए उस जल को बायीं नासिका के आगे ले जाकर, उस नासिका से ऊपर की ओर खींचे। और शरीर के भीतरी भाग में रहने वाले समस्त पापों को नष्ट कर उस जल को काला समझकर, और पाप को पिंगला से बाहर निकला हुआ समझकर, बायीं ओर वज्रशिला का ध्यान करे। 'ॐ श्लीं पशुं हुं फट्' इस मन्त्र को पढ़कर पाशुपतास्त्र से उस वज्रशिला पर फेंके।

ततः करौ प्रक्षाल्य, आचम्य, अञ्जलिना जलमादाय, 'ॐ वायुपुत्राय विद्महे वज्राङ्गाय धीमहि। तन्नो रुद्रः प्रचोदयात्।'

'रविमण्डलसंस्थाय हनुमते अर्घ्यं कल्पयामि' इति त्रिरर्घ्यं दत्वा, मूलमुच्चार्य, 'श्रीहनुमन्तं तर्पयामि नमः' इति त्रिः सन्तर्पयेत्।

ततः प्रकोष्ठयोर्मणिबन्धयोः पार्श्वयोः करतलयोस्तत्पृष्ठयोस्तदग्रयोश्च मूलं विन्यसेत्। एवं करशुद्धिं कृत्वा, ऋष्यादिन्यासपूर्वकं गायत्रीं मूलमन्त्रं च यथाशक्ति जपित्वा, समर्प्य प्रणम्य[1], संहारमुद्रया तीर्थानि देवं च विसृजेत्।

इति प्रातःसन्ध्याविधिः।

---

तत्पश्चात् हाथ धोकर, आचमन कर अंजलि से जल को लेकर, 'ॐ वायुपुत्राय विद्महे' से 'हनुमते अर्घ्यं कल्पयामि' तक तीन बार मन्त्र पढ़कर हनुमान् जी को तीन बार अर्घ्य देवे। फिर मूल मन्त्र का उच्चारण कर, 'श्री हनुमन्तं तर्पयामि नमः' इस मन्त्र को तीन बार पढ़कर तीन बार हनुमान् जी का तर्पण करे।

इसके बाद प्रकोष्ठ, मणिबन्ध, पार्श्व, करतल तथा उसके पृष्ठ भाग तथा उसके आगे मूल मन्त्र से न्यास करे। इस प्रकार कर-शुद्धि कर ऋष्यादिन्यास पूर्वक गायत्री ('ॐ वायुपुत्राय विद्महे॰' इत्यादि) तथा मूल मन्त्र का यथाशक्ति जप कर, उसे हनुमान् जी को समर्पित करे। तथा संहार मुद्रा से समस्त तीर्थ तथा देवताओं का विसर्जन करे।

इस तरह प्रातःकाल की सन्ध्याविधि समाप्त।

---

१. अधोमुखे वामहस्ती ऊर्द्ध्वं स्याद् दक्षहस्तकम्।
क्षिप्त्वाऽङ्गुलीरङ्गुलीभिः संग्रथ्य परिवर्तयेत्॥
एषा संहारमुद्रा स्याद् विसर्जनविधौ स्मृता।
— मन्त्र महा॰, पू॰ ख॰, द्वि॰ त॰

अथ देवं स्तुवन् यागमण्डलपमागत्य, हस्तौ पादौ च प्रक्षाल्या-ऽऽचम्य, प्राणानायम्य, स्वशाखोक्तविधिना-ऽग्निहोत्रं विधाय, अग्नीमुपस्थाय, द्वारपूजां कुर्यात् ।

द्वाराग्रे बिन्दुत्रिकोणं कृत्वा, 'व्यापकमण्डलाय नमः' इति सम्पूज्य, 'ॐ' हः द्वारार्घ्यं साधयामि हुँ फट्' इति पात्रं संस्थाप्य, 'नमः' इति जलमापूर्य, 'गङ्गे च–' इति तीर्थान्या-वाह्य, 'ॐ' इति सम्पूज्य, धेन्वाऽमृतीकृत्य, मूलेनाऽष्टधाभिमन्त्र्य, तज्जलेन 'फट्' इति द्वारं प्रोक्ष्य, द्वारदेवताः पूजयेत् ।

ऊर्ध्वे–१ गं गणेशाय नमः । दक्षे–२ मं महालक्ष्म्यै नमः । वामे–३. सं सरस्वत्यै नमः । दक्षे–४. विं विघ्नाय नमः ।

---

पश्चात् इष्ट देवता श्री हनुमान्‌जी का स्मरण करता हुआ यज्ञ-मण्डप में आकर, हाथ तथा दोनों पैरों का प्रक्षालन करे। आचमन तथा प्राणायाम कर अपनी शाखा के अनुसार अग्नि में होम कर, अग्नि की स्तुति कर यज्ञमण्डप के द्वार की पूजा करे ।

द्वार के अग्रभाग पर बिन्दु से त्रिकोण बनाकर 'व्यापकमण्डलाय नमः' इस मन्त्र से त्रिकोण की पूजा करे। पश्चात् । 'ॐ ह्लः द्वारार्घ्यं साधयामि हुँ फट्' इस मन्त्र से पात्र स्थापित करे । 'नमः' मन्त्र पढ़कर उसमें जल भरे, 'गङ्गे च०' इत्यादि मन्त्र को पढ़कर उस जल में तीर्थों का आवाहन करे। 'ॐ' इस मन्त्र से अर्घ्यपात्र की पूजा करे । धेनुमुद्रा से उसे अमृत तुल्य बनावे फिर मूल मन्त्र से आठ बार अर्घ्य को अभि-मन्त्रित करे, पश्चात् उस अर्घ्य के जल से 'फट्' यह मन्त्र पढ़कर द्वार पर गिरा दे और द्वार-देवता की पूजा करे ।

ऊपर १. 'गं गणेशाय नमः,' दाहिने २. 'मं महालक्ष्म्यै नमः' बायें

.५ गं गङ्गायै नमः। ६. यं यमुनायै नमः। वामे–७. क्षं क्षेत्रपालाय नमः। ८. यं यमुनायै नमः। दक्षे–९. धां धात्रे नमः। वामे–१०. विं विधात्रे नमः। दक्षे–११. शं शङ्खनिधये नमः। वामे–१२. पं पद्मनिधये नमः। इति सम्पूज्य, चतुर्द्वारेषु दक्षवामपार्श्वक्रमेण यजेत्।

१. नन्दिने नमः। २. महाकालाय नमः। ३. गणेशाय नमः। ४. वृषभाय नमः। ५. भृङ्गिरिट्यादिभ्यो नमः। ६. स्कन्दाय नमः। ७. पार्वतीशाय नमः। ८. चण्डीश्वराय नमः। इति द्वारदेवताः सम्पूज्य, आत्मानं शङ्करं ध्यायन् पठेत्–

अपक्रामन्तु ते भूता ये भूता भुवि संस्थिताः।
ये भूता विघ्नकर्तारस्ते नश्यन्तु शिवाज्ञया॥१॥

---

'सं सरस्वत्यै नमः' फिर दाहिने ४. विं विघ्नाय नमः' ५. 'गं गङ्गायै नमः' ६. 'यं यमुनायै नमः' फिर बायें ७. 'क्षं क्षेत्रपालाय नमः' ८. 'यं यमुनायै नमः' फिर दाहिने ९. 'धां धात्रे नमः' फिर बायें १०. 'विं विधात्रे नमः' फिर दाहिने ११. 'शं शंखनिधये नमः' बायें १२. 'पं पद्मनिधये नमः' इन मन्त्रों से पूजा करे।

तदनन्तर यज्ञमण्डप के चारों द्वार पर प्रथम प्रवेश से दाहिने और फिर बाँये इस क्रम से देवताओं का अक्षत से 'नन्दिने नमः' से लेकर 'चण्डीश्वराय नमः' पर्यन्त आठ मन्त्रों से आवाहन कर पूजन करे, फिर इन आठ द्वार-देवताओं का पूजन कर, अपने को शंकर के रूप में ध्यान करता हुआ 'अपक्रामन्तु' से प्रारम्भ कर, 'ब्रह्मकर्म समारभे' तक मन्त्र का पाठ करे। जिसका अर्थ इस प्रकार है–

पृथ्वी पर रहने वाले जितने भूत हैं वे यहाँ से हट जायें, तथा जो

अपक्रामन्तु भूतानि पिशाचाः सर्वतो दिशम् ।
सर्वेषामविरोधेन ब्रह्मकर्म समारभे ॥२॥

इति पठन् तिग्मदृष्ट्या दिव्यानर्घ्योदकैरन्तरिक्षगान् वामपार्ष्णिघातत्रयेण भौमान् विघ्नानुत्सार्य, तस्मान्निर्गच्छतां विघ्नानामवकाशप्रदानाय वामाङ्गं सङ्कोचयन् दक्षिणपादपुरःसरं मण्डपं प्रविश्य, तस्य नैर्ऋत्यकोणे–(१) 'क्षं क्षेत्रपालाय नमः, (२) विं विधात्रे नमः ।' इति सम्पूज्य, भैरवाज्ञां प्रार्थयेत्–

तीक्ष्णदंष्ट्र ! महाकाय ! कल्पान्तदहनोपम ! ।
भैरवाय नमस्तुभ्यमनुज्ञां दातुमर्हसि ॥३॥

---

विघ्नकर्त्ता भूत हैं वे भी शिव की आज्ञा से हट जायें ॥ १ ॥

समस्त भूत तथा पिशाच सभी दिशाओं से दूर हटें । मैं किसी का भी विरोध न कर, इस ब्रह्मयज्ञ का आरम्भ कर रहा हूँ ॥ २ ॥

इस मन्त्र को पढ़ता हुआ तिग्मदृष्टि से देवलोक के तथा अर्घ्योदक से अन्तरिक्षलोकके बायें तरफ तीन बार करतलको बजाकर, भूमिलोक से समस्त विघ्नों को दूर करे। और वहाँ से निकलते हुए विघ्नों को मार्ग देने के लिए बायें भाग से कुछ सिकुड़ता हुआ दाहिने पैर को आगे बढ़ाकर मण्डप में प्रवेशकरे, फिर मण्डपके नैर्ऋत्य कोण में—१. 'क्षं क्षेत्रपालाय नमः' २. 'विं विधात्रे नमः' इस प्रकार नैर्ऋत्य कोण में इन दो देवताओं की पूजा करे। पश्चात् निम्नलिखित भैरव की आज्ञा के लिए श्लोक पढ़कर प्रार्थना करे—

हे तीक्ष्ण दाँत वाले, कल्पान्त अग्नि के समान, महाकाय भैरव ! मैं आपको नमस्कार करता हूँ। मुझे आप आज्ञा प्रदान करें ॥ ३ ॥

इति प्रार्थ्य, [1]कूर्मचक्रं विचिन्त्य, 'ॐ भूर्भुवः' इति जलेन भूमिं प्रोक्ष्य, गन्धेन स्वाग्रे त्रिकोणं विलिख्य, कोणेषु 'रं', दण्डेषु, 'आं ह्रीं क्रों', मध्ये 'ह्रीं' च विलिख्य, तत्र कुश-चर्माऽम्बरमुत्तरोत्तरं दोषवर्जितमासनमास्तीर्य, १. 'अनन्तासनाय नमः, २. विमलासनाय नमः, ३. पद्मासनाय नमः, इति मन्त्रैस्त्रीन् दर्भानासने निदध्यात् ।

इस प्रकार प्रार्थना कर, कूर्मचक्र का ध्यान कर, 'ॐ भूर्भुवः स्वः' इस मन्त्र को पढ़कर जल से पृथ्वी को सिंचन करे। तथा गन्ध से अपने आगे त्रिकोण बनाकर, प्रत्येक कोण पर 'रं' तथा त्रिकोण की भुजाओं पर 'आं ह्रीं क्रों' तथा त्रिकोण के मध्य में 'ह्रीं' लिखकर, कुशा, तदनन्तर मृगचर्म पश्चात् कम्बलादि से बने हुए आसन को, जो दग्ध, भग्न आदि दोषों से विवर्जित हो, बिछावे, १. 'अनन्तासनाय नमः' २. 'विमलासनाय नमः' ३. 'पद्मासनाय नमः' इन तीन मन्त्रों से तीन कुशा आसन पर रखे।

---

१. क्षेत्रमध्यं समाश्रित्य कूर्मचक्रं विचिन्तयेत् ।
कूर्मचक्रमविज्ञाय यः कुर्याज्जप-यज्ञकम् ॥
तज्जपस्य फलं नास्ति सर्वानर्थाय कल्पते । ( यामले )
देशं ग्रामं गृहं वाऽपि नवधा विभजेन्नरः ॥
प्रागादि-पश्चिमान्तं तु कादि-मान्तानि विन्यसेत् ।
अक्षराण्यथ यादीनि तथाऽष्टौ कोष्ठयोर्न्यसेत् ॥
ईशद्वयमधो मध्ये स्वरान् प्रागादि विन्यसेत् ।
श-सान्तान्तु दिशः पश्चान्नामाक्षरतो भवेत् ॥
तन्मुखं पार्श्वयोः पाणी कुक्षी पादौ ततस्ततः ।
पुच्छमेकमथो मध्यं पृष्ठमेवं षडङ्गवान् ॥ ( गौतमीये )

पुरश्च०, षष्ठत०, पृ० ४७७

ततः 'ॐ ह्रीं आधारशक्तिकमलासनाय नमः' इत्यासनं सम्पूज्य, १. 'दीं दीपनाथाय नमः, २. दुं दुर्गायै नमः, ३. गं गणपतये नमः, ४. बं बटुकाय नमः, ५. क्षं क्षेत्रपालाय नमः, ६. लं पृथिव्यै नमः' इति सम्पूज्य, पृथिवीं प्रार्थयेत्—

पृथ्वि ! त्वया धृता लोका देवि ! त्वं विष्णुना धृता ।

---

तदनन्तर 'ॐ ह्रीं आधारशक्तिकमलासनाय नमः' इस मन्त्र से आसन की पूजा करे, १. 'दीं दीपनाथाय नमः', २. 'दुं दुर्गायै नमः' ३. 'गं गणपतये नमः' ४. 'बं बटुकाय नमः', ५. 'क्षं क्षेत्रपालाय नमः' ६. 'लं पृथिव्यै नमः' इस मन्त्र से पृथ्वी की पूजा कर 'पृथ्वि त्वया०' से 'सुरेश्वरि' तक श्लोक पढ़कर प्रार्थना करे ।

हे पृथ्वी, तुम समस्त लोकों को धारण करने वाली हो, हे देवि !

---

१. दुर्गा दैत्ये महाविघ्ने भवबन्धे कुकर्मणि ।
शोके दुःखे च नरके यमदण्डे च जन्मनि ॥ १ ॥
महाभये च रोगे चाऽप्याशब्दो हन्तृ-वाचकः ।
एतान् हन्त्येव या देवि सा दुर्गा प्रकीर्तितः ॥ २ ॥

अपि च –
दैत्यनाशार्थवचनो दकारः परिकीर्तितः ।
उकारो विघ्ननाशस्य वाचको वेदसम्मतः ॥ १ ॥
रफो रोगघ्न-वचनो गश्च पापघ्न-वाचकः ।
भय-शत्रुघ्न-वचनश्चाकारः परिकीर्तितः ॥ २ ॥
स्मृत्युक्तिश्च श्रवणाद्यस्याऽन्ते नश्यन्ति निश्चितम् ।
ततो दुर्गा हरेः शक्तिर्हरिणा परिकीर्तिता ॥ ३ ॥
दुर्गेति दैत्यशमनोऽप्याकारो नाशवाचकः ।
दुर्गं नाशयते या नित्यं सा दुर्गा प्रकीर्तिता ॥ ४ ॥
विपत्तिवाचको दुर्गश्चाकारो नाशवाचकः ।
तं ननाश पुरा तेन बुधैर्दुर्गा प्रकीर्तिता ॥ ५ ॥

त्वं च धारय मां नित्य पवित्रं कुरु चासनम् ॥४॥
नित्यं पूताऽसि देवि ! त्वं वराहेण समुद्धृता ।
मां च पूतं कुरु धरे ! नतोऽस्मि त्वां सुरेश्वरि ! ॥५॥

इति प्रार्थ्य, स्वस्तिकाद्यासनेन प्राङ्मुख उदङ्मुखो वा निश्चलं समुपविश्याऽऽचम्य, प्रणवेन ( १६।६४।३२ ) पूरक-कुम्भक-रेचकैः प्राणायामत्रयं कृत्वा, संघट्टनीं मुद्रां बध्वा, ब्रह्मरन्ध्रे श्रीगुरुं नमेत् ।

ततः 'ॐ ऐं ह्रीं श्रीं रक्तद्वादशशक्तियुक्ताय दीपनाथाय नमः' इति दीपं भुवि संस्थाप्य, 'ॐ रां रीं रूं रैं रौं रः' इति स्वपरितोऽग्निप्राकारत्रयं विचिन्त्य, 'ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूँ ह्रैं ह्रौं ह्रः फट्'

---

तुम्हें भगवान् विष्णु ने धारण किया है। अतः हे देवि ! तुम मुझे धारण करो और मेरे आसन को पवित्र करो ॥४॥ हे भगवति, भगवान् वराह ने तुम्हें पाताल से लाकर तुम्हारा उद्धार किया है। हे देवि ! तुम नित्य पवित्र हो, हे सुरेश्वरि, मैं तुम्हें नमस्कार करता हूँ। तुम मुझे पवित्र करो ॥ ५ ॥

इस प्रकार पृथ्वी की प्रार्थना कर 'स्वस्तिकाधार'—आसन से स्थिर होकर, पूर्व मुख या उत्तर मुख आसन पर बैठे, तदनन्तर आचमन कर सोलह प्रणव पढ़ता हुआ पूरक, चौंसठ प्रणव से कुम्भक तथा बत्तीस प्रणव पढ़ता हुआ रेचक के क्रम से तीन बार प्राणायाम करे। फिर संघट्टनी मुद्रा बनाकर ब्रह्मरन्ध्र में श्रीगुरु को नमस्कार करे।

तदनन्तर 'ॐ ऐं ह्रीं श्रीं रक्तद्वादशशक्तियुक्ताय दीपनाथाय नमः' इस मन्त्र को पढ़कर, पृथ्वी पर दीप रखे, 'ॐ रां रीं रूं रैं रौं रः' इस मन्त्र से अपने चारों ओर तीन अग्नि के प्राकार ( चहार-दीवारी ) का

इति दशदिग्बन्धनं कृत्वा, 'ॐ ऐं ह्रीं श्रीं त्रैलोक्यं रक्ष हुँ फट् स्वाहा' इति पुनश्छोटिकया दिग्बन्धनं कुर्यात् । इति ।

भूतशुद्धि.

अथ स्वदक्षिणे पञ्चपात्रं गन्धा-ऽक्षत-पुष्पादीन् । वामभागे जलपूर्णपात्रं व्यजन-छत्र-दर्पण-चामरादीनि च संस्थाप्य, भूतशुद्धिं कुर्यात् ।

'ॐ शरीरस्य आत्मा ऋषिः प्रकृति-पुरुषौ छन्दसी, सत्यं देवता, कर्मानुष्ठानसिद्धये विनियोगः' इति पठित्वा, कुण्डलीं ध्यायेत् ।

मूलाधारस्थितां देवीं कुण्डलीं परदेवताम् ।
विसतन्तुनिभां विद्युत्प्रभां ध्यायेत् समाहितः ॥१॥

---

ध्यान करे। फिर 'ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूँ ह्रैं ह्रौं ह्रः फट्' इस मन्त्रसे दसों दिशाओं में अपनी रक्षा करता हुआ 'ॐ ऐं ह्रीं श्रीं त्रैलोक्य रक्ष हुँ फट् स्वाहा' इस मन्त्र को पढ़कर जल के छींटे से दसों दिशाओं में अपनी रक्षा करे।

भूतशुद्धि—तदनन्तर अपने दाहिने पंचपात्र, गन्ध, अक्षत तथा पुष्प, बायीं ओर जल से भरा हुआ पूर्णपात्र, व्यजन, छाता, दर्पण तथा चँवर आदि को स्थापित कर, नीचे लिखे, मन्त्र से भूतशुद्धि करे।

विनियोग—शरीर के आत्मा ऋषि हैं, प्रकृति पुरुष छन्द हैं, सत्य देवता हैं, कर्मानुष्ठान से सिद्धि की प्राप्ति के लिए विनियोग है।

ध्यान—मूलाधार में रहने वाली विसतन्तु के समान स्वच्छ वर्ण वाली, बिजली के समान प्रभावाली, परदेवता स्वरूप कुण्डलिनी देवी का मैं ध्यान करता हूँ ॥ १ ॥

'यं' इति तां मूलाधारादुत्थाय, सुषुम्णामार्गेण हृदयाम्बुजं गच्छन्तीं प्रदीपकलिकाकारां जीवसंयुक्तां कुण्डलीं ब्रह्मरन्ध्रगतां हंसमन्त्रेण ब्रह्मणि संयोज्य, पादादि-ब्रह्मरन्ध्रान्तस्थित-भूतानि स्मरेत्, १. पादादि-जानुपर्यन्तं चतुष्कोणं वज्रलाञ्छितं 'लं' बीजाढ्यं स्वर्णवर्णं पद्म-मन-घ्राण-गन्ध-ब्रह्म-निर्वृति-समान-संयुतमवनिमण्डलं ध्यात्वा, जान्वादि-नाभिपर्यन्तम्, २. चन्द्रार्द्धनिभमम्बुजद्वयाङ्कितं 'वं' बीजयुतं श्वेताभं पाणिग्रहण-रसनारस-विष्णुप्रतिष्ठोदान संयुतमुदकमण्डलं ध्यात्वा, ३. नाभ्यादि-हृदयान्तं त्रिकोणं स्वस्तिकाङ्कितं 'र' बीजाढ्यं रक्तं पायु-विसर्ग-चक्षु-रूप-शिव-विद्या-व्यानसंयुतमनलमण्डलं ध्यात्वा, ४. हृदयादि-भ्रूमध्यपर्यन्तं षड्बिन्दुलाञ्छितं 'यं' बीजयुतं

---

'यं' इस मन्त्र के द्वारा कुण्डलिनी को मूलाधार से उठावे, फिर सुषुम्ना मार्ग से हृत्कमल तक, दीपकलिका के समान जाती हुई, तदनन्तर जीव के साथ ब्रह्मरन्ध्र तक, ब्रह्म से 'हंसः सोऽहं' इस मन्त्र से एकाकार संयुक्त होने की भावना रखे। और पैर से लेकर ब्रह्मरन्ध्र तक स्थित समस्त कुण्डलिनी के आकार को तत्तद्भूत पृथिव्यादि के रूप में स्मरण करे। पैर से लेकर जानुपर्यन्त चारों कोने पर वज्र के समान दृढ़, 'लं' बीज से युक्त स्वर्ण वर्ण, पद्म मन, घ्राण, गन्ध, ब्रह्मनिवृति तथा समान से युक्त पृथ्वीमण्डल स्वरूप का ध्यान करे। तदनन्तर जानु से लेकर नाभिपर्यन्त अर्द्धचन्द्राकार दो कमल से युक्त 'वं' बीज युक्त, श्वेत प्रकाश वाली हाथ रसना रस विष्णु प्रतिष्ठा तथा उदान से संयुक्त उदक मण्डलाकार ध्यान करे। नाभि से लेकर हृदय तक त्रिकोण स्वस्तिक युक्त, 'रं' बीज युक्त रक्त पायुविसर्ग नेत्र रूप शिव विद्या व्यान संयुक्त अनलमण्डलाकार ध्यान करे। हृदय से लेकर भ्रूमध्य तक

धूम्राभमुपस्थानं सत्वक्स्पर्शेशान-शान्त्यपान-संयुतमनिलमण्डलं ध्यात्वा, ५. भ्रूमध्यादि-ब्रह्मरन्ध्रान्तं वृत्तं स्वच्छं मनोहरं वाग्-वचन-श्रोत्र-शब्द-सदाशिव - शान्त्यतीत–प्राणसयुतमाकाश-मण्डलं ध्यात्वा-इति सञ्चिन्त्य, [1]योनिं बध्वा, हंसमन्त्रं जपन्, केवलकुम्भकयोगेन भूतानि प्रविलापयेत् । यथा-भुवं जले, जल-मग्नौ, वह्निं वायौ, वायुमाकाशे, खमहङ्कारे, अहङ्कारं मह-त्तत्त्वे, महत्तत्त्वं प्रकृतौ, मायामात्मनि प्रविलापयेत् । ततः शुद्धसंविन्मयः पापपुरुष ध्यायेत् ।

छह बिन्दु से युक्त, 'यं' बीज युक्त, धूम्र वर्ण के समान उठते हुए त्वक्, स्पर्श, ईशान, शान्ति, अपान से संयुक्त अनिल मण्डलाकार ध्यान करे। भ्रूमध्य से लेकर ब्रह्मरन्ध्र पर्यन्त गोल स्वच्छ मनोहर, वाग्, वचन, श्रोत्र, शब्द, सदाशिव, शान्ति से परे प्राण संयुक्त आकाश मण्डलाकार ध्यान करे। इस प्रकार तत्तत् स्थानों में कुण्डलिनी का ध्यान करता हुआ योनिमुद्रा बनाकर हंस मन्त्र का जाप करता हुआ केवल कुम्भक प्राणायाम से समस्त भूतों ( पृथिव्यादि पंचतत्त्वों को आत्मतत्त्व ) में लीन करे। उसका क्रम इस प्रकार है पृथ्वी को जल में, जल को अग्नि में, अग्नि को वायु में, वायु को आकाश में, आकाश को अहंकार में, अहंकार को महत्तत्त्व में, महत्तत्त्व को प्रकृति में, प्रकृति को माया में तथा माया को आत्मतत्त्व में विलीन करे। पश्चात् शुद्ध संविन्मय पाप पुरुष का ध्यान करे, जिसका स्वरूप इस प्रकार है।

---

१. मिश्रः कनिष्ठिके बध्वा तर्जनीभ्यामनामिके ।
अनामिकोर्द्ध्वं-संश्लिष्टे दीर्घमध्यमयोरथ ॥
अङ्गुष्ठाग्रद्वयं न्यसेद् योनिमुद्रेयमीरिता ॥
——मन्त्र० महा० पू० खं०, द्वि० त०

वामकुक्षिस्थितं कृष्णमङ्गुष्ठपरिमाणकम् ।
ब्रह्महत्याशिरोयुक्तं स्वर्णस्तेयभुजद्वयम् ॥१॥
मदिरापानहृदयं गुरुतल्पकटिद्वयम् ।
पापिसंयोगपद्-द्वन्द्वमुपपातक रोमकम् ।
खडगचर्मधरं दुष्टमधोवक्त्रं च दुःसहम् ॥२॥

इति ध्यात्वा, 'यं' इति वायुबीजं षोडशधा जपन्, वायु-मापूर्य, पापपुरुषेण सह देहं संशोध्य, 'रं' इति वह्निबीजं चतुः-षष्टिवारं जपन्, कुम्भकेन, पापपुरुषेण सह देहं दग्ध्वा, 'यं' इति बीज द्वात्रिंशद्-वारं जपन्, रेचकं कुर्वन् वामनासापुटेन भस्म उत्सार्य, पुनर्वामनासापुटेन 'वं' इति सुधाबीजं द्वात्रिंशत् वारं जपन् वायुमापूय, तद्भस्म संप्लाव्य,

---

जो कुक्षि के वामभाग में निवास करता है, शरीर से जो कृष्णवर्ण अंगुष्ठमात्र परिमाण वाला है। ब्रह्महत्या जिसके सिर पर है, सुवर्ण, स्तेय, दोनों भुजाओं में रहते हैं ॥१॥ जिसका हृदय मदिरापान से पूर्ण है, जिसकी दोनों कटि गुरुतल्प से युक्त है । जिसके दोनों पैर पापियों से संयुक्त हैं, जिसके रोम में उपपातक का निवास है, जिसने खड्ग तथा ढाल धारण किया है, जिसका मुख नीचे की ओर है तथा जो अत्यन्त दुःसह है ॥ २ ॥

इस प्रकार जप करता हुआ 'यं' इस वायु बीज का सोलह बार जप करे । पुनः शरीर में वायु भरकर पापपुरुष के साथ शरीर को सुखाकर, 'रं' इस अग्नि बीज का चौंसठ बार जप करता हुआ कुम्भक प्राणायाम से पापपुरुष के साथ शरीर को जला हुआ समझ कर, 'यं' इस बीज मन्त्र का बत्तीस बार जप करते हुए रेचक करे। तदनन्तर बाँयीं नासिका से शरीर के भस्म को निकाल कर फिर बाँयीं नासिका से 'वं' सुधा बीज

'लं' इति भूबीजं चतुः-षष्टिवारं जपन् कुम्भकेनाऽऽप्लावितं भस्म घनीकृत्य 'हं' इति विशुद्ध-मुकुराकारमाकाशबीजं षोडशधा जपन्, रेचकेन मूर्द्धादि-पादपर्यन्तान्यङ्गानि रचयेत्।

इति प्राणायामः।

भूतशुद्धिः

अथ भूतान्युत्पादयेत्। परमात्मनः प्रकृतिं तस्माद् महत्तत्त्वं तस्मादहङ्कार तस्मादाकाशमाकाशाद् वायुं वायोरग्निमग्नेराप अद्भ्यः पृथिवीमुत्पाद्य, स्व-स्वस्थाने स्थापयित्वा, 'सोऽहं' इति परमेणात्मनाविरजं परसङ्गसुधामयं जीवं हृदयाम्बुज-

---

को बत्तीन बार जप कर शरीर में वायु भरे। और भस्म को सुधा से संयुक्त कर 'लं' इस पृथ्वी बीज का चौंसठ बार जप कर, कुम्भक के द्वारा आप्लावित भस्म को घना कर, 'हं' इस विशुद्ध दर्पण के समान आकाश बीज को सोलह बार जप करता हुआ, रेचक प्राणायाम से शुद्ध सिर से लेकर पैर तक सभी अंगों का निर्माण करे। यह प्राणायाम की विधि है।

तदनन्तर अंग निर्माण के लिए पृथिव्यादि पंचतत्त्वों को उत्पन्न करने की भावना इस प्रकार करे। परमात्मा से प्रकृति, प्रकृति से महत्तत्त्व, महत्तत्त्व से अहंकार, अहंकार से आकाश, आकाश से वायु, वायु से अग्नि, अग्नि से जल, जल से पृथिवी को उत्पन्न कर तत्तद् स्थानों में स्थापित कर, 'सोऽहं' इस मन्त्र से रजोगुण रहित परसंग सुधामय जीव को हृदयाकाश में ले आकर स्थापित करे। फिर हृदय-

---

१. सर्वासु बाह्यपूजासु अन्तःपूजा विधीयते।
अन्तःपूजा महेशानि! बाह्यकोटिफलं लभेत् ॥१॥
भूतशुद्धि-लिपिन्यासौ विना यस्तु प्रपूजयेत।
विपरीतफलं दद्यादभक्त्या पूजनं यथा ॥२॥ इति।

मानीय, संस्थाप्य, हृदम्भोजात् कुण्डलिनीं मूलाधारे संस्थाप्य, स्वशरीरं निरस्तसकलकलुषं पुण्यात्मकं देवाराधनयोग्यं च भावयेत् । इति भूतशुद्धिः ।

प्राणप्रतिष्ठा

विनियोगः—ॐ अस्य श्रीप्राणप्रतिष्ठामन्त्रस्य ब्रह्म-विष्णु-रुद्रा ऋषयः, ऋग्-यजुः-सामानि छन्दांसि, प्राणशक्तिर्देवता, आं बीजम्, ह्रीं शक्तिः, क्रों कीलकम्, प्राणस्थापने विनियोगः ।

करन्यासः—ऋष्यादिकं विन्यस्य, १. अं कं खं गं घं ङं आं आकाश-वाय्वग्नि-सलिल-भूम्यात्मने अङ्गुष्ठाभ्यां नमः, २. इं चं छं जं झं ञं ईं शब्द-स्पर्श-रूप-रस-गन्धात्मने तर्जनीभ्यां स्वाहा, ३. उं टं ठं डं ढं णं ऊं श्रोत्र-त्वक्-चक्षु-जिह्वा-घ्राणात्मने मध्यमाभ्यां वषट्, ४. एं तं थं दं धं नं ऐं वाक्-पाणि-पाद-पायूपस्थात्मने अनामिकाभ्यां हुम्, ५. ओं पं फं बं भं मं

---

कमल पर निवास करने वाली कुण्डलिनी को मूलाधार में स्थापित कर, अपने शरीर को समस्त पापरहित पुण्य से युक्त तथा देवताराधन के योग्य हो गया है, ऐसी भावना करे ।

प्राणप्रतिष्ठा— दाहिने हाथ में जल लेकर, 'ॐ अस्य श्रीप्राणप्रतिष्ठापनमन्त्रस्य–' से लेकर, 'प्राणस्थापने विनियोगः' तक मन्त्र पढ़कर भूमिपर जल छोड़ दे ।

तत्पश्चात् क्रमशः ऋष्यादिन्यास कर, 'अं कं खं गं घं–' से दोनों अँगूठे 'इं चं छं जं झं ञ–'से दोनों तर्जजी, 'उं टं ठं डं ढं णं–'से दोनों मध्यमा अंगुली, 'एं तं थं दं धं–' से दोनों अनामिका, 'ओ पं फं बं भं

औं वचनादागमन-विसर्गानन्दात्मने कनिष्ठिकाभ्यां वौषट्, ६. अं यं रं लं वं शं षं सं हं लं क्षं अः मनो-बुद्धि-चित्ता-ऽहङ्कारात्मने करतलकरपृष्ठाभ्यां फट्।

एवं हृदयादिषु विन्यस्य, नाभ्यादि-पादान्तं आं नमः, नाभ्यादि-हृदयान्तं ह्रीं नमः। हृदयादि-शिरोऽन्तं क्रौं नमः, इति विन्यस्य। ह्रीं नमः, हृदये पूर्वादितः। १. यं त्वगात्मने नमः, २. रं असृगात्मने नमः, ३. लं मांसात्मने नमः, ४. वं मेदात्मने नमः, ५. शं अस्थ्यात्मने नमः, ६. षं मज्जात्मने नमः, ७. सं शुक्रात्मने नमः, ८. हं प्राणात्मने नमः, ९. लं जीवात्मने नमः, १०. क्षं सर्वात्मने नमः, इति विन्यस्य, मूलेन, मूर्द्धादिपादान्तं व्यापकं कृत्वा ध्यायेत्।

रक्ताम्भोधिस्थ-पोतोल्लसदरुण-सरोजाधिरूढा कराब्जैः
पाशं कोदण्डमिक्षूद्भवमणिगुणमप्यङ्कुशं पञ्चबाणान्।

---

मं-' से दोनों कनिष्ठिका, 'अं यं रं लं वं शं' से दोनों हाथ की हथेलियों का स्पर्श करे।

इसी प्रकार हृदयादि न्यास कर 'ओं नमः' पढ़कर नाभि से पैर तक, 'ह्रीं नमः' पढ़कर नाभि से हृदय तक, 'क्रों नमः' से हृदय से सिर पर्यन्त स्पर्श करना चाहिए। इसी प्रकार 'ह्रीं नमः' से, हृदय से फिर 'यं त्वगात्मने नमः' से 'क्षं सर्वात्मने नमः' पर्यन्त दस मन्त्र पढ़कर, त्वक्, असृक, मांस, मेदा, अस्थि, मज्जा, शुक्र, प्राण, जीवात्मा तथा सर्वात्मा को स्पर्श की भावना कर मूल मन्त्र से सिर से पैर तक व्यापक मुद्रा बनाकर प्राण शक्ति का ध्यान करे।

समुद्र में रहने वाली, रक्त वर्ण के पीत के समान खिली हुई, अरुण

बिभ्राणाऽसृक्कपालं त्रिनयनलसिता पीनवक्षोरुहाढ्या
देवी बालार्कवर्णा भवतु सुखकरी प्राणशक्तिः परा नः ॥१॥

इति ध्यात्वा, मानसोपचारैः सम्पूज्य, हृदये हस्तं निधाय, मन्त्रं जपेत् । ॐ आं ह्रीं क्रों यं रं लं वं शं षं सं हों हंसः (१४) मम प्राणा इह प्राणाः । ॐ आं ह्रीं क्रों यं रं लं वं शं षं सं हों हंसः (१४) मम जीव इह स्थितः । ॐ आं ह्रीं क्रों यं रं लं वं शं षं स हों हंसः (१४) मम सर्वेन्द्रियाणि वाङ्-मनश्चक्षुः-श्रोत्र-जिह्वा-घ्राण-प्राणा इहागत्य सुखं चिरं तिष्ठन्तु स्वाहा (६३) इति त्रिः प्रजपेत् । इति प्राणप्रतिष्ठा ।

अन्तर्मातृकान्यासः

ॐ अस्य श्रीअन्तर्मातृकान्यासस्य प्रजापतिर्ऋषिः, गायत्री-च्छन्दः, अन्तर्मातृकासरस्वती देवता हलो बीजानि, स्वराः शक्तयः, बिन्दवः कीलकानि, अखिलाप्तये विनियोगः ।

---

वर्ण के कमल पर बैठी हुई, अपने हस्त-कमल में पाश, इक्षु, कोदण्ड, अणिमादि गुणों से युक्त, अकुश, पंचबाण, असृक् पूर्ण कपाल को धारण करने वाली, तीन नेत्रों से युक्त, पीनस्तन वाली, बाल रवि के समान रक्त वर्ण वाली, परा नाम की प्राणशक्ति देवी हम लोगों का कल्याण करने वाली हों ॥१॥

इस प्रकार ध्यान कर, मानसोपचार से हृदय में पूजा कर, 'ह्सां' मन्त्र का जप करे। तदनन्तर 'ॐ आं ह्रीं क्रों–' से आरम्भ कर 'तिष्ठन्तु स्वाहा' पर्यन्त मन्त्र को तीन बार पढ़कर शरीर में प्राण-प्रतिष्ठा करे।

अन्तर्मातृकान्यास—हाथ में जल लेकर, 'ॐ अस्य–' से अखिलाप्तये विनियोगः' तक मन्त्र पढ़कर, भूमि पर जल छोड़ दे ।

ऋष्यादिकं विन्यस्य, 'अं कं खं० ५, आं अङ्गुष्ठाभ्यां नमः। इं चं छं० ५, ईं तर्जनीभ्यां स्वाहा। उं टं ठं० ५, ऊं मध्यमाभ्यां वषट्। एं तं थं दं धं० ५, ऐं अनामिकाभ्यां हुम्। ओं पं० फं० ५, औं कनिष्ठिकाभ्यां वौषट्। अं यं रं १० अः करतलकरपृष्ठाभ्यां फट्। एव हृदयादिषु विन्यस्य, शिरसि वर्णाब्जं चिन्तयेत्।

व्योमेन्द्वो-रसनार्ण-कर्णिकमचां द्वन्द्वैः स्फुरत्केसरं
पत्रान्तर्गत-पञ्चवर्ग-य-श-लार्णादि-त्रिवर्गक्रमात्।
आशास्वस्त्रिषु लान्त-लाङ्गलियुजा क्षोणीपुरेणावृतं
वर्णाब्जं शिरसि स्थितं विषगदप्रध्वंसि मृत्युञ्जयम् ॥१॥

इति विचिन्त्य, तन्मध्ये सरस्वतीं ध्यायेत्—

बन्धूकाभां त्रिनेत्रां पृथुतरविलसच्छक्तिमद्रक्तवस्त्रां
पीनोत्तुङ्ग-प्रवृद्ध-स्तनजघनभरां यौवनारम्भरूढाम्।

---

पश्चात् ऋष्यादि न्यास कर, 'अ कं खं ५–' मन्त्र पढ़कर अँगूठे का, 'इं चं छं ५ ईं–' से दोनों तर्जनी, 'उ टं ठं ५ ऊं'–पढ़कर दोनों मध्यमा अंगुलि, 'एं तं थं दं धं० ५ ऐं–' से दोनों अनामिका, 'ओं पं फं० ५ औं–' से कनिष्ठिका अंगुलि का स्पर्श करे तथा 'अं यं रं० १० अः'—मन्त्र पढ़कर करतलकरपृष्ठ का स्पर्श करे। इसी प्रकार हृदयादि का भी न्यास करे। पश्चात् 'व्योमेन्द्वोरसनार्ण-' श्लोक पढ़कर शिर स्थान में वर्णरूप कमल का ध्यान करे, जो इस प्रकार है —

तदनन्तर उस वर्ण कमल में सरस्वती का ध्यान करे, जिनके शरीर का वर्ण बन्धूक पुष्प के समान है, जिनके तीन नेत्र हैं, जिन्होंने रक्त-वर्ण का वस्त्र धारण किया है, जिनके स्तन पीन, उत्तुंग तथा प्रवृद्ध हैं, जो जघन के भार से विनम्र हैं, जिनकी युवावस्था प्रारम्भ होने वाली है, जो

सर्वालङ्कारयुक्तां सरसिजनिलयामिन्दुवक्त्रान्तमूर्तिं
हस्तैः पाशा[1]-ऽङ्कुशा[2]ऽद्यमभय[3]-वरकरामम्बिकां तां नमामि ॥२॥

इति ध्यात्वा, पञ्चोपचारैः सम्पूज्य, न्यसेत्। तथा–कण्ठस्थ-षोडशदलेषु षोडशस्वरान् 'ऐं ह्रीं श्रीं अं नमः' इत्यादि ३, 'अः नमः' इत्यन्तं विन्यस्य १, एवमनाहत-पद्मस्थ-द्वादश-दलेषु कादि-ठान्तान् २, मणिपूरस्थ दशदलेषु डादि-फान्तान् ३,

---

सभी अलंकारों से परिपूर्ण हैं, कमल में निवास करने वाली हैं, जिनका मुख चन्द्र के समान सुशोभित है, जिनके हाथों में पाश, अंकुश, अभय तथा वर मुद्रा सुशोभित हो रहे हैं, ऐसी अम्बिका को मैं नमस्कार करता हूँ ॥ १–२ ॥

साधक इस प्रकार से ध्यान कर, पंचोपचार से पूजन कर, न्यास करे। कण्ठस्थ–षोडश दल पद्म पर षोडश स्वरों'–ऐं ह्रीं श्रीं अं नमः' से आरम्भ कर 'अः नमः' इत्यन्त न्यास करे। इसी प्रकार अनाहत पद्म के बारह दलों पर 'ॐ कं नमः' से आरम्भ कर 'ॐ ठं नमः' तक, पुनः मणिपूरस्थ दस दलों के पद्म पर 'ॐ डं नमः' से आरम्भ कर,

---

१. वाममुष्टिस्थ - तर्जन्यादक्षमुष्टिस्थ - तर्जनीम् ।
संयोज्याऽङ्गुष्ठकाग्राभ्यां तर्जन्यग्रे स्वके क्षिपेद् ॥
एषा वा पाशमुद्रेति विद्वद्भिः परिकीर्तिता ।
तथा च—
अङ्गुष्ठे तर्जनी सयोज्य शेषाङ्गुलिप्रस्तरणेन पाशमुद्रा ।

२. ऋजुमध्या मध्यपर्वाक्रान्तं तर्जन्यधोमुखी ।
विज्ञेयाऽङ्कुशमुद्रेयं कुञ्चितामध्यपर्वतः ॥
अपि च —
दक्षमुष्टिगृहीतस्य वाममुष्टेस्तु मध्यमाम् ।
प्रसार्य तर्जन्याकुञ्चेत् सेयमङ्कुशमुद्रिका ॥

३. दक्षिणहस्तेन ऊर्ध्वाङ्गुलिना पताकाकरणादभयमुद्रा ।

स्वाधिष्ठानस्थ-षड्दलेषु वादि-लान्तान् ४, मूलाधारस्थ-चतुर्दलेषु वादि-सान्तान् ५, आज्ञाचक्र-द्विदले ह-क्षौ ६, न्यसेत् ।

इत्यन्तर्मातृकान्यासः ।

बहिर्मातृकान्यासः

तत्र ऋष्यादिषडङ्गान्तं पूर्ववत् कृत्वा ( अत्र बहिर्मातृकासरस्वतीदेवतेति विशेषः ) ध्यायेत् ।

पञ्चाशद्वर्णभेदैर्विहितवदनदोः-पादयुक्कुक्षिवक्षो-
देहां भास्वत्कपर्दाकलित-शशिकलामिन्दुकुन्दावदाताम् ।
अक्ष-स्रक्-कुम्भचिन्ता-लिखितवरकरां त्रीक्षणां पद्मसंस्था-
मच्छाकल्पामतुच्छ-स्तन-जघनभरां भारतीं तां नमामि ॥१॥

---

'ॐ फं नमः' तक, फिर स्वाधिष्ठानस्थ षड्दल के पद्म पर 'ॐ वं नमः' से आरम्भ कर 'ॐ लं नमः' तक तथा मूलाधारस्थ चार दल के पद्म पर 'ॐ वं नमः' से आरम्भ कर 'ॐ सं नमः' तक तथा आज्ञाचक्रस्थ द्विदल के पद्म पर, 'ॐ हं नमः' से आरम्भ कर 'ॐ क्षं नमः' तक न्यास करे। यहाँ तक अन्तर्मातृकान्यास है।

बहिर्मातृकान्यास—इसमें ऋष्यादिन्यास तथा षडंगन्यास पूर्ववत् कर, बहिर्मातृकान्यास में सरस्वती का ध्यान करे।

ध्यान—पचास वर्णों के भेद से जिसके शरीर का मुख, हाथ, पैर, कुक्षि तथा वक्षःस्थल बना हुआ है, तथा शशिकला से जिनके देदीप्यमान कपर्द का निर्माण हुआ है, तथा जो चन्द्रमा के समान स्वच्छ वर्ण वाली हैं तथा जिनके हाथों में अक्ष, स्रक्, कुम्भ तथा चिन्ता ( पुस्तक ) सुशोभित हो रहे हैं, जिनके तीन नेत्र हैं, जो स्वच्छ कमलासन पर विराजमान हैं, तथा जिनके स्तन एवं जघन विशाल हैं, ऐसी भारती ( सरस्वती ) को मैं नमस्कार करता हूँ ॥१॥

इति ध्यात्वा न्यसेत्। मध्यमाऽनामिकाभ्यां भाले अं नमः १। तर्जनी-मध्यमाभिः मुखवृत्ते आं नमः २। मध्यमा-ऽनामिकाभ्यां दक्षवामनेत्रयोः इं नमः ३, ईं नमः ४। अङ्गुष्ठेन दक्षवामकर्णयोः उं नमः ५। ऊं नमः ६। कनिष्ठाऽङ्गुष्ठाभ्यां दक्षवामनासापुटयोः ऋं नमः, ७ ॠं नमः ८। तर्जनी-मध्यमाऽनामिकाभिः दक्षवामगण्डयोः ऌं नमः ९, ॡं नमः १०। मध्यमा-ऽनामिकाभ्यां ऊर्ध्वाधरोष्ठयोः एं नमः ११, ऐं नमः १२। अनामिकया ऊर्ध्वाधरदन्तपंक्त्योः ओं नमः १३, औं नमः १४। मध्यमया शिरसि अं नमः १५। मध्यमया मुखे अः नमः १६। सर्वाङ्गलीभिः दक्ष-भुजमूल-कूर्पर-मणिबन्ध-करतलाङ्गुल्यग्रेषु कं नमः १, खं नमः २, गं नम ३, घं नमः ४, ङं नमः ५। एवं सर्वाङ्गुलीभिः वामहस्ते चं नमः ६, छं

---

इस प्रकार सरस्वती का ध्यान कर न्यास करे। दोनों हाथ की मध्यमा तथा अनामिका अंगुलि से 'अं नमः' कहकर मस्तक को, तर्जनी मध्यमा तथा अनामिका अंगुलि से 'आं नमः' कहकर मुख को, मध्यमा तथा अनामिका अंगुलि से 'इं नमः' तथा 'ईं नमः' कह कर दाहिने तथा बायें नेत्र का स्पर्श करे। अँगूठे से दोनों कान का, 'उं नमः' एवं 'ऊं नमः' पढ़कर कनिष्ठा तथा अँगूठे से दोनों नासापुट का, 'ऋं नमः' एवं 'ॠं नमः' पढ़कर तर्जनी, मध्यमा तथा अनामिका से दोनों गण्डस्थलका, 'ऌं नमः' तथा 'ॡं नमः' पढ़कर मध्यमा तथा अनामिका से दोनों ओष्ठ एवं अधर पुट का, 'एं नमः' और 'ऐं नमः' पढ़कर अनामिका से ऊपर की दन्तपंक्ति का, 'ओं नमः' तथा औं नमः' पढ़कर मध्यमा से सिर का, 'अ नमः' पढ़कर, मध्यमा से मुख का, 'अः नमः' पढ़कर, सभी अँगुलियों से दाहिने भुजा का मूल, कूर्पर, मणिबन्ध, करतल अँगुलियों

नमः७, जं नमः ८, झं नमः ९, ञं नमः १०। सर्वाङ्गुलीभिः दक्षोरुमूल-जानु जङ्घा-पादतलाङ्गुल्यग्रेषु टं नमः ११, ठं नमः १२, डं नमः १३, ढं नमः १४, णं नमः १५। एवं सर्वाङ्गुलीभिः वामपादे तं नमः १६, थं नमः १७, दं नमः १८, धं नमः १९, नं नमः २०। सर्वाङ्गुलीभिः दक्षवामपार्श्वयोः पं नमः २ , फं नमः २२। अनामिका-कनिष्ठिकाभ्यां पृष्ठे बं नमः २३। सर्वाङ्गुलीभिः नाभौ भं नमः २४। जठरे मं नमः २५। हृदि यं त्वगात्मने नमः २६। दक्षांसे रं असृगात्मने नमः २७। ककुदि लं मांसात्मने नमः २८। वामांसे वं मेदात्मने नमः २९। हृदादि-दक्षवामकरान्तयोः शं अस्थ्यात्मने नमः ३०। षं मज्जात्मने नमः ३१। हृदादि-दक्षवामपादयोः सं शुक्रात्मने नमः ३२। हं प्राणात्मने नमः ३३। हृदादि-नाभ्यन्तं लं जीवात्मने नमः ३४। हृदादिमुखान्तं क्षं परमात्मने नमः ३५। समस्तमातृकामुच्चार्य व्यापकं कुर्यात्। इति।

एवमन्तर्बहिश्चैव नित्यं यो मातृकां न्यसेत्।
तस्य सिद्धिर्भवेद् देवि! नाऽत्र कार्या विचारणा ॥

इति बहिर्मातृकान्यासः।

---

के अग्रभाग का स्पर्श, 'कं नमः' से लेकर 'क्षं परमात्मने नमः' तक मन्त्र पढ़कर करे। इसी प्रकार समस्त ( अक्षर ) मातृका का उच्चारण कर व्यापक मुद्रा प्रदर्शित करे।

इस प्रकार हे देवि! जो लोग मातृका से अन्तर्न्यास तथा बहिर्न्यास करते हैं उनको अवश्य ही सिद्धि होती है, इसमें विचार की कोई बात नहीं है। इस प्रकार बहिर्मातृका न्यास समाप्त।

श्रीकण्ठमातृकान्यास।

विनियोगः—**अस्य श्रीकण्ठमातृकान्यासस्य दक्षिणामूर्तिर्ऋषिः, गायत्रीच्छन्दः, अर्धनारीश्वरः शिवो देवता, हलो बीजानि, स्वराः शक्तयः, बिन्दवः कीलकानि, अभीष्टसिद्धये विनियोगः।**

ऋष्यादिन्यासः—**दक्षिणामूर्तिऋषये नमः शिरसि, गायत्रीच्छन्दसे नमो मुखे, अर्धनारीश्वरीशिवदेवतायै नमो हृदये, हल्बीजेभ्यो नमो गुह्ये, स्वरशक्तिभ्यो नमः पादयोः, बिन्दुकीलकेभ्यो नमो नाभौ, अभीष्टसिद्धये विनियोगः, अञ्जलौ। इति ऋष्यादिकं विन्यस्य।**

करन्यासः—**ह्सां अं कं खं गं घं ङं अङ्गुष्ठाभ्यां नमः। ह्सीं इं चं छं जं झं ञं ईं तर्जनीभ्यां स्वाहा। ह्सूं उं टं ठं डं ढं णं**

---

अब श्रीकण्ठमातृकान्यास लिखते हैं, जो इस प्रकार है—दाहिने हाथ में जल लेकर, 'अस्य श्रीकण्ठमातृकान्यासस्य' से आरम्भ कर 'अभीष्टसिद्धये विनियोगः' तक विनियोग मन्त्र पढ़कर भूमि पर जल छोड़े।

इसके पश्चात् ऋष्यादिन्यास करे। 'दक्षिणामूर्तिऋषये नमः शिरसि' से सिरस्पर्श करे। 'गायत्रीच्छन्दसे नमो मुखे' से मुख छुए। 'अर्धनारीश्वरीशिवदेवतायै नमो हृदये' पढ़कर हृदय का स्पर्श करे। 'हल्बीजेभ्यो नमो गुह्ये' से गुप्तांग का स्पर्श करे। 'स्वरशक्तिभ्यो नमः पादयोः' से दोनों पैरों का स्पर्श करे। 'बिन्दुकीलकेभ्यो नमो नाभौ' पढ़कर नाभि ( ढोंढ़ी ) का स्पर्श करे। 'अभीष्टसिद्धये विनियोगः' से अंजलि-स्पर्श करे। इस प्रकार ऋष्यादिन्यास करना चाहिए।

तदनन्तर करन्यास करना चाहिए। 'ह्सां अं कं खं गं घं ङं आं

ऊं मध्यमाभ्यां वषट् । ह्सैं एं तं थं दं धं नं ऐं अनामिकाभ्यां हुम् । ह्सौं ओं पं फं बं भं मं औं कनिष्ठिकाभ्यां वौषट् । ह्सः अं यं रं लं वं शं षं सं हं क्षं अः करतलकरपृष्ठाभ्यां फट् । एवं हृदयादिषु विन्यस्य ध्यायेत् ।

सिन्दूर-काञ्चनसमोभय- भागमर्ध-
नारीश्वरं गिरिसुता-सरभूष-चिह्नम् ।
पाशा-ऽभया-ऽक्ष-वलयेष्टद-हस्तमीशं
स्मृत्वा न्यसेत् सकल-वाञ्छितवस्तु-सिद्ध्यै ॥१॥

इति ध्यात्वा, पञ्चोपचारैः सम्पूज्य, बहिर्मातृकास्थानेषु न्यसेत् ।

---

अंगुष्ठाभ्यां नमः' से अँगूठे का स्पर्श करे । 'ह्सीं इं चं छ जं झं ञं इं तर्जनीभ्यां स्वाहा' से दोनों तर्जनी अँगुलियों को छुए। 'ह्सूं उ टं ठं डं ढं णं ऊँ मध्यमाभ्यां वषट्' से मध्यमा अँगुलियों का स्पर्श करे। 'ह्सैं एं तं थं दं धं नं ऐं अनामिकाभ्यां हुम्' से दोनों हाथ की अनामिका अँगुलियों का स्पर्श करे । ह्सौं ओं प फं बं भं म औं कनिष्ठिकाभ्यां वौषट्' से कानी अँगुलियों का स्पर्श करे। 'ह्सः अं यं रं लं वं शं षं सं हं क्षं अः करतलकरपृष्ठाभ्यां फट्' मन्त्र पढ़कर दोनों हाथ के तलवे का स्पर्श करे। इसी प्रकार हृदयादिन्यास भी करके 'सिन्दूर-काञ्चन-'से लेकर 'सकलवाञ्छितवस्तुसिद्ध्यै' तक ध्यान-श्लोक पढ़कर भगवान् अर्धनारीश्वर का ध्यान करे।

ध्यान— सिन्दूर, सुवर्णमिश्रितवर्णवाले, पार्वती तथा शंकर, इन दोनों के चिह्नवाले, पाश, अभयमुद्रा, अक्षमाला तथा वरद हस्त धारण किये हुए, समस्त मनोवांछित वस्तु की सिद्धि के लिए, समस्त चराचर मात्र के ईशभूत एवं भगवान् अर्धनारीश्वर का स्मरण कर, बहिर्मातृका का न्यास करे ॥ १ ॥

१. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं अं पूर्णोदरीयुक्ताय श्रीकण्ठाय नमः ।
२. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं आं विरजायुक्तायाऽनन्तेशाय नमः ।
३. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं इं शाल्मलीयुक्ताय त्रिमूर्तीशाय नमः ।
४. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं ईं दीर्घभ्रुकुटीयुक्तायाऽमर्षेशाय नमः ।
५. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं उं वर्तुलाक्षीयुक्तायाऽमरेशाय नमः ।
६. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं ऊं दीर्घघोणायुक्तायार्घीशाय नम ।
७. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं ऋं दीर्घमुखीयुक्ताय भारभूतीशाय नमः ।
८. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं ॠं गोमुखीयुक्तायाऽतिथीशाय नमः ।
९. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं ऌं दीर्घजिह्वायुक्ताय स्थाण्वीशाय नमः ।
१०. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं ॡं कुण्डोदरीयुक्ताय धरेशाय नमः ।
११. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं एं दीर्घकेशीयुक्ताय झिण्टीशाय नमः ।
१२. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं ऐं विकृतमुखीयुक्ताय भौतिकेशाय नमः ।
१३. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं ओं ज्वालामुखीयुक्ताय सद्येशाय नमः ।
१४. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं औं उल्कामुखीयुक्तायाऽनुग्रहेशाय नमः ।
१५. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं अं श्रीमुखीयुक्ताय अक्रूरेशाय नमः ।
१६. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं अः विद्यामुखीयुक्ताय महासेनेशाय नमः ।
१७. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं कं महाकालीयुक्ताय क्रोधीशाय नमः ।
१८. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं खं सरस्वतीयुक्ताय चण्डीशाय नमः ।
१९. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं गं सर्वसिद्धिगौरीयुक्ताय पञ्चान्तकेशाय नमः ।
२०. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं घं त्रैलोक्यविद्यायुक्ताय शिवोत्तमेशाय नमः ।

इस प्रकार ध्यान करके पञ्चोपचार से पूजन कर, बहिर्मातृकान्यास –'ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं अं पूर्णोदरीयुक्ताय' से लेकर 'संवर्तकेशाय नमः'

२१. ऐं ह्रां श्रीं ह्सौं ङं मन्त्रशक्तियुक्तायैकरुद्रेशाय नमः ।
२२. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं चं आत्मशक्तियुक्ताय कूर्मेशाय नमः ।
२३. ऐं ह्रीं श्र ह्सौं छं भूतमातृयुक्तायैकनेत्राय नमः ।
२४. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं ज लम्बोदरीयुक्ताय चतुराननाय नमः ।
२५. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं झं द्राविणीयुक्तायाऽजेशाय नमः ।
२६. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं ञं नागरीयुक्ताय सर्वेशाय नमः ।
२७. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं ट खेचरीयुक्ताय सोमेशाय नमः ।
२८. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं ठं मञ्जरीयुक्ताय लाङ्गलीशाय नमः ।
२९. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं डं रूपिणीयुक्ताय दारुकेशाय नमः ।
३०. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं ढं शर्वाणीयुक्तायाऽर्धनारीशाय नमः ।
३१. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं णं कोटरीयुक्तायोमान्तकेशाय नमः ।
३२. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं तं पूतनायुक्तायाषाढीशाय नमः ।
३३. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं थं भद्रकालीयुक्ताय दण्डीशाय नमः ।
३४. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं दं योगिनीयुक्तायात्रीशाय नमः ।
३५. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं धं शङ्खिनीयुक्ताय मीनेशाय नमः ।
३६. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं न तर्जनीयुक्ताय मेषेशाय नमः ।
३७. ऐं ह्रा श्रीं ह्सौं पं कालरात्रियुक्ताय लोहितेशाय नमः ।
३८. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं फं कुब्जिकायुक्ताय शिखीशाय नमः ।
३९. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं ब कपर्दीयुक्ताय छगलण्डेशाय नमः ।
४०. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं भं वज्रिणीयुक्ताय द्विरण्डेशाय नमः ।
४१. ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं मं जयायुक्ताय महाकालेशाय नमः ।

तत्र तत्तत्स्थानों में मन्त्र पढ़कर, न्यास कर प्रणाम करे ।

पुनः कुण्डलीरूपेणाऽऽधारादि-ब्रह्मरन्ध्रान्तव्याप्तं ध्यायन्नाधारे स्थापयेत् ।

ततः शान्तिपाठं कृत्वा, श्रीगुरुं प्रार्थ्य, ताम्रपात्रे गन्ध-पुष्पोदकमादाय, 'ह्रीं ह्रीं हंसः श्रीसूर्याय एषोऽर्घ्यः स्वाहा ।' इति सूर्यायाऽऽर्घ्यं दत्वा प्रार्थयेत् ।

यज्ञच्छिद्रं तपच्छिद्रं यच्छिद्रं पूजने मम ।
तत्सर्वमच्छिद्रमस्तु भास्करस्य प्रसादतः ॥ १ ॥

इति प्रार्थ्य, मूलेन प्राणानायम्य, ऋष्यादिकं विन्यस्य, निर्माल्यपुष्पं शिरसि धृत्वा, चरणोदकं स्वीकृत्य, स्वात्मानं श्रीहनुमत्स्वरूपं ध्यायन्, यथासुखं विहरेत् ।

ब्रह्मयज्ञम्- अथ ब्रह्मयज्ञं योगक्षेमं कुर्यात् । ततो मध्याह्ने स्नात्वा, सन्ध्या-तर्पणपुरःसरं प्राग्वत्पूजां वैश्वदेवं च कृत्वा,

---

क्षणभर उन्हें विश्राम कराये, फिर कुण्डली रूप से आधारादि ब्रह्मरन्ध्र तक उन्हें व्याप्त समझकर नाभि स्थित आधार पर्यन्त स्थान पर उन्हें स्थापित करे ।

तदनन्तर शान्तिपाठ कर, श्री गुरु की प्रार्थना करे। ताम्र पात्र में गन्ध एवं पुष्पोदक लेकर, 'ह्रीं ह्री हंसः०' इसको पढ़कर सूर्य को अर्घ्य प्रदान करे। तथा 'यज्ञच्छिद्रं तपच्छिद्रं' श्लोक पढ़कर प्रार्थना करे। एवं मूल मन्त्र को पढ़कर प्राणायाम करे और ऋष्यादि न्यास करे। निर्माल्य पुष्प को अपने सिर पर धारण करे। पश्चात् हनुमान् जी के चरणोदक को लेकर अपने को श्रीहनुमान् जी जैसा भावना करे। तदनन्तर यथासुख निवास करे।

ब्रह्मयज्ञ—तदनन्तर अपने योगक्षेम कारक ब्रह्मयज्ञ करे। पश्चात् मध्याह्न में स्नान कर, सन्ध्या, तर्पण कर, पुनः पूजा तथा वैश्वदेव

ब्राह्मणैः सह श्रीहनुमत्प्रसादं स्वीकृत्य, आचम्य, यथोक्त-गण्डूषादिना मुखशुद्धिं विधाय, देवं स्मरन् पुराणं शृणुयात्।

ततः सायङ्काले सन्ध्योपासनादि-देवपूजनान्तं कर्मा-ऽग्नि-होत्रं च कृत्वा, शुद्धशय्यायां देवं स्मरन् शयनं कुर्यात्।

एवं यः पूजयेद् देवं त्रिकालं धर्ममाचरन्।
न पीडयतेऽरिदुःखौघैः स नरो हररक्षितः ॥ १ ॥
त्रिकालपूजनाशक्तः कुर्याद् द्विः सकृदप्यथ।
विशेषेण यजेद् देवं सङ्क्रान्त्यादिषु पर्वसु ॥ २ ॥
दशभिः पञ्चभिर्वाऽपि पूजयेदुपचारकैः।
पूजां कर्तुमशक्तश्चेद् दद्यादर्चनसाधनम् ॥ ३ ॥

---

करके ब्राह्मणों के साथ श्रीहनुमत्प्रसाद को ग्रहण करे, और आचमन करे तथा शास्त्रीय रीति के अनुसार कुल्ला कर मुखशुद्धि करे। फिर हनुमान् जी का स्मरण करता हुआ पुराण श्रवण करे।

तदनन्तर सायंकाल में सन्ध्योपासन से लेकर देव-पूजन एवं अग्नि-होत्र कर्म करे। और शुद्ध शय्या पर हनुमान्जी का स्मरण करता हुआ शयन करे।

श्लोकार्थ—इस प्रकार धर्म का आचरण करता हुआ जो व्यक्ति त्रिकाल ( प्रातः, मध्याह्न, सायं ) हनुमान् जी का पूजन करता है, उसे शत्रुजन्य पीड़ा कदापि नहीं होती। वह सदैव शंकर से परिरक्षित रहता है ॥१॥ त्रिकालपूजन में असमर्थ जो व्यक्ति दो काल अथवा एक काल की संक्रान्ति अथवा पर्व ( अमावस्या, पौर्णमासी ) के दिन विशेष रूप से दशोपचार तथा पंचोपचार से देवता का पूजन करता है अथवा पूजन करने में असमर्थ व्यक्ति केवल पूजा की सामग्री भी प्रदान करता है, अथवा पूजन करने में या पूजा की सामग्री प्रदान करने में असमर्थ जो

दानाशक्तः समर्चन्तं पश्येत् तत्परमानसः ।
पूजायाः साधनाभावे कुर्याच्छुद्धाम्भसा व्रती ॥ ४ ॥
सूतकी वा तु रोगी वा न स्नायान्न च पूजयेत् ।
विलोक्य मूर्ति देवस्य यदि वा सूर्यमण्डलम् ॥ ५ ॥
सकृन्मूलमनुं जप्त्वा तत्र पुष्पं विनिक्षिपेत् ।
ततस्तस्मिन् गते स्नात्वा पूजयित्वा गुरुं द्विजान् ॥ ६ ॥
पूजाविच्छेददोषो मे माऽस्त्विति प्रार्थयेत्ततः ।
तेभ्यश्चाऽऽशिषमादाय देवेशं पूजयेद् यजेत् ॥ ७ ॥
स्वयं सम्पाद्य सर्वाणि श्रद्धया साधनानि यः ।
पूजयेत् तत्परो देवं स लभेदखिलं फलम् ॥ ८ ॥
पूजने तु फलार्धः स्यादन्यदत्तैस्तु साधनैः ।
तस्मात् स्वयं समानीय साधनान्यर्चनं चरेत् ॥ ९ ॥

---

व्यक्ति एकचित्त हो केवल पूजा को देखता है, पूजा-सामग्री के अभाव में जो व्यक्ति शुद्ध चित्त से व्रत कर केवल जल से अर्घ्य देता है ॥२-४॥ सूतकी अथवा रोगी होने के कारण व्रती यदि स्नान एवं पूजन न कर सके तो देवविग्रह अथवा सूर्यमण्डल का दर्शन सूतक की निवृत्ति अथवा आरोग्य होने पर स्नान कर पुष्पार्पण द्वारा कहे कि, हे भगवन् ! मेरे पूजा के विच्छेद का दोष मुझे न लगे । फिर गुरु की पूजा कर उनका आशीर्वाद लेकर पुनः देवेश का यजन एवं पूजन करे ॥५-७॥ पूजा की सामग्री स्वयं श्रद्धापूर्वक इकट्ठा करे एवं तन्मनस्क होकर देवादिदेव का पूजन करे तो उसे समस्त फल की प्राप्ति हो जाती है ॥८॥

साधक यदि दूसरे के द्वारा सम्पादित साधन से पूजा करता है, तो उसे पूजा का आधा फल प्राप्त होता है, इसलिए सम्पूर्ण फल की

देवपूजाविहीनो यः स नरो नरकं पचेत् ।
तस्माच्छक्त्या तु देवार्चा विधेया श्रद्धयान्वितैः ॥१०॥
वेदेषु-नन्द-चन्द्राब्दे माघे भौमदिने मिते ।
दशम्यां सज्जयपुरे कपीशार्चनपद्धतिः ॥११॥
गौडविप्रान्वयोत्पन्न-रामचन्द्रतनूभुवा ।
नाथूनारायणेनेयं निर्मिता प्रीतये सताम् ॥१२॥
आचन्द्रभास्करं सैषा विराजतु महीतले ।
दयया कपिराजस्य लोकप्राणस्वरूपिणः ॥१३॥

इति पण्डित-श्रीसन्तशरणमिश्रात्मज-श्रीशिवदत्तमिश्रशास्त्रिरचिते हनुमद्-रहस्ये श्रीगौडवंशवर्य-चतुर्वेदिरामचन्द्रात्मज-नाथूनारायण-शर्मणा विरचिता श्रीहनुमत्पूजापद्धतिः सम्पूर्णा ।

—*—

प्राप्ति के हेतु स्वयं पूजा सामग्री श्रद्धापूर्वक एकत्रित कर देवादिदेव का पूजन करे ॥९॥ जो लोग देवादिदेव का पूजन नहीं करते, वे निश्चय ही नरकगामी होते हैं। इसलिए यथाशक्ति श्रद्धापूर्वक नित्य देव-पूजा करनी चाहिए ॥१०॥

सं० १९५४ के माघ शुक्ल दशमी भौमवार को मैंने जयपुर में श्रीहनुमत्पूजा-पद्धति का निर्माण किया ॥११॥ सज्जनों की प्रीति के लिए गौडवंशोत्पन्न रामचन्द्र के पुत्र श्रीनाथूनारायण ने इस पद्धति का निर्माण किया ॥१२॥ लोक में प्राणस्वरूप श्रीकपिराज हनुमान् की कृपा से जब तक पृथ्वी पर सूर्य एवं चन्द्रमा विराजमान रहें तब तक, यह पद्धति अमर रहे ॥१३॥

इस प्रकार पण्डित श्रीसन्तशरणमिश्रात्मज-पण्डित-श्रीशिवदत्तमिश्रशास्त्रिकृत 'शिवदत्ती' हिन्दीव्याख्या सहित हनुमद्-रहस्य में गौडवंशावतंस चतुर्वेदि रामचन्द्रात्मज श्रीनाथूनारायणशर्माकृत हनुमत्पूजापद्धति समाप्त ।

# हनुमत्पटलम्

अथोच्यते हनुमतो मन्त्राः सर्वेष्ट-साधकाः ।
इन्द्र-स्वरेन्दु-संयुक्तो वराहो ह-स-फाग्नयः ॥ १ ॥
झिंटीश-बिन्दु-संयुक्तं द्वितीयं बीजमीरितम् ।
गादि-पान्ता-ऽग्नि-रुद्रेन्दु-संयुतः स्यात्तृतीयकम् ॥ २ ॥
ह-स-रा-मनु-चन्द्राढ्यं चतुर्थं ह-स-खाः फ-रौ ।
शिवेन्द्वाढ्यौ पञ्चमं स्यात् ह-सौ मन्विन्दुगौ परम् ॥ ३ ॥

---

एक समय भगवती पार्वती ने राम के अनन्य भक्तों के परम सेवनीय अंजनीसुत हनुमान् जी के मन्त्र का निरूपण करिए? इस प्रश्न के उत्तर में शंकर जी ने कहा कि,हे देवि पार्वति ! आपने समस्त प्राणिमात्र के हित की इच्छा से बहुत सुन्दर प्रश्न किया, अतः राम के अत्यन्त प्रिय दूत तथा मेरे अंशभूत श्री हनुमान् जी के मन्त्र का निरूपण मैं करता हूँ, जो इस प्रकार है। इन्द्रस्वर=औ, इन्दु = ँ, वराह = ह, इस प्रकार 'इन्द्रस्वरेन्दु-संयुक्तो वराह' इस पद से 'हौं' यह प्रथमबीज, ह–स–फ = ह् स् फवर्ण, अग्नि = र, झिंटीश = ए, बिन्दु = ँ इस तरह 'ह-स-फाग्नयः झिंटीश-बिन्दुसंयुक्तं' इसपदसे 'ह्स्फ्रें' यह द्वितीयबीज, गादि=ख, पान्त = फ, अग्नि = र, रुद्र = ए, इन्दु = ँ इस प्रकार 'गादिपान्ताऽग्नि-रुद्रेन्दु-संयुतः' इस पद से 'ख्फ्रें' यह तीसरा बीज, ह-स-रा = ह–स्, र्, मनु = औ, चन्द्र = ँ इस प्रकार 'ह-स-रा-मनु-चन्द्राढ्यं', इस पद से 'ह्स्रौं' यह चतुर्थ बीज, 'ह-स-खाः फ-रौ = ह्-स्-ख्-फ्-र् शिव = ए, इन्दु = ँ इस तरह 'ह-स खाः फ-रौ शिवेन्द्वाढ्यौ' इस से 'ह्स्ख्फ्रें' यह पंचम बीज, ह-सौ = ह् स्, मनु = औ, इन्दु = ँ इस प्रकार 'ह-सौ मन्विन्दु' इस पद से 'ह्–सौं यह छठा बीज, इसी प्रकार चतुर्थी विभक्ति से युक्त 'हनुमत्' शब्द के आगे हार्द्र = 'नमः' पद के योग से 'ॐ ह्रौं ह्स्फ्रें ख्फ्रें ह्स्रौं

ङेयुतो हनुमान् हार्द मन्त्रोऽयं द्वादशाक्षरः ।
रामचन्द्रो मुनिश्चाऽस्य जगतीच्छन्द ईरितः ॥ ४ ॥
हनुमान् देवता बीजं षष्ठं शक्तिर्द्वितीयकम् ।
षट्बीजैरङ्गषट्कं स्यान्मूर्ध्नि भाले दृशोर्मुखे ॥ ५ ॥
कण्ठे च बाहु-द्वितये हृदि कुक्षौ च नाभितः ।
लिङ्गे जानुद्वये पादद्वये वर्णान् क्रमान् न्यसेत् ॥ ६ ॥
षड्बीजानि पदद्वन्द्वं मूर्ध्नि भाले मुखे हृदि ।
नाभावूर्वो र्जङ्घयोश्च पादयोर्विन्यसेत् क्रमात् ॥ ७ ॥
मूलमन्त्रं समुच्चार्य सर्वाङ्गे व्यापकं चरेत् ।
ततो ध्यायेदाञ्जनेयं स्व-हृत्पद्मेऽखिलाप्तये ॥ ८ ॥

---

हस्ख्फ्रें ह्स्रौं हनुमते नमः' यह द्वादशाक्षर मन्त्र निर्मित हुआ । इस हनुमान् मन्त्र के रामचन्द्र मुनि, जगती छन्द, ॥ १-४ ॥ हनुमान् देवता, छह बीज तथा अंजनीसूनु शक्ति है । इन छह बीजों से युक्त द्वादशाक्षर मन्त्र के प्रत्येक वर्ण से क्रमशः मस्तक, कपाल, दोनों नेत्र, मुख, कण्ठ, दोनों भुजाएँ हृदय, कुक्षि, नाभि, लिंग, दोनों घुटना और पैर में वर्ण-न्यास करे ॥५-६॥

इसी प्रकार दोनों पैर, मस्तक, कपाल, मुख, हृदय, नाभि, घुटना तथा दोनों जँघाओं में छह बीज द्वारा क्रम से न्यास करे ॥ ७ ॥ इसके बाद द्वादशाक्षर मूल मन्त्र का उच्चारण कर, समस्त अंगों में आठ बार व्यापक मुद्रा प्रदर्शित करे । तदनन्तर अभीष्ट समस्त सिद्धि प्राप्ति के लिए, हृदय-कमल में स्थित, अंजनीपुत्र हनुमान् जी का इस प्रकार ध्यान करे ॥ ८ ॥

---

१. 'ह्रौं ह्स्फ्रें ख्फ्रें ह्स्रौं ह्स्ख्फ्रें ह्सौं हनुमते नमः' इति द्वादशाक्षरो मन्त्रः श्रीहनुमतो बोद्धव्यः ।

बालार्का-ऽयुत-तेजसं त्रिभुवन-प्रक्षोभकं सुन्दरं
सुग्रीवादि-समस्त-वानरगणैराराधितं साऽञ्जलिम् ।
नादेनैव समस्त-राक्षसगणान् सन्त्रासयन्तं प्रभुं
श्रीमद्राम-पदाम्बुज-स्मृतिरतं ध्यायामि वातात्मजम् ॥९॥

एवं ध्यात्वा जपेदर्क-सहस्रं जितमानसः ।
दशांशं जुहुयाद् ब्रीहीन् पयो-दध्याज्य-संयुतान् ॥१०॥

विमलादियुते पीठे पूजा कार्या हनूमतः ।
केशरेष्वङ्गपूजा स्याद् दलेष्वन्यांस्तदा ह्वयान् ॥११॥

रामभक्तो महातेजा कपिराजो महाबलः ।
द्रोणाद्रिहारको मेरुपीठकार्चनकारकः ॥१२॥

---

ध्यान—करोड़ों बालसूर्य के समान तेजस्वी, तीनों लोक को क्षुब्ध करनेवाले, अत्यन्त सुन्दर एवं हाथ जोड़े हुए, सुग्रीवादि सम्पूर्ण वानरगणों से सेवित, अपने हुंकारमात्र से ही समस्त राक्षसगणों को भयभीत करने में समर्थ, मर्यादा पुरुषोत्तम भगवान् राम के चरण-कमलों की सेवा में निरन्तर रत ऐसे वायुपुत्र हनुमान् जी का मैं ध्यान करता हूँ ॥९॥

इस प्रकार मानसिक ध्यान कर जितेन्द्रिय होता हुआ साधक को चाहिए कि वह द्वादशाक्षर मूलमन्त्र का बारह हजार जप करे। तत्पश्चात् दूध, दही, घृत मिश्रित ब्रीही ( चावल ) से जप का दशांश ( बारह सौ ) हवन करे ॥१०॥

तत्पश्चात् विमलादियुत सिंहासन पर हनुमान् जी का पूजन करे। तथा कमलपराग में हनुमान् जी के प्रत्येक अंग का पूजन करते हुए उस अष्ट कमलदल में रामभक्त, महातेजा, महाबली कपिराज, द्रोणाद्रिहारक

दक्षिणाशां भास्करश्च सर्वविघ्न-निवारकः ।
एवं सम्पूज्य नामानि दलाग्रेषु च वानरान् ॥१३॥
सुग्रीवमङ्गदं नीलं जाम्बवन्तं नलं तथा ।
सुषेणं द्विविदं मैन्दं पूजयेद् दिक्पतीनपि ॥१४॥
एवं सिद्धे मनौ मन्त्री स्व-परेष्टं प्रसाधयेत् ।
कदली-बीज-पूरा-ऽऽम्रफलैर्हुत्वा सहस्रकम् ॥१५॥
द्वाविंशति-ब्रह्मचारि-विप्रान् सम्भोजयेदथ ।
एवं कृते महाभूत-विष-चौराद्युपद्रवाः ॥१६॥
नश्यन्ति क्षणमात्रेण विद्वेषि-ग्रह-दानवाः ।
अष्टोत्तरशतं वारि मन्त्रितं विषनाशनम् ॥१७॥
रात्रौ नव-शतं मन्त्रं जपेद् दशदिनावधि ।
यो नरस्तस्य नश्यन्ति राजशत्रूत्थ-भीतयः ॥१८॥

---

मेरुपीठकार्चनकारक, दक्षिणाशा, भास्कर और सर्वविघ्ननिवारक इन आठ नामों का पूजन कर, उस दल के अग्र भाग में सुग्रीव, अंगद, नील, जाम्बवन्त, नल, सुषेण, द्विविद मैन्द नामक वानर तथा दश दिक्पालों का पूजन करे ॥११-१४॥ इस प्रकार साधक-गण हनुमन्मन्त्र को सिद्ध कर, अपने और दूसरे भी इष्ट कार्य को सम्पन्न करें। कदली बीज, पूर एवं आम्रफल से हजार बार हवन कर, बाईस ब्राह्मण ब्रह्मचारियों को भोजन करावे। इस प्रकार करने पर महाभूत, विष तथा चोर आदि का उपद्रव एवं चतुर्थ, अष्टम, द्वादश स्थान स्थित क्रूरग्रह तथा दानवादिकों का भय आदि क्षणमात्र में नष्ट हो जाते हैं। एक सौ आठ बार हनुमन्मन्त्र-द्वारा अभिमन्त्रित जल विष नष्ट करने से अचूक रामबाण है ॥१५-१७॥ जो साधक दस दिन तक रात्रि में नव सौ बार जप करता है उसके

अभिचारोत्थ-भूतोत्थ-ज्वरे तन्मन्त्रमन्त्रितैः ।
भस्मभिः सलिलैर्वाऽपि ताडयेज्ज्वरिणं क्रुधा ॥१९॥
दिनत्रयाज्ज्वरान्मुक्तः स सुखं लभते नरः ।
तन्मन्त्रितौषधं जग्ध्वा नीरोगो जायते ध्रुवम् ॥२०॥
तन्मन्त्रितं पयः पीत्वा योद्धुं गच्छेन्मनुं जपन् ।
तज्जप्त-भस्म-लिप्ताङ्गः शस्त्रसङ्घैर्न बाध्यते ॥२१॥
शस्त्रक्षतं व्रणः शोफो लूता-स्फोटोऽपि भस्मना ।
त्रिमन्त्रितेन संस्पृष्टाः शुष्यन्त्यचिरतो नृणाम् ॥२२॥
सूर्यास्तमयमारभ्य जपेत् सूर्योदयावधि ।
कीलकं भस्म चादाय सप्ताहावधि संयुतः ॥२३॥

---

राजा एवं शत्रु-द्वारा की हुई समस्त आपत्तियाँ नष्ट हो जाती हैं ॥१८॥ महामारी तथा भूत-प्रेतादि-जन्य ज्वर में हनुमन्मन्त्र-द्वारा अभिमन्त्रित भस्म एवं जल से अत्यन्त क्रुद्ध मुद्रा से रोगी पर तीन दिन फेंकने ( छिड़कने ) से उक्त रोगी निश्चय ही ज्वर से मुक्त हो सुखी होता है। उसी प्रकार हनुमन्मन्त्र-द्वारा अभिमन्त्रित औषधि के खाने से निश्चय ही रोगी रोगमुक्त हो जाता है ॥१९-२०॥

इसी प्रकार हनुमन्मन्त्र से अभिमन्त्रित चरणामृत का पान तथा हनुमन्मन्त्र-द्वारा अभिमन्त्रित भस्म से लिप्त प्राणी श्रीहनुमत्स्मरण करता हुआ यदि युद्ध में जाय, तो वह प्राणी शस्त्रासमूह से कभी पीड़ित नहीं होता ॥२१॥ इतना ही नहीं, अपितु तीन बार अभिमन्त्रित भस्म शरीर में लगा लेने पर उस मनुष्य के शस्त्र का घाव व्रण (फोड़ा-फुन्सी), शोफ, महामारी, बड़े-बड़े घाव आदि शीघ्र ही सूख जाते हैं ।२२॥ सूर्यास्त से लेकर सूर्योदय पर्यन्त सात दिन तक जप करता हुआ प्राणी

निखनेत् भस्मकीलौ तौ विद्विषां कार्यलक्षितः ।
विद्वेषमित्थमायान्ति पलायन्तेऽरयो चिरात् ॥२४॥
अभिमन्त्रित-भस्माम्बु देहचन्दनसंयुतम् ।
खाद्यादि-योजितं यस्मै दीयते सततं ज्वरात् ॥२५॥
क्रूराश्च जन्तवोऽनेन भवन्ति विधिना वशाः ।
ईशान-दिक्स्थमूलेन भूताङ्कुशतरोः शुभाम् ॥२६॥
अङ्गुष्ठमात्रां प्रतिमां प्रविधाय हनूमतः ।
प्राणसंस्थापनं कृत्वा सिन्दूरैः परिपूज्य च ।२७॥
गृहस्याऽभिमुखीं द्वारे निखनेन्मन्त्रमुच्चरन् ।
भूता-ऽभिचार-चौरा-ऽग्नि-विषरोग-नृपोद्भवाः ।२८॥

भस्म एवं कील ( काँटा ) को लेकर शत्रु के द्वार पर बिना जाने हुए गाड़ देने से वश में होते हैं तथा शीघ्रातिशीघ्र भाग जाते हैं ॥२३-२४॥ हनुमन्मन्त्र जपनेवाले प्राणी के शरीर में लगे हुए चन्दन एवं हनुमन्मन्त्राभिमन्त्रित भस्मजल ज्वराक्रान्त प्राणी को भोजन के पूर्व इन वस्तुओं को देने से ज्वर नष्ट होता है। और इसी विधि से क्रूर जन्तु आदि वश में होते हैं। ईशानकोण में स्थित करंज वृक्ष के नीचे श्रीहनुमान् की अंगुष्ठ प्रमाण सुन्दर मूर्ति बनाकर तथा विधि-विधान से उसकी प्राणप्रतिष्ठा कर, सिन्दूर आदि से भलीभाँति पूजन कर, मूल मन्त्र का जप करता हुआ गृहद्वार के सम्मुख उस मूर्ति को गाड़ देने से भूत-प्रेतादि दोष, चोर, अग्नि, विषजन्य रोग, राजभय आदि उपद्रव उस गृह में कभी भी

१. 'स च दासवत्' इति पाठान्तरम् ।

सञ्जायन्ते गृहे तस्मिन्न कदाचिदुपद्रवाः ।
प्रत्यहं धन-पुत्राद्यैरेधते तद्गृहं चिरम् ॥ २९ ॥
निशि श्मशान-भूमिस्थ-भस्मना मृत्स्नयाऽपि वा ।
शत्रोः प्रतिकृतिं कृत्वा हृदि नाम समालिखेत् ॥ ३० ॥
कृतप्राणप्रतिष्ठां तां भिन्द्याच्छस्त्रैर्मनुं जपन् ।
मन्त्रान्ते प्रोच्चरेच्छत्रोर्नाम छिन्धि च भिन्धि च ॥ ३१ ॥
मारयेति च तस्याऽन्ते दन्तैरोष्ठं निपीड्य च ।
पाण्योस्तले प्रपीड्याऽथ त्यक्त्वा तां सदनं व्रजेत् ॥ ३२ ॥
एवं सप्तदिनं कुर्वन् हन्याच्छत्रुं शिवेरितम् ।
अर्धचन्द्राकृतौ कुण्डे स्थण्डिले वा हुतं चरेत् ॥ ३३ ॥
मुक्तकेशः श्मशानस्थो लवणैराजिकायुतैः ।
उन्मत्त-फल-पुष्पैश्च नख रोम-विषैरपि ॥ ३४ ॥

---

नहीं होते। तथा उस घर में प्रतिदिन निरन्तर धन, पुत्र आदि बढ़ते ही रहते हैं ॥ २५-२९ ॥

रात्रि में श्मशान भूमि की चिता की भस्म अथवा मिट्टी से शत्रु की मूर्ति बनाकर, उस मूर्ति के हृदय में शत्रु का नाम लिखे। तत्पश्चात् उस मूर्ति की प्राण-प्रतिष्ठा कर, हनुमन्मन्त्र को जपता हुआ एवं मन्त्र के अन्त में शत्रु का नाम लेता हुआ तथा 'छिन्धि भिन्धि मारय' इस प्रकार कहता हुआ शस्त्र द्वारा उस प्रतिमा को काटे। तदनन्तर दाँत से ओठ को चबाता हुआ उस प्रतिमा की हथेली आदि को दबाकर और उसको श्मशान में ही छोड़कर, अपने घर जाये। इस प्रकार सात दिन तक शंकर द्वारा निर्दिष्ट इस विधि को करता हुआ शत्रु को नष्ट करे ॥ ३०-३२½ ॥ श्मशान में मुक्त केश होते हुए नमक, राई, धतूरे का फल, पुष्प, नख, रोम,

काक-कौशिक-गृध्राणां पक्षैः श्लेष्मान्तकाक्षजैः ।
समिद्वरैश्च त्रिशतं दक्षिणाशामुखो निशि ॥ ३५ ॥
सप्तघस्रानिदं कुर्यान्मारयेद्रिपुमुद्धतम् ।
शतषट्कं जपेद्रात्रौ श्मशाने दिवसत्रयम् ॥ ३६ ॥
ततो वेताल उत्थाय वदेद् भावि शुभाऽशुभम् ।
उदितं कुरुते सर्वं किङ्करीभूय मन्त्रिणः ॥ ३७ ॥
हनुमत्प्रतिमां भूमौ विलिखेत् तत्पुरो मनुम् ।
साध्यनाम द्वितीयान्तं विमोचय विमोचय ॥ ३८ ॥
तत्सर्वं मार्जयेद् वामहस्तेनाऽथो पुनर्लिखेत् ।
एवमष्टोत्तरशतं लिखित्वा मार्जयेत् पुनः ॥ ३९ ॥

---

विष, कौवा, उलूक, गीध के पंख, श्लेष्मान्तक, अक्षज, सुन्दर तीन सौ समिधा की लकड़ी से दक्षिण मुख होकर सात रात्रि पर्यन्त अर्ध चन्द्राकार वाले कुण्ड एवं वेदी में हवन करने से उद्दण्ड शत्रु का भी मारण अवश्य होता है ॥ ३२½-३५½ ॥

तीन दिन तक श्मशान में छह सौ जप रात्रि में करने के बाद वेताल स्वयं प्रकट होकर, भविष्य के शुभाशुभका वर्णन करता है। तथा मन्त्र जप करनेवाले पुरुष का वह वेताल सदा के लिए सेवक बनकर उसका समस्त कार्य करता है॥३५½-३७॥ कारागार में पड़े हुए मनुष्य का नाम द्वितीयान्त पद से लिखकर, उसके आगे 'विमोचय विमोचय' ऐसा लिखकर, बायें हाथ द्वारा जल से भूमि में लिखे हुए मन्त्र युक्त हनुमत्प्रतिमा का मार्जन करे। इसी प्रकार एक सौ आठ बार उसी प्रकार लिखकर मार्जन करने से उपर्युक्त मनुष्य शीघ्र ही कारागार ( जेलखाने ) के बन्धन से मुक्त हो जाता है ॥३८-३९½ ॥

एवं कृते पराधीना मुच्यते निगडाद् क्षणात् ।
एवं विद्वेषणादीनि कुर्यात् तत्पल्लवं लिखन् ॥ ४० ॥
वश्यार्थं सर्षपैर्होमो विद्वेषे करवीरजैः ।
कुसुमैरिध्मकाष्ठैर्वा जीरकैर्मरिचैरपि ॥ ४१ ॥
ज्वरे दूर्वा-गुडूचीभिर्दध्ना क्षीरेण वा घृतः ।
शूले होमः कुबेराक्षैरेरण्ड-समिधा तथा ॥ ४२ ॥
तैलाक्ताभिश्च निर्गुण्डी–समिद्भिर्वा प्रयत्नतः ।
सौभाग्यचन्दनैश्चन्द्रै रोचनैला-लङ्गकैः ॥ ४३ ॥
सुगन्धपुष्पैर्वस्त्राप्तो तत्तद्धान्यैस्तदाप्तयं ।
तत्पादरजसा राजी-लवणाक्तेन मृत्यवे ॥ ४४ ॥

---

इसी तरह मारण, मोहन, वशीकरण, उच्चाटन आदि के लिए द्वितीयान्त साध्य नाम के आगे 'मारय मारय, मोहय मोहय, उच्चाटय उच्चाटय, नाशय नाशय, विद्रावय विद्रावय' आदि पदोंसे युक्त हनुमन्मन्त्र के जप करने से उस साधक के समस्त कार्य सिद्ध होते हैं ॥ ३९½-४०॥

वशीकरण के लिए सरसों, विद्वेषण (मारण) के लिए करंज, कुसुम पुष्प, इध्मकाष्ठ, जीरा, मीरिच, ज्वर के लिए दूब गुरूच, दही, दूध, घृत, शूल के कुबेराक्ष (सागर गोटा' महाराष्ट्र भाषा में), रेंड़, निर्गुण्डी, समिधा, तेल में डूबे हुए उपर्युक्त वस्तुएँ हवन करे ॥४१-४२½॥ जिस-जिस अन्नकी प्राप्ति करने की इच्छा हो उस-उस अन्न द्वारा हवन करने से उस अन्न की प्राप्ति होती है। वस्त्र-प्राप्ति के लिए सौभाग्य चन्दन, कपूर, गोरोचन, इलायची, लवंग तथा सुगन्धित पुष्प से हवन करे। राजी ( राई ), नमक से युक्त शत्रु के पैर की धूलि से हवन करने से

किं बहूक्तैर्विषे व्याधौ शान्तौ मोहे च मारणे ।
विवादे स्तम्भने द्यूते भूतभीतौ च सङ्कटे ॥ ४५ ॥
वश्ये युद्धे नृपद्वारे समरे वैरिसङ्कटे ।
मन्त्रोऽयं साधितो दद्यादिष्टसिद्धिं नृणां ध्रुवम् ॥ ४६ ॥
वक्ष्ये हनुमतो यन्त्रं सर्वसिद्धि-प्रदायकम् ।
वलयत्रितयं लेख्यं पुच्छाकार-समन्वितम् । ४७ ॥
साध्यनाम लिखेन्मध्ये पाशबीजप्रवेष्टितम् ।
उपर्यष्टदलं कृत्वा वर्म पत्रेषु संलिखेत् ॥ ४८ ॥
वलयं बहिरालिख्य तद्बहिश्चतुरस्रकम् ।
चतुरस्रस्य रेखाग्रे त्रिशूलानि समालिखेत् ॥ ४९ ॥

---

निश्चय ही शत्रु मर जाता है ॥४२½-४४॥ और कहाँ तक निरूपण किया जाय, उक्त हनुमन्मन्त्र सिद्ध होने पर साधक के समस्त इष्ट कार्य को निश्चय ही सिद्ध करता है तथा विष, व्याधि, शान्ति, मोहन, मारण, विवाद, स्तम्भन, जुआ, भूत-व्याधिभय, संकट, वशीकरण, युद्ध, राजद्वार, युद्धस्थल एवं शत्रु द्वारा प्राप्त संकट आदि शीघ्र नष्ट होते हैं ॥ ४५-४६ ॥

यन्त्रविधान—समस्त सिद्धिप्रदायक हनुमद्यन्त्र के विधान का निरूपण करते हैं—सर्वप्रथम पुच्छाकार युक्त वलय-त्रितय में 'आम्' बीज से युक्त उस वलयत्रितय के मध्य साध्य का नाम लिखे। उसके ऊपर अष्टदल कमल का निर्माण कर, उसके प्रत्येक पँखुड़ियों में वर्मबीज (हुम्) लिखे ॥४७-४८॥ तदनन्तर उन पत्रों के बाहर वलय निर्माण कर, और उस वलय के बाहर चतुरस्रक रेखा का निर्माण कर उन प्रत्येक रेखाओं के अग्रभाग में त्रिशूल बनावे ॥४९॥ यन्त्रास्थित अष्टदल कमल

भूपुरस्याऽष्टवज्रेषु हसौं बीजं लिखेत्ततः ।
कोणेष्वङ्कुशमालिख्य मालामन्त्रेण वेष्टयेत् ॥ ५० ॥
तत्सर्वं वेष्टयेद्यन्त्रं वलयत्रितयेन च ।
वस्त्रे शिलायां फलके ताम्रपात्रेऽथ कुड्यजे ॥ ५१ ॥
भूर्जे वा ताडपत्रे वा रोचना-नाभिकुङ्कुमैः ।
यन्त्रमेतन्समालिख्य त्यक्ताशी ब्रह्मचर्यवान् ॥ ५२ ॥
कपेः प्राणान् प्रतिष्ठाप्य पूजयेत्तद्यथाविधि ।
सर्वदुःखनिवृत्त्यैतद्-यन्त्रमात्मनि धारयेत् ॥ ५३ ॥
ज्वरमार्यमभिचारघ्नं सर्वोपद्रवशान्तिकृत् ।
योषितामपि बालानां धृतं जनमनोहरम् ॥ ५४ ॥
मालामन्त्रमथो वक्ष्ये प्रणवो वाग्घरिप्रिया ।
दीर्घत्रयान्विता माया पूर्वोक्तं कूटपञ्चकम् ॥ ५५ ॥

---

के प्रत्येक दल में 'ह् सौं' इस बीज मन्त्र को लिखकर, तत्पश्चात् कोण में अंकुश का निर्माण कर, माला मन्त्र से वेष्टित करे। उस मन्त्र को तीन वलय ( घेरा ) से वेष्टित करे। उस यन्त्र का निर्माण-वस्त्र, चिकनी शिला, पीढ़ा, ताँबे का पत्र एवं दीवाल में भोजपत्र अथवा ताड़पत्र में गोरोचन, कस्तूरी तथा कुंकुम आदि से लोभरहित ब्रह्मचर्य का पालन करता हुआ ( निर्माण ) करे ॥५०-५२॥ तत्पश्चात् हनुमन्मूर्ति की प्राणप्रातिष्ठा एवं यथाविधि षोडशोपचार से पूजन कर, समस्त कष्ट निवारण के लिए उस यन्त्र को धारण करे ॥५३॥ जो पुरुष, बालक तथा स्त्रियाँ इस परम सुन्दर यन्त्र को धारण करती हैं, उनके समस्त उपद्रव, ज्वर एवं आधि-व्याधि आदि शान्त होते हैं ॥५४॥ तत्पश्चात् मालामन्त्र का निरूपण करते हैं। सर्वप्रथम प्रणव (ॐ) का उच्चारण करता हुआ

तारो नमो हनुमते प्रकटान्ते पराक्रम ।
आक्रान्त-दिग्मण्डलतो यशोवीति च तान च ॥ ५६ ॥
धवलीकृतवर्णान्ते जगत्त्रितयवज्रदे ।
हान्ते ज्वलदग्निसूर्यकोट्यन्ते तु समप्रभ ॥ ५७ ॥
तनूरुहपदं रुद्रावतारपदमीरयेत् ।
लङ्कापुरीदहान्ते नोदधिलङ्घनवर्णकाः ॥ ५८ ॥
दशग्रीवशिरः पश्चात् कृतान्तकपदं ततः ।
सीता-श्वासन-वाय्यन्ते सुतं शब्दमुदीरयेत् ॥ ५९ ॥
अञ्जनीगर्भसम्भूत-श्रीसमान्ते तु लक्ष्मणा ।
नन्दकान्ते करकपि-सैन्य-प्राकार-वर्णकाः ॥ ६० ॥
सुग्रीवसख्यकावर्णा रणबालिनिबर्हण ।
कारणद्रोणद्रोणपर्वान्ते तोत्पाटनपदं वदेत् ॥ ६१ ॥

---

वाक् (ऐं, हरिप्रिया (श्री) तथा दीर्घत्रयान्विता माया बीज ( ह्रां ह्रीं ह्रूं ) एवं पूर्वोक्त पंचबीजात्मक हनुमन्मन्त्र के उच्चारण से 'ॐ ऐं श्रीं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह स्फ्रें ख्फ्रें ह स्रौं हस्ख्फ्रें ह सौं ॐ हनुमते नमः' यह माला मन्त्र निर्मित हुआ। इस मन्त्र के आगे 'प्रकटाय, पराक्रमाय, आक्रान्त-दिङ्मण्डलाय, यशोवीतिवितानाय, धवलीकृतवर्णाय जगत्त्रिताय, वज्रदाय हान्ताय, ज्वलदग्निसूर्यकोटये, समप्रभाय, ॥५५-५७॥ तनूरुहपदाय, रुद्रावताराय, लङ्कापुरीदहनाय, नोदधिलङ्घनाय, दशग्रीवशिरःकृतान्त-काय, सीताश्वासनाय, वायुसुताय, ॥५८-५९॥ अञ्जनीगर्भसम्भूताय, श्रीरामलक्ष्मणानन्दकारकाय, कपिसैन्यप्राकारकाय, सुग्रीवसख्यकाय, रणबालिनिबर्हणकारणाय, द्रोणपर्वतोत्पाटनाय, अशोकवनविदारणाय,

अशोकवनवीत्यन्ते दारणाक्षकुमारक ।
छेदनान्ते वनपदं रक्षाकरसमूह च ॥ ६२ ॥
विभञ्जनान्ते ब्रह्मास्त्र-ब्रह्मशक्ति-ग्रसेति च ।
लक्ष्मणान्ते शक्तिभेद-निवारणपदं पुनः ॥ ६३ ॥
विशल्यौषधिवर्णान्ते समानयनवर्णकाः ।
बालोदितान्ते भान्वन्ते मण्डलग्रसनेति च ॥ ६४ ॥
मेघनादेति होमान्ते विध्वंसनपदं वदेत् ।
इन्द्रजिद्वधकारान्ते णसीतारक्षकेति च ॥ ६५ ॥
राक्षसीसङ्घवर्णान्ते विदारण च कुम्भ च ।
कर्णादिवधशब्दान्ते परायणपदं वदेत् ॥ ६६ ॥
श्रीरामभक्तिशब्दान्ते तत्परेति समुद्र च ।
व्योमद्रुमलङ्घनेति महासामर्थ्यमेति च ॥ ६७ ॥
हातेजः पुञ्जवीत्यन्ते राजमानपदं पुनः ।
स्वामिवचन-सम्पादितार्जुनान्ते च संयुगे ॥ ६८ ॥
सहायान्ते कुमारेति ब्रह्मचारीपदं वदेत् ।
गम्भीरशब्दो-ऽग्निर्वायु-दक्षिणाशापदं पुनः ॥ ६९ ॥

---

अक्षकुमारच्छेदनाय, वनरक्षाकरसमूहविभञ्जनाय, ब्रह्मास्त्र-ब्रह्मशक्ति-ग्रसाय, लक्ष्मणशक्तिभेदनिवारणाय ॥ ६०-६३ ॥ विशल्यौषधिः-सनानयनाय, बालोदितभानुमण्डलग्रसनाय, मेघनादहोमविध्वंसनाय, इन्द्रजिद्वधकाराय, सीतारक्षकाय, राक्षसीसङ्घविदारणाय, कुम्भकर्णवध-परायणाय ॥६४-६६॥ श्रीरामभक्तितत्पराय, समुद्रव्योमद्रुमलङ्घनाय, महासामर्थ्याय, महातेजपुञ्जविराजमानाय, स्वामिवचनसम्पादिताय, अर्जुनसंयुगसहायाय, कुमारब्रह्मचारिणे, गम्भीराय, अग्निर्वायु-दक्षिण-

मार्तण्डमेरुशब्दान्ते पर्वतेति पदं वदेत् ।
पीठिकार्चन-वर्णान्ते सकलेति पदं पुनः ॥ ७० ॥
मन्त्रागमाचार्य मम सर्वग्रहविनाशन ।
सर्वज्वरोच्चाटनेति सर्वविषविनाशन ॥ ७१ ॥
सर्वापत्तिनिवारण सर्वदुष्टेति सम्पठेत् ।
निबर्हणपदं सर्प-व्याघ्रादिभय-तत्परम् ॥ ७२ ॥
निवारणसर्वशत्रूच्छेदनेति पदं मम ।
परस्य च त्रिभुवनं पुं-स्त्री-नपुंसकात्मकम् ॥ ७३ ॥
सर्वजीवपदं पश्चात् जातं वशययुग्मकम् ।
ममाज्ञाकारकं पश्चात् सम्पादय-पदत्रयम् ॥ ७४ ॥
नना-नामपदं धेयान् सर्वान् राज्ञः स सम्पठेत् ।
परिवारान् ममेत्यन्ते सेवकान् कुरुयुग्मकम् ॥ ७५ ॥
सर्वशस्त्रास्त्रवीत्यन्ते पाणि-विध्वंसय-द्वयम् ।
माया दीर्घत्रयोपेता हात्रयं चैहियुग्मकम् ॥ ७६ ॥

---

मार्त्तण्ड-मेरुपर्वताय, पीठिकार्चन-सकलमन्त्रागमाचार्याय, मम सर्वग्रह-विनाशनाय, सर्वापत्तिनिवारणाय, सर्वदुष्टनिवर्हणाय, सर्वव्याघ्रादिभय-निवारणाय, सर्वशत्रूच्छेदनाय, मम परस्य च त्रिभुवन-पुं-स्त्री-नपुंसक-सर्वजीवजातं वशय वशय, ममाज्ञां सम्पादय, सम्पादय, सम्पादय ॥६७-७४॥
नानानामधेयान् सर्वान् राज्ञः परिवारान् मम सेवकान् कुरु कुरु ॥७५॥
सर्वशस्त्रास्त्रविषाणि विध्वंसय विध्वंसय ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्स्फ्रें ह्स्ख्फ्रें ह्सौं एहि एहि ॐ ह्सौं ह्स्ख्फ्रें ह्सौं ख्फ्रें ह्स्फ्रें सर्वशत्रून् हन हन,

विलोम-पञ्चकूटानि सर्वशत्रून् हनद्वयम् ।
परबलान्ते लानि परसैन्यानि क्षोभयद्वयम् ॥ ७७ ॥
मम सर्वं कार्यजातं साधय-द्वितयं ततः ।
सर्वदुष्टदुर्जनान्ते मुखानि कीलयद्वयम् ॥ ७८ ॥
घेत्रयं हात्रयं वर्मत्रितयं फट्त्रयं ततः ।
वह्निप्रियान्तो मन्त्रोऽयं मालासंज्ञोऽखिलेष्टदः ॥ ७९ ॥
अष्टाशीत्युत्तराः पञ्चशतवर्णा मनोः स्मृताः ।
महोपद्रवसम्पाते स्मृतोऽयं दुःखनाशनः ॥ ८० ॥
द्वादशार्णैतिमान् वर्णान् षट्त्यक्त्वैकं तथादिमम् ।
[1]पञ्चकूटात्मको मन्त्रो निखिलाऽभीष्टसाधकः । ८१ ॥
मुनी रामोऽथ गायत्री छन्दो देवः कपीश्वरः ।
पञ्चबीजैः समस्तेन षडङ्गं मुनिभिः स्मृतम् ॥ ८२ ॥

---

परबलानि परसैन्यानि क्षोभय क्षोभय ॥७६-७७॥ मम सर्वं कार्यजातं साधय साधय, सदुष्टदुर्जनमुखानि कीलय कीलय, ॥७८॥ घे घे घे, हा हा हा, रक्ष रक्ष रक्ष, फट् फट् फट्, स्वाहा' इस मन्त्र का नाम माला मन्त्र है। इसमें ५८८ वर्ण हैं। यह मन्त्र महान् उपद्रव एवं दुःख को नाश करनेवाला है ॥७९-८०॥ 'हनुमते नमः' इन छह वर्ण एवं 'हौं' इस प्रथम वर्ण का परित्याग कर, अवशिष्ट बारह वर्ण वाले 'हस्फ्रें स्फ्रें ह्स्त्रौं ह्स्ख्फ्रें ह्सौं' यह पंच कूटात्मक मन्त्र है जो कि समस्त अभीष्टसिद्धि प्रदायक है ॥८१॥

इस हनुमन्मन्त्र के रामचन्द्र ऋषि, गायत्री छन्द तथा कपीश्वर देवता हैं। ऋषियों ने इस प्रकार पञ्चबीज-द्वारा षडंग हृदयादिन्यास का विधान बताया है ॥८२॥ 'रामदूताय, लक्ष्मणदात्रे, अञ्जनी-

---

१. 'ह्स्फ्रें स्फ्रें ह्स्त्रौं ह्स्ख्फ्रें ह्सौं' इत्ययं पञ्चकूटात्मको मन्त्रः ।

रामदूतो लक्ष्मणान्ते प्राणदाताऽञ्जनीसुतः ।
सीताशोकविनाशोऽथ लङ्काप्रासादभञ्जनः ॥ ८३ ॥
हनूमदाद्याः पश्चते बीजाद्या ङेसमन्विताः ।
षडङ्गमन्त्राः सन्दिष्टा ध्यान-पूजादि पूर्ववत् ॥ ८४ ॥
तारो वाक्कमला माया दीर्घत्रयसमन्विता ।
पञ्चकूटानि मन्त्रोऽयं[1] रुद्राणोऽभीष्टसिद्धिदः ॥ ८५ ॥
अर्चनं पूर्ववच्चास्य परो मन्त्रोऽभिधीयते ।
हृदयं भगवान् ङेऽन्त आञ्जनेयमहाबलौ ॥ ८६ ॥
ङेऽन्तौ वह्निप्रियान्तोऽयं मनुरष्टादशाक्षरः[2] ।
मुनिरीश्वर एवास्याऽनुष्टुप्-छन्दः समीरितः ॥ ८७ ॥
हनुमान् देवता बीजं हुँ शक्तिर्वह्निवल्लभा ।
आञ्जनेयो रुद्रमूर्तिर्वायुपुत्रस्तथैव च ॥ ८८ ॥

---

सुताय, सीताशोकविनाशाय, लङ्काप्रासादभञ्जनाय, हनुमते नमः' आदि पञ्चबीज से युक्त यह षडंग मन्त्र ऋषियों ने कहा है। पूर्ववत् इसका भी ध्यान, पूजन करना चाहिए ॥८३-८४॥ 'ॐ ऐं श्रीं ह्रां ह्रीं हं ह्स्फ्रें ख्फ्रें ह् स्त्रौं ह स्ख्फ्रें ह स्त्रौं' यह पञ्चकूटात्मकमन्त्र समस्त अभीष्टसिद्धि प्रदायक ऋषियों द्वारा एकादशाक्षरात्मक मन्त्र बताया है। इस मन्त्र का भी पूर्ववत् पूजन करे ॥ ८५ ॥

तत्पश्चात् अष्टादशाक्षरात्मकमन्त्र का निरूपण भी ऋषियों द्वारा किया गया है, जो इस प्रकार है 'ॐ नमो भगवते आञ्जनेयाय महाबलाय स्वाहा'। इस मन्त्र के ऋषि ईश्वर, अनुष्टुप् छन्द, हनुमान्

---

१. 'ऐं श्रीं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्स्फ्रें ख्फ्रें ह् स्त्रौं ह्स्ख्फ्रें' इत्ययमेकादशाक्षरस्य हनुमतो मन्त्रः ।

२. 'नमो भगवते आञ्जनेयाय महाबलाय स्वाहा' इत्ययमष्टादशाक्षरो मन्त्रः ज्ञेयः ।

अग्निगर्भो रामदूतो ब्रह्मास्त्रविनिवारणः ।
एतैर्ङेऽन्तैः षडङ्गानि कृत्वा ध्यायेत् कपीश्वरम् ॥८९॥
दहन-तप्तसुवर्ण-समप्रभं भयहरं हृदये विहिताञ्जलिम् ।
श्रवणकुण्डलशोभि-मुखाम्बुजं नमत वानरराजमिहाऽद्भुतम् ॥९०॥
अयुतं प्रजपेन्मन्त्रं दशांशं जुहुयात्तिलैः ।
वैणवे पूजयेत् पीठे पूर्ववत् कपिनायकम् ॥९१॥
जितेन्द्रियो नक्तभोजी प्रत्यहं साष्टकं शतम् ।
जपित्वा क्षुद्ररोगेभ्यो मुच्यते दिवसत्रयात् ॥९२॥
भूत-प्रेत-पिशाचादि-नाशायैवं समाचरेत् ।
महारोगनिवृत्त्यै तु सहस्रं त्रिदिनं जपेत् ॥९३॥

---

देवता, हुँ बीज तथा स्वाहा शक्ति है। पश्चात् 'आञ्जनेयाय रुद्रमूर्तये, वायुपुत्राय, अग्निगर्भिणे, रामदूताय, ब्रह्मास्त्रविनिवारणाय' इन छह पदों से हृदयादि षडंग न्यास कर, कपीश्वर हनुमान् जी का इस प्रकार ध्यान करे ॥८६-८९॥ तपे हुए सुवर्ण के समान कान्तिवाले, भयविनाशक, हृदय पर अंजलि बाँधे हुए, कानों में धारण किये हुए कुण्डल से अत्यन्त सुशोभित मुखकमलवाले तथा अद्भुत स्वरूप युक्त वानरराज को आप सभी प्रणाम करें ॥९०॥ उक्त मन्त्र का दस हजार जप कर, तिल से तद्दशांश हवन करे और काष्ठ के सिंहासन पर कपिनायक हनुमान् जी का स-विधि पूजन करे ॥९१॥ साधक को चाहिए कि वह जितेन्द्रिय होता हुआ जपानुष्ठान के समय केवल रात्रि में ही भोजन करे। तथा प्रतिदिन एकसौ आठ बार तीन दिन तक उक्त मन्त्र का जप करने से क्षुद्र रोग, भूत, प्रेत, पिशाच आदि नष्ट होते हैं। इसी प्रकार तीन दिन तक सहस्र (हजार) बार जप करने से भयंकर राजरोग आदि की निवृत्ति होती है ॥९२-९३॥ जितासन होकर

जितासनोऽयुतं नित्यं जपन् ध्यायन कपीश्वरम् ।
राक्षसौघं विनिघ्नन्तमचिराज्जयति द्विषः ॥९४॥
सुग्रीवेण समं रामं सन्दधानं स्मरन् कपिम् ।
प्रजप्याऽयुतमात्रं तु सन्धि कुर्याद् विरुद्धयोः ॥९५॥
लङ्कां दहन्तं तं ध्यायन्नयुतं प्रजपन् मनुम् ।
शत्रूणां प्रदहेद् ग्रामानचिरादेव साधकः ॥९६॥
प्रयाणसमये ध्यायन् हनूमन्तं मनुं जपन् ।
यो याति सोऽचिरात् स्वेष्टं साधयित्वा गृहं व्रजेत् ॥९७॥
यः कपीशं सदा गेहे पूजयेज्जपतत्परः ।
आयुर्लक्ष्म्यौ प्रवर्धेते तस्य नश्यन्त्युपद्रवाः ॥९८॥
शार्दूल-तस्करादिभ्यो रक्षेन्मनुरयं स्मृतः ।
प्रस्वापकाले चौरेभ्यो दुष्टस्वप्नादपि ध्रुवम् ॥९९॥

---

कपीश्वर श्रीहनुमान् जी का ध्यान करता हुआ, दश हजार जप करने से समस्त राक्षसगण एवं शत्रु शीघ्र ही नष्ट होते हैं।।९४। इसी प्रकार सुग्रीव सहित राम एवं हनुमान् का ध्यान करते हुए अयुत (दस हजार) मात्र जपकरने से परस्पर विरुद्ध मतवाले प्राणियों में सन्धि होती है ।।९५।। इसी तरह लंका-दहन करते हुए हनुमान् का ध्यान कर, दस हजार जप करने से तत्क्षण शत्रुओं का ग्राम जलकर नष्ट हो जाता है ।।९६।। जो मनुष्य घर से बाहर निकलते समय हनुमान् जी का जप करके जाता है, वह अपनी इष्टसिद्धि प्राप्त कर सकुशल घर लौट आता है ।।९७।। जो प्राणी जपपरायण होता हुआ अपने घर हनुमान् जी का पूजन करता है, उसकी आयु और लक्ष्मी निरन्तर बढ़ती रहती है तथा उसके समस्त उपद्रव नष्ट हो जाते हैं ।।९८।। इस हनुमन्मन्त्र के जप करने से सिंह, चोर आदि का भय नहीं होता, एवं शयन करने पर दुष्ट स्वप्न, चोर आदि का भय निश्चय ही नष्ट होता है ।।९९।।

पवनद्वितयं सद्योजातयुक्तं हनूपदम् ।
महाकालः शशाङ्काढ्यः कामिका फलफ-क्रिया ॥१००॥
स-नेत्रा णान्तमीनौ ग सात्वतो गित-आयुरा ।
ष लोहितं रुडाहेति वेदनेत्राक्षरो मनुः ॥१०१॥
प्लीहरोगहरस्याऽस्य मुन्याद्यं पूर्ववन्मतम् ।
प्लीहयुक्तोदरे स्थाप्यं नागवल्लीदलं शुभम् ॥१०२॥
तदुपर्यष्टगुणितं वस्त्रमाच्छादयेत्ततः ।
वंशजं शकलं तस्योपरि मुञ्चेत् कपिं स्मरन् ॥१०३॥
आरण्यप्रस्तरोत्पन्ने वह्नौ यष्टिं प्रतापयेत् ।
बदरीतरुसम्भूतां यन्त्रेणाऽनेन सप्त यः ॥१०४॥
तया सन्ताडयेद् वंश-शकलं जठरस्थितम् ।
सप्तकृत्वः प्लीहरोगो नश्यत्येव नृणां क्षणात् ॥१०५॥

---

चौबीस वर्ण वाले 'यो यो हनुमन्त फलफलित-धगधगित-आयुराष-परुडाह' यह प्लीहा (बरवट) रोगनाशक मन्त्र पान के पत्ते पर रोगी के उदर ( पेट ) में स्थापित कर, उसे अष्टगुणित वस्त्र से आच्छादित करे। तथा हनुमान् जी का स्मरण करते हुए कच्चे बाँस के टुकड़े, उस वस्त्र पर रखे ॥१००-१०३॥

तत्पश्चात् बदरी ( बैर ) वृक्ष के डण्डे को जंगली पत्थर से उत्पन्न अग्नि में तपाकर, चौबीस वर्णवाले इस मन्त्र से सात बार रोगी के पेट पर रखे हुए, उन बाँस के टुकड़ों को ताडित ( मारने से ) करने से तत्क्षण रोगी प्लीहा रोग से मुक्त हो जाता है ॥१०४-१०५॥

पुच्छाकारे सुवसने लेखिन्या कोकिलोत्थया ।
अष्टगन्धैर्लिखेद्रूपं कपिराजस्य सुन्दरम् ॥ १०६ ॥
तन्मध्येऽष्टादशार्णं तु शत्रुनामयुतं लिखेत् ।
तेन मन्त्रप्रजप्तेन शिरोबद्धेन भूमिपः ॥ १०७ ॥
जयत्यरिगणं सर्वं दर्शनादेव निश्चितम् ।
युद्धं जिगीषुर्नृपतिः पूर्वोक्तं लेखयेद् ध्वजे ॥ १०८ ॥
ध्वजमादायोपरागे संस्पर्शान्मोक्षणावधि ।
मातृकां जापयेत् पश्चाद् दशांशेन हुतं चरेत् ॥ १०९ ॥
सर्षपैस्तिल-सम्मिश्रैः संस्कृते हव्यवाहने ।
गजस्थं तं ध्वजं दृष्ट्वा पलायन्तेऽरयोऽचिरात् ॥ ११० ॥

---

कोयलके पंख की कलम से अष्टगन्ध द्वारा हनुमान् जी की सुन्दर मूर्ति पुच्छाकार वस्त्र पर बनाकर, उस मूर्ति के मध्य अष्टादश वर्ण वाले मन्त्र के मध्य में शत्रु का नाम लिखकर राजा पगड़ी बाँधकर इस मन्त्रका जप करे, जिससे उस मूर्ति के दर्शन मात्र से ही वह राजा समस्त शत्रुगणों पर निश्चय ही विजय प्राप्त करता है। उसी प्रकार युद्ध में विजय प्राप्त करने वाले राजा को चाहिए कि ध्वजा पर अठारह वर्ण वाले मन्त्र के मध्य में शत्रु का नाम लिखकर, जब तक वह सूख न जाय तब तक ध्वजा को हाथ में लेकर हाथी पर रख दे। पश्चात् मातृका जप कर अग्नि में सरसों, तिल मिले हुए शाकल से दशांश हवन करे। रणस्थल में उस राजा के शत्रुगण हाथी पर स्थित उस ध्वजा को देखते ही तत्क्षण भाग जाते हैं ॥१०६-११०॥

अथो हनुमतो मन्त्रं वक्ष्ये रक्षाविधायकम् ।
लिखेदष्टदलं पद्मं साध्याख्याऽयुतकर्णिकम् ॥ १११ ॥
दलेष्वष्टार्णमालिख्य मालामन्त्रेण वेष्टयेत् ।
तद्बहिर्मायया वेष्टय प्राणस्थापनमाचरेत् ॥ ११२ ॥
लिखितं स्वर्णलेखिन्या दले भूर्जतरोः शुभे ।
रोचना-कुङ्कुमाभ्यां च वेष्टितं कनकादिभिः ॥ ११३ ॥
सम्पात-साधितं यन्त्रं भुजे वा मूर्ध्नि धारयेत् ।
रणे जयमवाप्नोति व्यवहारे दुरोदरे[1] ॥ ११४ ॥
ग्रहैर्विघ्नैर्विषैः शस्त्रैश्चौरैर्नैवाभिभूयते ।
रोगान् सर्वान् पराकृत्य चिरं जीवति भाग्यवान् ॥ ११५ ॥

इसके बाद रक्षाविधायक हनुमान् जी के मन्त्र का विधान लिखते हैं। सुवर्ण की कलम से सुन्दर भोजपत्र पर अष्टदल कमल निर्मित कर, उसकी कर्णिकामें साध्यशत्रु का नाम लिखे, और कमल के अष्टदल में अष्टाक्षर मन्त्र लिखकर, उसे माला मन्त्र से वेष्टित करे। उसके बाहर मालामन्त्र 'ह्रीं' बीज से वेष्टित कर, उसकी प्राणप्रतिष्ठा करे। तत्पश्चात् गोरोचन, कुंकुम तथा कनक से वेष्टित अर्थात् चारों तरफ घुमाकर उस यन्त्र को भुजा एवं मस्तक पर धारण करे। इस प्रकार करने पर साधक युद्ध में निश्चय ही विजय प्राप्त करता है। तथा जुआ खेलने में उसकी जीत होती है। और क्रूरग्रह, विघ्न, विष, शस्त्र और चोर आदि से वह कभी भी तिरस्कृत नहीं होता। तथा समस्त रोगों को नष्ट कर चिरकाल पर्यन्त सौभाग्य भोग का उपभोग करता हुआ वह जीवित रहता है॥१११-११५॥ 'ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रैं ह्रौं ह्रः ॐ' यह अष्टार्ण मन्त्र है। इसके बाद माला मन्त्र का निरूपण करते हैं।

---

१. 'द्यूते' इत्यर्थः ।

वियदग्नियुतं दीर्घषट्काद्यं तारसम्पुटम् ।
[1]अष्टार्णमन्त्रः संख्यातो मालामन्त्रोऽथ कीर्त्यते ॥११६॥

वज्रकाय वज्रतुण्ड कपिलेत्यथ पिङ्गल ।
ऊर्ध्वकेश महावर्ण बल रक्तमुखेति च ॥११७॥

तडिज्जिह्व महारौद्र दंष्ट्रोत्कटक-ह-द्वयम् ।
करालिने महादृढ-प्रहारिन्निति वर्णकाः ॥११८॥

लङ्केश्वरवधायान्ते महासेतुपद ततः ।
बन्धान्ते च महाशैल-प्रवाह-गगनेचर ॥११९॥

एह्येहि भगवन्नन्ते महाबलपराक्रम ।
भैरवाज्ञापयैह्येहि महारौद्रपदं पुनः ॥१२०॥

दीर्घपुच्छेन वर्णान्ते वेष्टयान्ते तु वैरिणम् ।
जम्भय-द्वितयं हु फट् प्रणवादिः समीरितः ॥१२१॥

बाण-नेत्रेन्दु-वर्णोऽयं मालामन्त्रोऽखिलेष्टदः ।
युद्धे जप्तो जयं दद्यात् व्याधौ व्याधिविनाशनः ॥१२२॥

'ॐ वज्रकाय वज्रतुण्डाय कपिलपिङ्गलाय ऊर्ध्वकेशाय महाबलाय रक्तमुखाय तडिज्जिह्वाय महारौद्राय द्रंष्ट्रोत्कटकाय हहकरालिने महादृढ-प्रहारिणे लंकेश्वरवधाय महासेतुबन्धाय महाशैलप्रवाहाय गगने-चराय एह्येहि भगवते महाबद्धपराक्रमाय भैरवाज्ञापयाऽऽज्ञापय एह्येहि महारौद्राय दीर्घपुच्छाय वेष्टय-वेष्टय वैरिणं भञ्जय-भञ्जय हुँ फट्' यह एक सौ पचीस वर्ण वाला माला मन्त्र है। इस मालामन्त्र के जप करने से

1. 'ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रैं ह्रौं ह्रः ॐ' इत्ययमष्टार्णो मन्त्रः ज्ञेयः ।

अष्टार्णमालामन्त्रोऽस्तु मुन्याद्यर्चा तु पूर्ववत् ।
भूरिणा किमिहोक्तेन सर्वं दद्यात् कपीश्वरः ॥१२३॥

इति पण्डित-श्रीशिवदत्तमिश्रशास्त्रि-विरचिते हनुमद्-रहस्ये
मन्त्रमहोदधिप्रोक्तं हनुमत्पटलं समाप्तम् ।

*

---

युद्ध में विजय तथा रोगी का रोग नष्ट होता है ॥११६-१२२॥ अष्टार्ण एवं माला मन्त्र का विधिवत् पूर्वोक्त प्रकार पूजन करने से समस्त इष्ट सिद्धि निश्चय ही श्रीहनुमान् जी की कृपा से पाप्त होती है, इस विषय में अधिक कहना व्यर्थ है ॥१२३॥

इस प्रकार पण्डित श्री शिवदत्तमिश्रशास्त्रिविरचित हिन्दीव्याख्यासहित
हनुमद्-रहस्य में मन्त्रमहोदधिप्रोक्त हनुमत्पटल समाप्त ।

*

# हनुमत्कवचम् ( १ )

नारद उवाच

एकदा सुखमासीनं शङ्करं लोकशङ्करम् ।
पप्रच्छ गिरिजाकान्त कर्पूरधवलं शिवम् ॥ १ ॥

पार्वत्युवाच

भगवन् ! देवदेवेश ! लोकनाथ ! जगत्प्रभो ! ।
शोकाकुलानां लोकानां केन रक्षा भवेद् भव[1] ॥ २ ॥
सङ्ग्रामे सङ्कटे घोरे भूत-प्रेतादिके भये ।
दुःख-दावाग्नि-सन्तप्त-चेतसां दुःखभागिनाम् ॥ ३ ॥

ईश्वर उवाच

शृणु देवि ! प्रवक्ष्यामि लोकानां हितकाम्यया ।
विभीषणाय रामेण कथितं कवचं पुरा ॥ ४ ॥

---

नारद जी ने कहा—किसी समय कपूर के समान अत्यन्त शुभ्र-वर्ण वाले, लोक का कल्याण करने वाले, तथा सुख से बैठे हुए, अपने स्वामी भगवान् शंकर से पार्वती ने पूछा ॥ १ ॥

पार्वती ने कहा– हे देवदेवेश ! हे लोकनाथ ! हे जगत्प्रभो ! हे भगवन् ! संग्राम, घोर संकट तथा भूत-प्रेतादिकों के द्वारा उत्पन्न भय में पड़े हुए सन्तप्त चित्त वाले मनुष्यों की रक्षा किस स्तोत्र से होती है ? ॥२-३॥

ईश्वर ने कहा—हे देवि ! लोक के कल्याण की कामना से भगवान् राम ने अत्यन्त बुद्धिमान् कपिराज वायुपुत्र का, जो कवच विभीषण

---

१. 'ध्रुवम्' इति पाठान्तरम् ।

कवचं कपिनाथस्य वायुपुत्रस्य धीमतः।
गुह्याद् गुह्यं प्रवक्ष्यामि विशेषात्तव सुन्दरि ! ॥ ५ ॥

विनियोगः—ॐ अस्य श्रीहनुमत्कवचस्तोत्रमन्त्रस्य श्रीरामचन्द्रऋषिः, श्रीवीरो हनुमान् परमात्मा देवता, अनुष्टुप्-छन्दः, मारुतात्मज इति बीजम्, अञ्जनीसूनुरिति शक्तिः, लक्ष्मणप्राणदाता इति जीवः, श्रीरामशक्तिरिति कवचम्, लङ्काप्रदाहक इति कीलकम्, मम सकलकार्यसिद्ध्यर्थे जपे विनियोगः।

मन्त्रः—ॐ ऐं श्रीं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रैं ह्रौं ह्रः।

करन्यासः—ॐ ह्रां अङ्गुष्ठाभ्यां नमः। ॐ ह्रीं तर्जनीभ्यां नमः। ॐ ह्रूँ मध्यमाभ्यां नमः। ॐ ह्रैं अनामिकाभ्यां नमः। ॐ ह्रौं कनिष्ठिकाभ्यां नमः। ॐ ह्रः करतलकरपृष्ठाभ्यां नमः।

हृदयादिन्यासः ॐ अञ्जनीसूनवे नमो हृदयाय नमः।

---

को प्रदान किया था, तथा जो अत्यन्त गोपनीय है, उस कवच को मैं तुमसे कहता हूँ ॥४-५॥

विनियोग—हाथ में जल लेकर, 'ॐ अस्य श्रीहनुमत्कवचस्तोत्रमन्त्रस्य' से लेकर 'जपे विनियोगः' तक वाक्य पढ़कर भूमि पर जल छोड़ दे।

मन्त्र—'ॐ ऐं श्रीं ह्रां ह्रीं ह्रू ह्रैं ह्रौं ह्रः'।

करन्यास—'ॐ ह्रां' इस मन्त्र से दोनों अगूठे, 'ॐ ह्रीं' मन्त्र से दोनों तर्जनी अँगुलि, 'ॐ ह्रू' मन्त्र से दोनों मध्यमा अंगुलि, 'ॐ ह्रैं' इससे दोनों अनामिका अंगुलि का, 'ॐ ह्रौं' मन्त्र से दोनों कनिष्ठिका तथा 'ॐ ह्रः' इस मन्त्र से दोनों हाथ के तलवे तथा पृष्ठ भाग का स्पर्श करे।

हृदयादिन्यास—'ॐ अंजनीसूनवे नमो हृदयाय नमः' से हृदय,

ॐ रुद्रमूर्तये नमः शिरसे स्वाहा। ॐ वातात्मजाय नमः शिखायै वषट्, ॐ श्रीरामभक्तिरताय नमः कवचाय हुम्। ॐ वज्र-कवचाय नमो नेत्रत्रयाय वौषट्। ॐ ब्रह्मास्त्रनिवारणाय नमः अस्त्राय फट्।

ध्यानम्

ध्यायेद् बालदिवाकर-द्युतिनिभं देवारि-दर्पापहं
देवेन्द्रप्रमुख-प्रशस्तयशसं देदीप्यमानं रुचा।
सुग्रीवादि-समस्त-वानरयुतं सुव्यक्ततत्त्वप्रियं
संरक्तारुण-लोचनं पवनजं पीताम्बरालङ्कृतम् ॥ ६ ॥
उद्यन्मार्तण्डकोटि-प्रकटरुचियुतं चारुवीरासनस्थं
मौञ्जी-यज्ञोपवीता-ऽऽभरण-रुचिशिखा-शोभितं कुण्डलाढ्यम्।

---

'ॐ रुद्रमूर्तये नमः शिरसे स्वाहा' इस मन्त्र से शिर, 'ॐ वातात्मजाय नमः शिखायै वषट्' इस मन्त्र से शिखा, 'ॐ श्रीरामभक्तिरताय नमः कवचाय हुम्' इस मन्त्र से दोनों बाहुओं का, 'ॐ कवचाय नमो नेत्रत्रयाय वौषट्' इस मन्त्र से दोनों नेत्रों का स्पर्श करे तथा 'ॐ ब्रह्मास्त्रनिवारणाय नमः अस्त्राय फट्' इस मन्त्र से अपने चारों ओर चुटकी बजावे।

तदनन्तर नीचे लिखे मन्त्र से ध्यान करे—

ध्यान – उदय होते हुए बाल सूर्य के समान कान्ति वाले, राक्षसों के गर्व को दूर करने वाले, देवताओं में प्रमुख, उत्तम कीर्ति वाले, तेज से देदीप्यमान, सुग्रीवादि वानरों से युक्त, ब्रह्मतत्त्व का साक्षात् करने वाले, रक्त एवं अरुण नेत्र वाले, पीताम्बर से अलंकृत श्री हनुमान् जी का ध्यान करे॥६॥ उदय होते हुए करोड़ों सूर्य के समान कान्ति वाले, वीरासन से विराजमान, मौंजी तथा यज्ञोपवीतरूप आभरण को अत्यन्त स्नेह से धारण करने वाले, तथा कुण्डलों से सुशोभित एवं प्रतिदिन

भक्तानामिष्टदान-प्रवणमनुदिनं वेदनादप्रमोदं
[1]ध्यायेद्देवं विधेयं प्लवगकुलपतिं गोष्पदीभूतवार्धिम् ॥ ७ ॥

मनोजवं मारुततुल्यवेगं जितेन्द्रियं बुद्धिमतां वरिष्ठम् ।
वातात्मजं वानरयूथमुख्यं श्रीरामदूतं शरणं प्रपद्ये ॥ ८ ॥

वज्राङ्गं पिङ्गकेशाढ्यं स्वर्णकुण्डल-मण्डितम् ।
उद्यद्दक्षिण-दोर्दण्डं हनुमन्तं विचिन्तये ॥ ९ ॥

स्फटिकाभं स्वर्णकान्तिं द्विभुजं च कृताञ्जलिम् ।
कुण्डलद्वय-संशोभि-मुखाम्भोज हरिं भजे ॥१०॥

उद्यदादित्य-सङ्काशमुदारभुज-विक्रमम् ।
कन्दर्प-कोटि-लावण्यं सर्वविद्या-विशारदम् ॥११॥

---

भक्तों के अभीष्ट प्रदान करने में निपुण, वेदों के शब्द से अपार हर्ष वाले, वानरों के अधिपति तथा समुद्र को गोपद के समान अनायास उल्लंघन करने वाले ऐसे हनुमान् जी का ध्यान करे ॥७॥ मन एवं पवन के समान अतिशीघ्रगामी, जितेन्द्रिय, बुद्धिमानों में श्रेष्ठ तथा वानरों के मुख्य सेनापति, वायुपुत्र, रामदूत, श्रीहनुमान् जी की मैं शरणागत हूँ ॥८॥ जिनका शरीर वज्र के समान कठोर है, केश पीला है, जो स्वर्ण कुण्डल से सुशोभित हैं, जिनका दाहिना हाथ ऊपर को उठा हुआ है, ऐसे हनुमान् जी का मैं ध्यान करता हूँ ॥९॥ स्वच्छस्फटिक के समान कान्ति वाले, स्वर्ण के समान देदीप्यमान, दो भुजा वाले, अंजलि बाँधे हुए तथा जिनका मुखमण्डल कुण्डलों से सुशोभित है, उन हनुमान् जी का मैं ध्यान करता हूँ ॥१०॥ उदय होते हुए सूर्य की प्रभा वाले, उदार तथा भुजाओं से पराक्रम दिखाने वाले, करोड़ों कामदेव के समान सुन्दर,

---

१. 'ध्यायेदेवं' इत्यपि क्वचित्पाठः ।

श्रीरामहृदयानन्दं भक्तकल्पमहीरुहम् ।
अभयं वरदं दोर्भ्यां कलये मारुतात्मजम् ॥१२॥

अपराजित ! नमस्तेऽस्तु नमस्ते रामपूजित ! ।
प्रस्थानं च करिष्यामि सिद्धिर्भवतु मे सदा ॥१३॥

यो वारान्निधिमल्प-पल्वलमिवोल्लङ्घ्य प्रतापान्वितो
वैदेहीघनशोक-तापहरणो वैकुण्ठभक्तप्रियः ।
अक्षाद्यूर्जित-राक्षसेश्वरमहा-दर्पापहारी रणे
सोऽयं वानरपुङ्गवोऽवतु सदा चाऽस्मान् समीरात्मजः ॥१४॥

वज्राङ्गं पिङ्गनेत्रं कनकमय-ललित्-कुण्डलाक्रान्तगण्डं
सर्वाविद्याधिनाथं करतलविधृतं पूर्णकुम्भं दृढं च ।

---

सभी विद्याओं में विशारद श्रीहनुमान् जी का मैं ध्यान करता हूँ ॥११॥ श्रीराम के हृदय को आनन्दित करने वाले, भक्तों के अभीष्ट पूर्ति के लिए कल्पवृक्ष, अपने भुजाओं से अभयप्रदान करने वाले, वरदाता, वायुपुत्र श्री हनुमान् जी का मैं ध्यान करता हूँ ॥१२॥ हे अपराजित, हे रामपूजित, मैं तुम्हें नमस्कार करता हूँ । मैं शत्रुओं के विजय के लिए प्रस्थान कर रहा हूँ । सर्वदा मेरा कार्य सिद्ध हो ॥१३॥

अपार समुद्र को छोटे गड्ढे के समान लाँघने वाले, अत्यन्त पराक्रमशील, वैदेही के अपार शोक-ताप को हरण करने वाले, मर्यादा पुरुषोत्तम भगवान् राम के अत्यन्त प्रिय, संग्राम में महाबली, अक्षयकुमार एवं रावण के अभिमान को भी नष्ट करनेवाले, वायुपुत्र, वानरों में श्रेष्ठ श्री हनुमान् जी हम लोगों की रक्षा करें ॥१४॥ वज्र के समान कठोर शरीर वाले, पिंगल ( भूरे ) नेत्र वाले, कनकमय कुण्डलों से सुशोभित, हाथ में दृढ़ता से अमृत संयुक्त, पूर्ण कुम्भ धारण करनेवाले, भक्तों के

भक्ताभीष्टाधिकारं विदधति च सदा सुप्रसन्नं कपीन्द्रं
त्रैलोक्यत्राणकारं सकलभुवनगं रामदूतं नमामि ॥१५॥

उद्यल्लाङ्गूलकेश-प्रचलजलधरं भीममूर्तिं कपीन्द्रम् ।
वन्दे रामाङ्घ्रिपद्म-भ्रमरपरिवृतं सत्त्वसारं प्रसन्नम् ॥१६॥
वामे करे वीरभयं वहन्तं शैलं च धत्ते निजकण्ठलग्नम् ।
उद्यानमुत्थाय सुवर्णवर्णं भजे ज्वलत्कुण्डलरामदूतम् ॥१७॥
पद्मरागमणि-कुण्डल-त्विषा पाटलीकृत-कपोलमण्डलम् ।
दिव्यगेह-कदलीवनान्तरे भावयामि पवमान-नन्दनम् ॥१८॥

---

अभीष्ट-सिद्धि करने वाले, सदैव प्रसन्न रहने वाले, वानरों में मुख्य, त्रैलोक्य-रक्षा में समर्थ, अबाध गति से सम्पूर्ण विश्व में गमन करने वाले, रामदूत हनुमान् जी को मैं नमस्कार करता हूँ ॥१५॥ मेघपर्यन्त स्पर्श करने वाली लम्बी पूँछ को हिलानेवाले, भीमकाय, श्रीरामचरणरूपी कमल के भ्रमर, अत्यन्त बलवान्, सदैव प्रसन्न रहने वाले, श्री हनुमान् जी का मैं ध्यान करता हूँ ॥१६॥

बायें हाथ में कण्ठ से लगे हुए वीरों को भय प्रदान करने वाले, पर्वत को धारण किये हुए तथा वैद्य सुषेण द्वारा निर्दिष्ट दाहिने हाथ से देदीप्यमान सुवर्ण वर्ण के स्वयं प्रज्वलित संजीवनी बूटी के उद्यान को उठाये हुए, जगमगाते कुण्डल धारण किये हुए, श्रीरामदूत का मैं ध्यान करता हूँ ॥१७॥ पद्मरागमणि के द्वारा बने हुए कुण्डल की कान्ति से अपने गण्डस्थल को गुलाब के समान रक्त वर्ण बनाने वाले, कदलीवन के दिव्य गृह में निवास करने वाले, पवनात्मज श्री हनुमान् जी का मैं ध्यान करता हूँ ॥१८॥

ॐ ऐं ह्रीं हनुमते रामदूताय शाकिनी-डाकिनी-विध्वंसनाय किल-किल वामकरेण निषण्णाय हनुमद्देवाय ॐ ह्रीं श्रीं ह्रौं ह्रां स्वाहा।

मन्त्रः – ॐ नमो भगवते हनुमदाख्यरुद्राय सर्वदुष्टजनमुखस्तम्भनं कुरु कुरु ह्रां ह्रीं ह्रूं ठंठंठं हुँ फट् स्वाहा।

ॐ नमो हनुमते अञ्जनीगर्भसम्भूताय रामलक्ष्मणानन्दकराय कपिसैन्यप्रकाशनाय पर्वतोत्पाटनाय सुग्रीवामात्याय रणपरोद्घाटनाय कुमारब्रह्मचारिणे गम्भीरभीमशब्दोदयाय ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं सर्वदुष्टनिवारणाय स्वाहा।

ॐ नमो हनुमते सर्वग्रहान् भूत-भविष्यद्-वर्तमानान् दूरस्थान् समीपस्थान् सर्वकाल-दुष्टबुद्धीनुच्चाटयोच्चाटय परबलानि क्षोभय- क्षोभय मम सर्वकार्याणि साधय-साधय ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं फट् देहि-देहि स्वाहा। शिवं सिद्धिं ह्रूं ह्रां ह्रीं स्वाहा।

ॐ नमो हनुमते परकृत-यन्त्र-मन्त्र-पराहङ्कार-भूत-प्रेत-पिशाच-परदृष्टि-सर्वविघ्न-दुर्जनचेटकविद्या-सर्वग्रहभयं निवारय-निवारय वध-वध पच-पच दल-दल विलुलु-विलुलु किलु-किलु सर्वयन्त्राणि कुरुष्व वाचं ॐ फट् स्वाहा।

ॐ नमो हनुमते पाहि-पाहि एहि-एहि सर्वग्रहभूतानां शाकिनी-डाकिनीनां विषमदुष्टानां सर्वविषयानाकर्षय-सर्वविषयानाकर्षय मर्दय-मर्दय-छेदय-छेदय अपमृत्युं ममोपशोषय-अपमृत्युं

पुनः ॐ ऐं ह्रीं' से आरम्भ कर 'हनुमदाज्ञा स्फुरेत् स्वाहा' तक मन्त्रों का पाठ कर पूर्वोक्त प्रकार से हनुमान् जी का ध्यान करे।

ममोपशोषय ज्वल-ज्वल प्रज्वल-प्रज्वल भूतमण्डलं पिशाचमण्डलं निरासय-निरासय भूतज्वर-प्रेतज्वर-चतुर्थज्वर-विषमज्वर-महेश-ज्वरान् छिन्धि-छिन्धि भिन्धि-भिन्धि अक्षिशूल-पक्षशूल-शिरोऽभ्यन्तरशूल-गुल्मशूल पित्तशूल--ब्रह्मराक्षसकुल-परबल--नाग-कुलविषं निर्विषं फट् ॐ सर्वदुष्टग्रह-निवारणाय स्वाहा ।

ॐ नमो हनुमते पवनपुत्राय वैश्वानरमुखाय पापदृष्टि-घोरदृष्टि-हनुमदाज्ञा स्फुरेत् स्वाहा ।

[ कवचम् ] श्रीराम उवाच

हनुमान् पूर्वतः पातु दक्षिणे पवनात्मजः ।
पातु प्रतीच्यां रक्षोघ्नः पातु सागरपारगः ॥१९॥
उदीच्यामूर्ध्वगः पातु केसरीप्रियनन्दनः ।
अधस्ताद् विष्णुभक्तस्तु पातु मध्यं च पावनिः ॥२०॥
अवान्तरदिशः पातु सीताशोकविनाशनः ।
लङ्काविदाहकः पातु सर्वापद्भ्यो निरन्तरम् ॥२१॥
सुग्रीवसचिवः पातु मस्तकं वायुनन्दनः ।
भालं पातु महावीरो भ्रुवोर्मध्ये निरन्तरम् ॥२२॥

---

श्रीराम ने कहा-पूर्व की ओर हनुमान्, दक्षिण की ओर पवनात्मज, पश्चिम की ओर रक्षोघ्न, तथा उत्तर की ओर सागर-पारग, ऊपर की ओर केसरीनन्दन, नीचे की ओर विष्णुभक्त, मध्य में पावनि, अवान्तर दिशाओं में सीताशोक-विनाशन तथा समस्त आपत्तियों से निरन्तर लंका- विदाहक हमारी रक्षा करें ॥१९-२१॥

सुग्रीव सचिव मेरे मस्तक की, वायुनन्दन भाल की, तथा महावीर

नेत्रे च्छायापहारी च पातु नः प्लवगेश्वरः ।
कपोले कर्णमूले च पातु श्रीरामकिङ्करः ॥२३॥
नासाग्रमञ्जनीसूनुः पातु वक्त्रं हरीश्वरः ।
वाचं रुद्रप्रियः पातु जिह्वां पिङ्गललोचनः ॥२४॥
पातु दन्तान् फाल्गुनेष्टश्चिबुकं दैत्यपादहा ।
पातु कण्ठं च दैत्यारिः स्कन्धौ पातु सुरार्चितः ॥२५॥
भुजौ पातु महातेजाः करौ तु चरणायुधः ।
नखान् नखायुधः पातु कुक्षिं पातु कपीश्वरः ॥२६॥
वक्षो मुद्रापहारी च पातु पार्श्वे भुजायुधः ।
लङ्काविभञ्जनः पातु पृष्ठदेशे निरन्तरम् ॥२७॥

---

भौंह के मध्य में निरन्तर रक्षा करें ॥२२॥ छायापहारी (सिंहिका का वध करने वाले ) नेत्रों की, प्लवगेश्वर कपोलों की तथा श्रीरामकिंकर कर्णमूल की रक्षा करें ॥२३॥

अंजनीसूनु नासाग्र की, हरीश्वर मुख की, रुद्रप्रिय वाणी की, तथा पिंगललोचन हमारी जीभ की रक्षा करें ॥२४॥ अर्जुन के विजय रथ की ध्वजा में स्थित फाल्गुनेष्ट दाँतों की, दैत्यों को पैर से मारने वाले दैत्यपादहा चिबुक की, दैत्यारि कण्ठ की, तथा देवता से पूजित सुरार्चित मेरे दोनों कन्धों की रक्षा करें ॥२५॥ महातेजस्वी महातेजा भुजाओं की, चरणायुध दोनों हाथों की, नखायुध सभी नखों की, तथा कपीश्वर कुक्षिभाग ( कोख ) की रक्षा करें ॥२६॥ मुद्रापहारी ( श्रीराम की अँगूठी रखने वाले ) वक्षःस्थल की, भुजायुध अगल-बगल की, तथा लंका का नाश करने नाले लंकाविभंजन निरन्तर मेरे पृष्ठदेश ( पीठ ) की रक्षा

नाभिं च रामदूतस्तु कटिं पात्वनिलात्मजः ।
गुह्यं पातु महाप्राज्ञो लिङ्गं पातु शिवप्रियः ॥ २८ ॥
ऊरू च जानुनी पातु लङ्काप्रासादभञ्जनः ।
जङ्घे पातु कपिश्रेष्ठो गुल्फौ पातु महाबलः ॥ २९ ॥
अचलोद्धारकः पातु पादौ भास्करसन्निभः ।
अङ्गान्यमित-सत्त्वाढ्यः पातु पादाङ्गुलीस्तथा ॥ ३० ॥
सर्वाङ्गानि महाशूरः पातु रोमाणि चात्मवान् ।
हनुमत्कवचं यस्तु पठेद् विद्वान् विचक्षणः । ३१ ॥
स एव पुरुषश्रेष्ठो भुक्तिं मुक्तिं च विन्दति ।
त्रिकालमेककालं वा पठेन्मासत्रयं सदा ॥ ३२ ॥
सर्वान् रिपून् क्षणाञ्जित्वा स पुमान् श्रियमाप्नुयात् ।
मध्यरात्रे जले स्थित्वा सप्तवारं पठेद् यदि ॥ ३३ ॥

करें ।।२७।। रामदूत नाभि की, अनिलात्मज कटिप्रदेश ( कमर ) की, महाप्राज्ञ गुदा की तथा शिवप्रिय लिंग की रक्षा करें ।।२८।। लंका को ढाहनेवाले लंकाप्रासादभंजन जानु तथा ऊरु की, कपिश्रेष्ठ जंघा की तथा महाबल दोनों गुल्फों की रक्षा करें ।।२९।। पर्वत उठानेवाले अचलोद्धारक दोनों पैरों की, भास्कर के समान तेजस्वी, भास्करसन्निभ अंगों की; अमितपराक्रम वाले अमितसत्त्वाढ्य पैर की अंगुलियों का रक्षा करें ।।३०।। महाशूर समस्त अंगों की, आत्मवान् समस्त रोम-समूहों की रक्षा करें । इस प्रकार जो विचक्षण विद्वान् इस हनुमत्-कवच का पाठ करते हैं, वे ही पुरुषश्रेष्ठ भुक्ति तथा मुक्ति प्राप्त करते हैं । जो तीनों काल अथवा एक काल तीन महीने तक इस हनुमत्-कवच का पाठ करते हैं वे सभी शत्रुओं को क्षणमात्र में जीतकर लक्ष्मी प्राप्त करते हैं । यदि आधीरात के समय जल में स्थित होकर सात बार इस कवच

क्षया-ऽपस्मार-कुष्ठादि-तापज्वर-निवारणम् ।
अश्वत्थमूलेऽर्कवारे स्थित्वा पठति यः पुमान् । ३४ ॥
अचलां श्रियमाप्नोति सङ्ग्रामे विजयं तथा ।
लिखित्वा पूजयेद् यस्तु सर्वत्र विजयी भवेत् ॥ ३५ ॥
यः करे धारयेन्नित्यं स पुमान् श्रियमाप्नुयात् ।
विवादे द्यूतकाले च द्यूते राजकुले रणे ॥ ३६ ॥
दशवारं पठेद् रात्रौ मिताहारो जितेन्द्रियः ।
विजयं लभते लोके मानुषेषु नराधिपः ॥ ३७ ॥
भूत-प्रेत-महादुर्गे रणे सागरसम्प्लवे ।
सिंह-व्याघ्रभये चोग्रे शर-शस्त्रास्त्र-पातने ॥ ३८ ॥
शृङ्खलाबन्धने चैव काराग्रह-नियन्त्रणे ।
कायस्तोभे वह्निचक्रे क्षेत्रे घोरे सुदारुणे ॥ ३९ ॥

---

का पाठ करे तो क्षय, अपस्मार, कुष्ठ तथा तिजारी ज्वर का अवश्य नाश होता है। रविवार के दिन जो पुरुष पीपल के नीचे इस कवच का पाठ करता है वह अचल लक्ष्मी तथा संग्राम में विजय प्राप्त करता है। जो इस कवच को लिखकर उसकी पूजा करता है वह सर्वत्र विजय प्राप्त करता है, तथा जो इस कवच को हाथ में धारण करता है वह लक्ष्मी को प्राप्त करता है। विवाद जूएबाजी, राजकुल तथा रण में अल्पाहार-पूर्वक जितेन्द्रिय होकर जो रात्रि में दस बार इस कवच का पाठ करता है वह विजय प्राप्त करता है। तथा मनुष्यों में राजा होता है ॥३१-३७॥

भूत, प्रेत से आविष्ट होने पर, महादुःख की अवस्था, रण, समुद्र में डूबने, अत्यन्त भयानक सिंह तथा बाघ से भय उत्पन्न होने पर, बाण तथा शस्त्रास्त्र से युद्ध की स्थिति में, सीकड़ से बँधने की स्थिति में तथा कारागार ( जेल ) जाने की स्थिति में, शरीर पीड़ा की स्थिति में आग

शोके महारणे चैव ब्रह्मग्रहविनाशनम् ।
सर्वदा तु पठेन्नित्यं जयमाप्नोत्यसंशयम् ॥ ४० ॥
भूर्जे वा वसने रक्ते क्षौमे वा तालपत्रके ।
त्रिगन्धेनाथ मश्यैव विलिख्य धारयेन्नरः ॥ ४१ ॥
पञ्च-सप्त-त्रिलोहैर्वा गोपितं कवचं शुभम् ॥
गले कट्यां बाहुमूले कण्ठे शिरसि धारितम् ॥ ४२ ॥
सर्वान् कामानवाप्नोति सत्यं श्रीरामभाषितम् ॥ ४३ ॥

इति पण्डित-शिवदत्तमिश्रशास्त्रिनिर्मिते हनुमद्-रहस्ये ब्रह्माण्डपुराणे नारदाऽगस्त्यसंवादे श्रीरामप्रोक्तं हनुमत्कवचं सम्पूर्णम् ।

*

लगने की स्थिति में, अत्यन्त भयानक क्षेत्र (खेत) रक्षण की स्थिति में, शोक, महारण, ब्रह्मग्रह आदि में इस कवच का पाठ करने से ब्रह्मबाधा आदि समस्त दुःख दूर हो जाते हैं। जो सर्वदा इस कवच का पाठ करते हैं वे निश्चय ही विजन प्राप्त करते हैं ॥३८-४०॥

भोजपत्र, रेशमी, लाल वस्त्र पर अथवा ताड़पत्र पर इस कवच को त्रिगन्ध स्याही से लिखकर मनुष्यों को यह कवच धारण करना चाहिए ॥४१॥ पाँच, सात तथा तीन लोहे के भीतर रखकर गले, कटि अथवा बाहुमूल, कण्ठ या सिर में इस कवच को धारण करने से मनुष्य की समस्त कामनाएँ पूरी होती हैं। यह सचमुच ही श्रीराम का कहा हुआ कवच है ॥४२-४३॥

इस प्रकार पण्डितशिवदत्तमिश्रशास्त्रिकृत हिन्दीव्याख्या सहित हनुमद्-रहस्य में ब्रह्माण्डपुराणोक्त नारद तथा अगस्त्य के संवाद में श्री राम द्वारा कथित हनुमत्कवच सम्पूर्ण ।

०

## पञ्चमुखहनुमत्कवचम् ( २ )

अस्य श्रीपञ्चमुख-हनुमन्मन्त्रस्य ब्रह्माऋषिः, गायत्रीच्छन्दः, पञ्चमुखविराट् हनुमान् देवता, ह्रीं बीजम्, श्रीं शक्तिः, क्रौं कीलकम्, क्रूं कवचम्, क्रैं अस्त्राय फट्। इति दिग्बन्धः।

गरुड उवाच

अथ ध्यानं प्रवक्ष्यामि शृणु सर्वाङ्गसुन्दरम्।
यत्कृतं देवदेवेन ध्यानं हनुमतः प्रियम् ॥ १ ॥
पञ्चवक्त्रं महाभीमं त्रिपञ्चनयनैर्युतम्।
बाहुभिर्दशभिर्युक्तं सर्वकामार्थसिद्धिदम् ॥ २ ॥
पूर्वं तु वानरं वक्त्रं कोटिसूर्यसमप्रभम्।
दंष्ट्राकरालवदनं भृकुटी-कुटिलेक्षणम् ॥ ३ ॥

---

साधक को चाहिए कि सर्वप्रथम 'ॐ अस्य श्रीपञ्चमुखहनुमन्मन्त्रस्य से लेकर 'क्रैं अस्त्राय फट्' पर्यन्त मन्त्र पढ़ कर, दसों दिशाओं में चुटकी बजाता हुआ दिग्बन्धन करे।

गरुड़ जी ने कहा—हे सुन्दरी! देवादिदेव भगवान् ने अपने प्रिय हनुमान् जी का जिस प्रकार ध्यान एवं पूजन आदि किया था उसका मैं निरूपण करता हूँ, उसे सावधान पूर्वक सुनो ॥१॥ महा भयंकर पाँचमुख तथा पन्द्रह नेत्र एव भक्तों के समस्त अभीष्ट कार्य को करने वाले, दस बाहुओं से युक्त पचवक्त्र हनुमान् जी का स्वरूप है ॥२॥ जिसमें पूर्व दिशा वाला मुख करोड़ों सूर्य के समान कान्ति, एवं भयंकर दांतों से युक्त तथा क्रोधयुक्त भृकुटी चढ़ी हुई दृष्टि वाला वानर नाम का मुख

अत्रैव दक्षिणं वक्त्रं नारसिंहं महाद्भुतम् ।
अत्युग्रतेजोवपुषं भीषणं भयनाशनम् ॥ ४ ॥
पश्चिमं गारुडं वक्त्रं वक्रतुण्डं महाबलम् ।
सर्वनागप्रशमनं विषभूतादिकृन्तनम् ॥ ५ ॥
उत्तरं सौकरं वक्त्रं कृष्ण दीप्तं नभोपमम् ।
पाताल - सिंह - वेताल - ज्वररोगादि - कृन्तनम् ॥ ६ ॥
ऊर्ध्वं हयाननं घोरं दानवान्तकरं परम् ।
येन वक्त्रेण विप्रेन्द्र ! तारकाख्यं महासुरम् ॥ ७ ॥
जघान शरणं तत् स्यात् सर्वशत्रुहरं परम् ।
ध्यात्वा पञ्चमुखं रुद्रं हनुमन्तं दयानिधिम् । ८ ॥

---

है ॥३॥ उनके दक्षिण ओर के मुख का नाम नारसिंह है, जो कि भय-विनाशक, अत्यन्त तेजस्वी शरीर वाला, भयंकर तथा महा अद्भुत है ॥४॥ उसी प्रकार महाबलवान्, समस्त नागों को शान्त करने वाला तथा विष, भूत आदि को नष्ट करने वाला, टेढ़े मुख वाले हनुमान् जी के पश्चिम मुख का नाम गारुडमुख है ॥५॥ उनके उत्तर दिशा की ओर के मुख का नाम सौकर है, जो कि आकाश के समान देदीप्यमान, नील वर्ण वाला, तथा पाताल, सिंह, बेताल और ज्वरादि रोगों को नष्ट करने वाला है ॥६॥ उसी तरह भयंकर, दानवों को नष्ट करने वाला, तथा महाबलवान् तारकासुर को जिस मुख से वध किया था हे विप्रश्रेष्ठ ! ऐसे हनुमान् जी के ऊपर की ओर के मुख का नाम हयानन है ॥७॥ जो साधक इन रुद्रस्वरूप, दयासागर, पंचमुख वाले हनुमान् का ध्यान करता है एवं उनके शरणागत होता है, उसके समस्त शत्रुओं को हनुमान्

**कुम्भकर्णादिवधपरायण श्रीरामभक्तितत्पर समुद्रव्योमद्रुमलंघन महासामर्थ्य-महातेजःपुञ्जविराजमान स्वामिवचनसम्पादित अर्जुनसंयुगसहाय कुमारब्रह्मचारिन् गम्भीरशब्दोदयदक्षिणाशामार्तण्ड मेरुपर्वतपीठिकार्चन सकलमन्त्रागमाचार्य मम सर्वग्रहविनाशन सर्वज्वरोच्चाटन सर्वविषविनाशन सर्वापत्तिनिवारण सर्वदुष्टादिनिबर्हण सर्पव्याघ्रादिभयनिवारण सर्वशत्रूच्छेदन मम परस्य च त्रिभुवन-पुं-स्त्री-नपुंसकादि-सर्वजीवजातं वशय वशय ममाज्ञाकारकं सम्पादय सम्पादय नानानामधेयान् सर्वराज्ञः सपरिवारान् मम सेवकान् कुरु कुरु सर्वशस्त्रास्त्रविषाणि विध्वंसय विध्वंसय हांहींहूं हाहाहा एहि एहि एहि ह्सौं ह्स्फ्रें ह्स्रौं स्फ्रें ह्स्फ्रें सर्वशत्रून् हन हन परबलानि परसैन्यानि क्षोभय क्षोभय मम सर्वकार्यजातं साधय साधय सर्वदुष्टजनमुखानि कीलय कीलय घे-घे-घे हां-हां-हां हुं-हुं-हुं फट्-फट्-फट् स्वाहा ।**

---

विधि-विधानपूर्वक श्री हनुमान्जी का पूजन एवं ध्यान कर, पाँच सौ अक्षर वाले इस मन्त्र का जप करने से उपर्युक्त सभी कार्य निःसन्देह सिद्ध होते हैं।

मन्त्र-सिद्धि विधान—उपर्युक्त हनुमद्-गह्वर में वर्णित छहों मन्त्रों को सिद्ध करने का विधान इस प्रकार है—

साधक को चाहिए कि मूल मन्त्र से हृदयादि-करादि न्यास कर, [1]वानरीमुद्रा से बारह हजार जप करने से मन्त्र सिद्ध होता है। तत्पश्चात् मंगलवार के दिन हनुमान्जी का पूजन कर कँगुनी, धान्य, दही, दूध, घृत, केला, मातुलिंग, ( बिजौरा नीबू ), आम्र फल से हवन करे।

---

१. दोनों अँगूठों का छिपाकर औरों अंगुलियों को मोड़कर, हाथ जोड़ने वाली मुद्रा को 'वानरी मुद्रा' कहते हैं।

तदनन्तर बाईस ब्रह्मचारी ब्राह्मणों का भोजन कराने से सभी मन्त्र सिद्ध होते हैं।

ग्रहों के दोषों में एक सौ आठ बार हनुमान्‌जी के मन्त्र से भस्म एवं जल फूँक कर ग्रहदोष-व्याधिग्रस्त मनुष्य के ऊपर जल छिड़कने एवं भस्म लगाने से वह रोगमुक्त हो जाता है। इसी प्रकार भूत, प्रेत, विष, ग्रह, चेटक आदि द्वारा समस्त बाधाएँ और चोर, अग्निकाण्ड इत्यादि सभी उपद्रव इस विधि के अनुसार कार्य करने से शान्त होते हैं। पूर्व, उत्तर की ओर अंगुष्ठ प्रमाण की सम्पूर्ण मूर्ति तथा विस्तृत हृदय वाली हनुमान् जी की प्रतिमा निर्माण कर, उस पतिमा में वैदिक-विधान से प्राणप्रतिष्ठा आदि कर, सिन्दूर आदि लगा षोडशोपचार से पूजित कर, सायंकाल दरवाजे की ड्योढ़ी खनकर उस मूर्ति को गाड़ देने से उपर्युक्त सभी कार्य निश्चित सिद्ध होते हैं।

दस दिन तक रात्रि में छह सौ या तीन सौ मन्त्र जपने से राजकृत तथा शत्रुकृत भय नष्ट होते हैं।

इसी प्रकार अभिचार, भूत आदि ज्वर में छह सौ या तीन सौ जप द्वारा क्रोधपूर्वक तीन दिन तक वह जल एवं भस्म रोगी पर छिड़कने से निश्चित ही उपर्युक्त सभी बाधाएँ नष्ट होती हैं। यदि इसी मन्त्र को दस बार जप कर, नवीन औषधि एवं रस निर्माण में उस अभिमन्त्रित जल को मिला दे, तो वह औषधि तथा रस सफल सिद्ध होता है।

शस्त्र-स्तम्भन और घाव सुखाने का विधान –

इसी प्रकार सौ बार इस मन्त्र से अभिमन्त्रित भस्म धारण एवं जलपान करने से निश्चित ही युद्ध में शत्रु के शस्त्र कुण्ठित होते हैं। और शस्त्र आदि से उत्पन्न चोट-चपेट आदि पर तीन बार अभिमन्त्रित जल लगाने से उस चोट की पीड़ा शीघ्र ही शान्त होती है, और वह घाव जल्दी ही सूख जाता है।

शत्रु-उच्चाटन एवं वशीकरण विधि —

सूर्यास्त से लेकर अरुणोदय पर्यन्त हनुमान्‌जी के मन्त्र के जप-द्वारा अभिमन्त्रित भस्म और जल शत्रु के द्वार पर सत्रह दिन तक छिड़कने से शत्रु एवं उसके सभी परिवार का उच्चाटन होता है और निःसन्देह उसके शत्रुगण नष्ट होते हैं। इसी प्रकार उक्त भस्म और जल में चन्दन मिलाकर उसे अपने ललाट आदि पूरे शरीर में लगाने से, उसे देखने वाले सभी लोग उसके वश हो जाते हैं। इतना ही नहीं, अपितु देवगण एवं क्रूर प्राणी-सिंह, सर्पादि भी वश में होते हैं, तो मनुष्यों का कहना ही क्या ? तथा अग्निशान्ति के लिए भी यह प्रयोग अनुभूत है।

शत्रुमारण प्रयोग—

शुद्ध स्थान पर अर्धचन्द्राकृति वेदी बनाकर, बाल खोले हुए साधक को चाहिए कि वह रात्रि में, श्मशान में अत्यन्त क्रोधित मुद्रा से भस्म अथवा मिट्टी के द्वारा शत्रु की आकृति निर्माण और उसकी प्राणप्रतिष्ठा कर, उस मूर्ति के हृदय में शत्रु का नाम लिखे। तत्पश्चात् अत्यन्त क्रुद्ध मुद्रा से मूल मन्त्र ( हनुमन्मन्त्र ) पढ़ता हुआ, एवं शत्रु के नाम के पश्चात् 'छिन्धि भिन्धि मारय' इस प्रकार कहता हुआ शत्रु का नाम लेकर शस्त्र से दाँत और होंठ भींचते हुए सात दिन तक इस क्रिया को करे। तत्पश्चात् कड़ुवा तेल, नमक, धतूर का फूल, श्लेष्मा, विष, रोम, नख, कौवा, उल्लू तथा गीध के पंख मिलाकर, दक्षिण मुख बैठकर, सात दिन के भीतर ही तीन सौ बार मन्त्र पढ़कर, हवन करने से शत्रु मृत्यु को प्राप्त होता है। यदि स्वयं भगवान् शंकर भी उसकी रक्षा करें तो उसे वे नहीं बचा सकते।

वेताल-सिद्धि —

इसी प्रकार श्मशान-भूमि में, रात्रि में तीन दिन तक छह सौ बार हनुमन्मन्त्र का जप करने से निश्चय ही प्रेत ( शव ) उठ जाता है।

और वह वेताल हमेशा के लिए अपना सेवक बन जाता है । और भूत, भविष्यत् तथा वर्तमान तीनों काल का ज्ञान साधक को कराता है और साधक के समस्त मनोरथ पूर्ण करता है । उस शव की प्रतिमा में एक हजार बार हनुमान्जी के मन्त्र को पढ़कर तीन दिन तक अभिमन्त्रित भस्म एवं जल को उस प्रतिमा पर छिड़कने से सभी बड़े और छोटे कार्य इस मन्त्र के प्रभाव से निःसन्देह सिद्ध होते हैं । यहाँ तक कि असाध्य कार्य भी सिद्ध होता है । उक्त मन्त्र द्वारा वशीकरण, भय, विवाद, शस्त्र, रणसंकट, द्यूत, देवताओं का वश करना, स्तम्भन, विद्वेषण, मारण, एवं वेताल-सिद्धि आदि कार्य भी सद्यः सिद्ध होते हैं तथा विष, व्याधिगतज्वर, भूतग्रह दुष्टकृत्या आदि दोष, चोट-चपेट, फोड़े, घनघोर जंगल में भय तथा सिंह आदि क्रूर प्राणियों द्वारा उत्पन्न भय आदि समस्त विघ्न शीघ्र दूर होते हैं ।

कारागार ( जेलखाने ) से छूटने का प्रयोग—

उसी प्रकार हनुमान्जी की प्रतिमा बनाकर, उस व्यक्ति के नाम के आगे द्वितीयान्त पद लिखकर, उसके बाद 'विमोचय-विमोचय' का उल्लेख कर. उस मूर्ति पर, बाँयें हाथ से कुश-जल-द्वारा एक सौ आठ बार मार्जन कर, उस मूर्ति का विसर्जन करता हुआ, पुनः मूर्ति-निर्माण कर, उपर्युक्त विधि से जल से मार्जन कर, एक सौ आठ बार, मूर्ति बनावे और उसका विसर्जन करने से निश्चित ही जेलखाने में बन्द व्यक्ति शीघ्र ही छूट जाता है । चाहे वह व्यक्ति फाँसी की ही सजा क्यों न पाये हो । उस व्यक्ति को राजा भी दण्ड देने में असमर्थ हो जाता है । यह प्रयोग अनुभूत है ।

कार्य-विशेष में हवन-सामग्री –

स्तम्भन प्रयोग में हनुमान्जी के मन्त्रका दशांश हवन, ताजा जव, पीपल का फल, हल्दी, तिल, शल्लकी फल, सेमर का फूल एवं तीनों मधु से हवन करे । उच्चाटन में—लिसोड़े के फूल से, वशीकरण में—सरसों, अंगूर, मधूक और गुग्गुल से हवन करे । विद्वेषण में—करवीर के पत्र तथा उसकी लकड़ी और लिसोड़े का पत्र एवं उसकी लकड़ी,

जीरा, काली मिर्च, कड़ुवा तेल मिश्रित राई से हवन करना चाहिए। उसी प्रकार ज्वर, ताप-शूल, कण्ठमाला, भगन्दर रोग में-दूब, गुरुच के टुकड़े, घी, दूध, दही, नागफनी, रेंड़ की लकड़ी, कुबेराक्ष, निर्गुण्डी की समिधा तथा तिल के तेल से दशांश हवन करे।

धन-प्राप्ति के लिए – कमल, बिल्वपत्र तथा उसकी लकड़ी से दशांश हवन करे। मन की शान्ति के लिए—पनस (कटहल) का रस, नारियल जल, ऊख का रस एवं तीनों मधु, केले के फल के साथ मिलाकर दशांश हवन करे।

सौभाग्य-सुख एवं सम्पत्ति-प्राप्ति के लिए—कपूर, केसर, कस्तूरी, गोरोचन, चन्दन, तज, वीरण, लौंग, इलायची, अगर, जटामांसी, चमेली का पत्र एवं उसका फल, लोहबान सभी वस्तुओं को घृत में मिलाकर दशांश हवन करे।

पुष्प चढ़ाने का प्रयोग—

उत्तम फल-प्राप्ति के लिए हनुमान्‌जी को सुगन्धित पुष्प चढ़ाना चाहिए। विद्वेषण और मारण में—धतूरा और राई का पुष्प चढ़ावे। अथवा कौवा, उल्लू और गीध के पंख तथा कड़ुवे तेल में मिले हुए नमक से हवन करे। आकर्षण में-वृक्ष के नीचे की मिट्टी, राई और नमक से हवन करे। मोहनमें—धतूरे का फूल एवं उसकी लकड़ी से हवन करे। धान्य से हवन करने से धान्य-प्राप्ति। अन्न से हवन करने पर अन्न की प्राप्ति। तेल, घी, दूध, दही से हवन करने से पृथ्वी, हाथी और सभी सम्पत्तियाँ प्राप्त होती हैं। साधक को चाहिए कि उपर्युक्त विधान से, श्रेष्ठ तान्त्रिक गुरु की दीक्षा से दीक्षित होकर एवं उसके निर्देशानुसार पुरश्चरण कर हनुमान्‌जी की सेवा करता हुआ अनेक प्रयोगों की सिद्धि करे।

इस प्रकार पण्डित श्रीशिवदत्तमिश्रशास्त्री विरचित हनुमद्-रहस्यान्तर्गत हनुमद्-गह्वरमन्त्रोक्त अनुष्ठानविधान समाप्त।

*

# हनुमत्-तन्त्रम्

हनुमद्-ध्यानम्

ध्यायेद् बालदिवाकर-द्युतिनिभं देवारि-दर्पापहं
देवेन्द्र-प्रमुख-प्रशस्त-यशसं देदीप्यमानं रुचा ।
सुग्रीवादि-समस्त-वानरयुतं सुव्यक्त-तत्त्वप्रियं
संरक्तारुणलोचनं पवनजं पीताम्बरालङ्कृतम् ॥ १ ॥
उद्यन्मार्तण्ड-कोटि-प्रकटरुचियुतं चारुवीरासनस्थं
मौञ्जी-यज्ञोपवीता-ऽऽभरण-रुचिशिखा-शोभितं कुण्डलाढ्यम् ।
भक्तानामिष्टदान-प्रवणमनुदिनं वेदनादप्रमोदं
ध्यायेद् देवं विधेयं प्लवगकुलपतिं गोष्पदीभूतवार्धिम् ॥ २ ॥
मनोजवं मारुततुल्यवेगं जितेन्द्रियं बुद्धिमतां वरिष्ठम् ।
वातात्मजं वानरयूथमुख्यं श्रीरामदूतं शरणं प्रपद्ये ॥ ३ ॥

यन्त्रोद्धारः

वक्ष्ये हनुमतो यन्त्रं सर्वसिद्धिप्रदायकम् ।
वलयत्रितयं लेख्यं पुच्छाकार-समन्वितम् ॥ १ ॥
साध्यनाम लिखेन्मध्ये पाशबीजप्रवेष्टितम् ।
उपर्युष्टदलं कृत्वा वर्म-पत्रेषु संलिखेत् ॥ २ ॥
वलयं बहिरालिख्य तद्बहिश्चतुरस्रकम् ।
चतुरस्रस्य रेखाग्रे त्रिशूलानि समालिखेत् ॥ ३ ॥
भूपुरस्याऽष्टवज्रेषु हसौं बीजं लिखेत्ततः ।
कोणेष्वङ्कुशमालिख्य मालामन्त्रेण वेष्टयेत् ॥ ४ ॥
तत्सर्वं वेष्टयेद् यन्त्रे वलयत्रितयेन च ।
वस्त्रे शिलायां फलके ताम्रपात्रेऽथ कुड्यजे ॥ ५ ॥
भूर्जे वा ताडपत्रे वा रोचना-नाभि-कुङ्कुमैः ।
मन्त्रमेतत् समालिख्य त्यक्ताशीर्ब्रह्मचर्यवान् ॥ ६ ॥

माला-प्रार्थना

ॐ मां माले महामाये सर्वशक्तिस्वरूपिणि !।
चतुर्वर्गस्त्वयि न्यस्तस्तस्मान्मे सिद्धिदा भव ॥ १ ॥
अविघ्नं कुरु माले ! त्वं गृह्णामि दक्षिणे करे ।
जपकाले च सिद्धयर्थं प्रसीद मम सिद्धये ॥ २ ॥

हनुमन्मालामन्त्रः

ॐ नमो हनुमते प्रकटपराक्रम आक्रान्त-दिङ्मण्डल यशोवितान-धवलीकृत-जगत्त्रितय-वज्रदेह ज्वलदग्निसूर्यकोटिसमप्रभ-तनूरुह-रुद्रावतार लङ्कापुरीदहनोदधिलङ्घन दशग्रीवशिरःकृतान्तक सीताश्वासन वायुसुताऽञ्जनीगर्भसम्भूत श्रीराम-लक्ष्मणाऽऽनन्दकर-कपिसैन्यप्राकार सुग्रीवसख्यकारण बालिनिर्बहणकारण द्रोणपर्वतोत्पाटनाऽशोक-विदारणा-ऽक्षकुमारकच्छेदन-वनरक्षाकरसमूहनिभञ्जन ब्रह्मास्त्र-ब्रह्म-शक्तिग्रसन लक्ष्मणशक्तिभेदनिवारण विशल्यौषधिसमानयन बालो-दितभानुमण्डलग्रसन मेघनादहोमविध्वंसन इन्द्रजिद्वधकारण सीता-रक्षक-राक्षसीसङ्घविदारण कुम्भकर्णादिवधपरायण श्रीरामभक्ति-तत्पर समुद्रव्योमद्रुमलङ्घनमहासामर्थ्य महातेजःपुञ्जविराजमान स्वामिवचनसम्पादिता-ऽर्जुनयुगसहाय कुमारब्रह्मचारिन् गम्भीर-शब्दोदय-दक्षिणाशामार्तण्ड-मेरुपर्वतपीठिकार्चन सकलमन्त्रागमाचार्य मम सर्वग्रहविनाशन सर्वज्वरोच्चाटन सर्वविषविनाशन सर्वापत्ति-निवारण सर्वदुष्टनिर्बहण सर्प-व्याघ्रादिभय-निवारण सर्वशत्रूच्छेदन मम परस्य च त्रिभुवन-पुं-स्त्री-नपुंसकात्मकं सर्वजीवजातं वशय-वशय ममाज्ञाकारकं सम्पादय-सम्पादय नानानामधेयान् सर्वान् राज्ञः सपरिवारान् मम सेवकान् कुरु-कुरु सर्वशस्त्रास्त्रविषाणि विध्वंसय-विध्वंसय ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रां ३ एह्येहि ह्सौं ह्स्ख्फ्रें ह्स्रौं, ख्फ्रें ह्स्फ्रें ह्रौं सर्वशत्रून् हन-हन परदलानि परसैन्यानि क्षोभय-क्षोभय मम सर्व-कार्यजातं साधय-साधय सर्वदुष्टदुर्जनमुखानि कीलय-कीलय घे-घे-घे हा-हा-हा हुँ-हुँ-हुँ फट्-फट्-फट् स्वाहा ।

पुरश्चरणम्

पुरश्चर्यास्य मन्त्रस्य प्रोक्ता चाऽर्कसहस्रिका ।
भौमस्य वासरे पूजा कार्या हनुमतो ध्रुवम् ॥
प्रियङ्गवो व्रीहयश्च दध्याज्य-क्षीर-संयुतैः ।
कदली-मातुलिङ्गा-ऽऽम्रफलैर्नानाविधैर्हुनेत् ॥
दशांशेन ततो ब्रह्मचारिणो भोजयेद् ध्रुवम् ॥

हनुमद्-गायत्रीमन्त्रः

ॐ अञ्जनीजाय[1] विद्महे वायुपुत्राय धीमहि ।
तन्नो[2] हनुमान् प्रचोदयात् ।

हनुमदष्टार्णमन्त्रोद्धारः

वियदग्नियुतं दीर्घषट्काद्यं तारसम्पुटम् ।
अष्टार्णो मन्त्र आख्यातः...................... ॥

हनुमदष्टार्णमन्त्र.

ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रैं ह्रौं ह्रः ॐ ।

हनुमद्-द्वादशाक्षरमन्त्रोद्धारः

हुँकारमादौ सम्प्रोक्त हनुमते तदनन्तरम् ।
रुद्रात्मकाय हुँ चैव फडिति द्वादशाक्षरम् ॥

हनुमद्-द्वादशाक्षरमन्त्रः

हुँ हनुमते रुद्रात्मकाय हुँ फट् ।

हनुमद्-दशार्णमन्त्रोद्धारः

श्रीबीजं पूर्वमुच्चार्य पवनं च ततो वदेत् ।
नन्दनं च ततो देयं ङेऽवसानेऽनलप्रिया ॥

हनुमद्-दशार्णमन्त्रः

श्रीपवननन्दनाय स्वाहा ।

---

इति देवरिया मण्डलान्तर्गत-'मझौली राज्य' ( सम्प्रति वाराणसी )-
निवासि-पण्डित-श्रीसन्तशरणमिश्रात्मज-व्याकरणाचार्य-साहित्य-
वारिधि-आचार्य-पण्डितश्रीशिवदत्तमिश्रशास्त्रि-विरचितं
हनुमद्-रहस्य समाप्तम् ।

---

१. 'रामदूताय' । २. 'तन्नः कपिः' इत्यपि पाठः ।

# हनुमद्-वडवानल-स्तोत्रम्

सङ्कल्प:—ॐ अस्य श्रीहनुमद्वडवानलस्तोत्रमन्त्रस्य श्रीरामचन्द्र ऋषि:, श्रीवडवानलहनुमान् देवता, मम समस्त-रोग-प्रशमनार्थम् आयुरारोग्यैश्वर्याऽभिवृद्ध्यर्थं समस्त-पापक्षयार्थं सीतारामचन्द्रप्रीत्यर्थं च हनुमद्वडवानलस्तोत्रजपमहं करिष्ये।

ध्यानम्

मनोजवं मारुत-तुल्य-वेगं, जितेन्द्रियं बुद्धिमतां वरिष्ठम्।
वातात्मजं वानरयूथ-मुख्यं, श्रीरामदूतं शरणं प्रपद्ये॥

ॐ ह्रां ह्रीं ॐ नमो भगवते श्रीमहाहनुमते प्रकटपराक्रम सकलदिङ्मण्डल-यशोवितान-धवलीकृत-जगत्-त्रितय-वज्रदेह रुद्रावतार लङ्कापुरीदहन उमा-अर्गलमन्त्र-उदधिबन्धन दशशिर:-कृतान्तक सीताश्वसन वायुपुत्र-अञ्जनीगर्भसम्भूत श्रीरामलक्ष्मणानन्दकर कपिसैन्यप्राकार सुग्रीवसाह्यरण-पर्वतोत्पाटन कुमार-ब्रह्मचारिन् गभीरनाद सर्व-पापग्रहवारण-सर्वज्वरोच्चाटन डाकिनी-विध्वंसन ॐ ह्रां ह्रीं ॐ नमो भगवते महावीरवीराय सर्व-दु:खनिवारणाय ग्रहमण्डल-सर्वभूत-मण्डल-सर्वपिशाचमण्ड-

---

यह वडवानल स्तोत्र सर्वसिद्धि प्रदायक है। इसके पाठ से मनुष्य की सभी कामनाएँ पूर्ण होती हैं। अत: सर्वप्रथम हाथ में जल लेकर 'ॐ अस्य श्रीहनुमद्-वडवानलस्तोत्रमन्त्रस्य०' यह संकल्प वाक्य पढ़कर जल छोड़े। पश्चात् 'ॐ ह्रां ह्रीं ॐ नमो भगवते०' से आरम्भ कर 'हुँ फट् स्वाहा' तक का पाठ करना चाहिए।

लोच्चाटन-भूतज्वर-एकाहिकज्वर - द्वयाहिकज्वर - त्र्याहिकज्वर-चातुर्थिकज्वर - सन्तापज्वर-विषमज्वर-तापज्वर-माहेश्वर-वैष्णव-ज्वरान् छिन्धि छिन्धि यक्ष-ब्रह्मराक्षस-भूत-प्रेत-पिशाचान् उच्चाटय उच्चाटय ।

ॐ ह्रां श्रीं ॐ नमो भगवते श्रीमहाहनुमते ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रैं ह्रौं ह्रः आं ह्रां ह्रां ह्रां ह्रां ॐ सौं एहि एहि एहि ॐ हं ॐ हं ॐ हं ॐ नमो भगवते श्रीमहाहनुमते श्रवणचक्षुर्भूतानां शाकिनी-डाकिनीनां विषमदुष्टानां सर्वविषं हर हर आकाशभुवनं भेदय भेदय छेदय छेदय मारय मारय शोषय शोषय मोहय मोहय ज्वालय ज्वालय प्रहारय प्रहारय शकलमायां भेदय भेदय ।

ॐ ह्रां ह्रीं ॐ नमो भगवते महाहनुमते सर्वग्रहोच्चाटन परबलं क्षोभय क्षोभय सकलबन्धनमोक्षणं कुरु कुरु शिरःशूल-गुल्मशूल-सर्वशूलान्निर्मूलय निर्मूलय नागपाशानन्त-वासुकि-तक्षक-कर्कोटकालियान् यक्षकुलजगत्-रात्रिञ्चर-दिवाचर - सर्पा - न्निर्विषं कुरु कुरु स्वाहा ।

राजभय-चोरभय-परमन्त्र - परयन्त्र-परतन्त्र-परविद्याश्छेदय छेदय स्वमन्त्र-स्वयन्त्र-स्वतन्त्रकाविद्याः प्रकटय प्रकटय सर्वारिष्टान्नाशय नाशय सर्वशत्रून्नाशय नाशय असाध्यं साधय साधय हुँ फट् स्वाहा ।

इति विभीषणकृतं हनुमद्-वडवानलस्तोत्रं सम्पूर्णम् ।

*

# हनुमान-चालीसा

दोहा

श्रीगुरु चरन सरोज रज, निज मन मुकुरु सुधारि।
बरनउँ रघुवर बिमल जसु, जो दायकु फल चारि॥
बुद्धिहीन तनु जानिके, सुमिरौं पवन-कुमार।
बल बुधि विद्या देहु मोहिं, हरहु कलेस बिकार॥

चौपाई

जय हनुमान ज्ञान गुन सागर, जय कपीस तिहुँ लोक उजागर।
रामदूत अतुलित बलधामा, अंजनि-पुत्र पवनसुत नामा॥
महावीर विक्रम बजरंगी, कुमति निवार सुमति के संगी।
कंचन बरन विराज सुबेसा, कानन कुंडल कुंचित केसा॥
हाथ वज्र औ ध्वजा विराजै, काँधे मूँज जनेऊ साजै।
संकर सुवन केसरीनंदन, तेजप्रताप महा जग बंदन॥
विद्यावान गुनी अति चातुर, राम काज करिबे को आतुर।
प्रभु चरित्र सुनिबे को रसिया, राम लखन सीता मन बसिया॥
सूक्ष्म रूप धरि सियहिं दिखावा, विकट रूप धरि लंक जरावा।
भीम रूप धरि असुर सँहारे, रामचन्द्र के काज सँवारे॥
लाय सजीवन लषन जियाये, श्रीरघुवीर हरषि उर लाये।
रघुपति कीन्ही बहुत बड़ाई, तुम मम प्रिय भरत सम भाई॥
सहस बदन तुम्हरो जस गावैं, अस कहि श्रीपति कंठ लगावैं।
सनकादिक ब्रह्मादि मुनीसा, नारद सारद सहित अहीसा॥

जम कुबेर दिगपाल जहाँ ते, कवि कोविद कहि सके कहाँ ते ।
तुम उपकार सुग्रीवहिं कीन्हा, राम मिलाय राज पद दीन्हा ॥
तुम्हरो मन्त्र विभीषन माना, लंकेश्वर भये सब जग जाना ।
जुग सहस्र योजन पर भानू, लील्यो ताहि मधुर फल जानू ॥
प्रभु मुद्रिका मेलि मुख माहीं, जलधि लाँघि गये अचरज नाहीं ।
दुर्गम काज जगतके जेते, सुगम अनुग्रह तुम्हरे तेते ॥
राम दुआरे तुम रखवारे, होत न आज्ञा बिनु पैसारे ।
सब सुख लहै तुम्हारी सरना, तुम रक्षक काहू को डरना ॥
आपन तेज सम्हारो आपै, तीनौं लोक हाँक ते काँपै ।
भूत पिशाच निकट नहिं आवै, महाबीर जब नाम सुनावै ॥
नासै रोग हरै सब पीरा, जपत निरंतर हनुमत बीरा ।
संकट तें हनुमान् छुड़ावै, मन क्रम वचन ध्यान जो लावै ॥
सब पर राम तपस्वी राजा, तिनके काज सकल तुम साजा ।
और मनोरथ जो कोइ लावै, सोइ अमित जीवन फल पावै ॥
चारों जुग परताप तुम्हारा, है परसिद्ध जगत उजियारा ।
साधु संत के तुम रखवारे, असुर निकंदन राम दुलारे ॥
अष्ट सिद्धि नौ निधि के दाता, अस बर दीन जानकी माता ।
राम रसायन तुम्हरे पासा, सदा रहो रघुपति के दासा ॥
तुम्हरे भजन राम को भावै, जनम-जनम के दुख बिसरावै ।
अन्त काल रघुबरपुर जाई, जहाँ जन्म हरि-भक्त कहाई ॥
और देवता चित्त न धरई, हनुमत सेइ सर्व सुख करई ।
संकट कटै मिटै सब पीरा, जो सुमिरै हनुमत बलबीरा ॥

जै जै जै हनुमान गोसाइँ, कृपा करहु गुरु देव की नाइँ ।
जो सत बार पाठ कर कोई, छूटहि बंदि महा सुख होई ॥
जो यह पढ़ै हनुमान चालीसा, होय सिद्ध, साखी गौरीसा ।
तुलसीदास सदा हरि चेरा, कीजै नाथ हृदय महँ डेरा ॥

दोहा

पवन-तनय संकट हरन, मंगल मूरति रूप ।
रामलषन सीता सहित, हृदय बसहु सूर भूप ॥

इस प्रकार हनुमद्-रहस्य में हनुमान-चालीसा समाप्त ।

*

## संकट मोचन हनुमानाष्टक

( मत्तगयन्द छन्द )

बाल समय रवि भक्षि लियो तब तीनहुँ लोक भयो अँधियारो ।
ताहि सों त्रास भयो जग को यह संकट काहु सों जात न टारो ॥
देवन आनि करी बिनती तब छाँड़ि दियो रवि कष्ट निवारो ।
को नहिं जानत है जग में कपि संकटमोचन नाम तिहारो ॥
बालि की त्रास कपीस बसै गिरि जात महाप्रभु पंथ निहारो ।
चौंकि महामुनि साप दियो तब चाहिय कौन बिचार बिचारो ॥
कै द्विज रूप लिवाय महाप्रभु सो तुम दास के सोक निवारो ।
को नहिं जानत है जग में कपि संकटमोचन नाम तिहारो ॥
अंगद के संग लेन गये सिय खोज कपीस यह बैन उचारो ।
जीवत ना बचिहौ हम सों जु बिना सुधि लाये इहाँ पगु धारो ॥

हेरि थके तट सिंधु सबै तब लाय सिया-सुधि प्रान उबारो ।
को नहिं जानत है जग में कपि संकटमोचन नाम तिहारो ॥
रावन त्रास दई सिय को सब राक्षसि सों कहिं सोक निवारो ।
ताहि समय हनुमान महाप्रभु जाय महा रजनीचर मारो ॥
चाहत सीय अशोक सों आगि सु दै प्रभु मुद्रिका सोक निवारो ।
को नहिं जानत है जग में कपि संकट मोचन नाम तिहारो ॥
बान लग्यो उर लछिमन के तब प्रान तजे सुत रावन मारो ।
लै गृह बैद्य सुषेन समेत तबै गिरि द्रोन सु बीरु उपारो ॥
आनि सजीवन हाथ दई तब लछिमन के तुम प्रान उबारो ।
को नहिं जानत है जग में कपि संकटमोचन नाम तिहारो ॥
रावन जुद्ध अजान कियो तब नाग कि फाँस सबै सिर डारो ।
श्रीरघुनाथ समेत सबै दल मोह भयो यह संकट भारो ॥
आनि खगेस तबै हनुमान जु बन्धन काटि सुत्रास निवारो ।
को नहिं जानत है जग में कपि संकट मोचन नाम तिहारो ॥
बंधु समेत जबै अहिरावन लै रघुनाथ पताल सिधारो ।
देविहिं पूजि भली विधि सों बलि देउ सबै मिलि मंत्र बिचारो ॥
जाय सहाय भयो सब ही अहिरावन सैन्य समेत सँहारो ।
को नहिं जानत है जग में कपि संकट मोचन नाम तिहारो ॥
काज किये बड़ देवन के तुम बीर महाप्रभु देखि बिचारो ।
कौन सो संकट मोर गरीब को जो तुमसों नहिं जात है टारो ॥
बेगि हरो हनुमान महाप्रभु जो कछु संकट होय हमारो ।
को नहिं जानत है जग में कपि संकट मोचन नाम तिहारो ॥

दोहा - लाल देह लाली लसे, अरु धरि लाल लंगूर।
बज्र देह दानव-दलन, जय-जय-जय कपिसूर ॥
यह अष्टक हनुमान् को विरचित तुलसी दास।
विनती 'शिवदत्त मिश्र' की पढ़ै सुनै दुखनास ॥

इस प्रकार हनुमद्-रहस्य में संकटमोचन हनुमानाष्टक सम्पूर्ण।

*

# श्री बजरंग बाण

दोहा

निश्चय प्रेम प्रतीत ते, विनय करैं सनमान।
तेहि के कारज सकल शुभ, सिद्ध करैं हनुमान ॥

चौपाई

जय हनुमन्त सन्त हितकारी। सुनि लीजै प्रभु अरज हमारी ॥
जन के काज विलम्ब न कीजै। आतुर दौरि महा सुख दीजै ॥
जैसे कूदि सिन्धु वहि पारा। सुरसा बदन पैठि विस्तारा ॥
आगे जाइ लंकिनी रोका। मारेहु लात गई सुरलोका ॥
जाय विभीषण को सुख दीन्हा। सीता निरखि परम पद लीन्हा ॥
बाग उजारि सिन्धु महँ बोरा। अति आतुर यम कातर तोरा ॥

---

श्रद्धा-भक्ति से गोस्वामी तुलसीदास कृत इस 'बजरंग बाण' के नित्य-प्रति पाठ करने से मनुष्य के सभी कष्ट तथा भूत, प्रेत आदि बाधाएँ दूर होती हैं। एवं युद्ध, यात्रा, परीक्षा, इण्टरव्यू आदि में विशेष सफलता प्राप्त होती है। मंगलवार तथा शनिवार को ११ पाठ करना लाभप्रद है।

अक्षय कुमार को मारि संहारा । लूम लपेटि लंक को जारा ॥
लाह समान लंक जरि गई । जय-जय धुनि सुर पुर मँह भई ॥
अब विलम्ब केहि कारन स्वामी । कृपा करहु प्रभु अन्तर्यामी ॥
जय-जय लक्ष्मण प्राणके दाता । आतुर होइ दुःख करहु निपाता ॥
जय गिरधर जय-जय सुख सागर । सुर-समूह समरथ भटनागर ॥
ॐ हनु हनु हनु हनुमन्त हठीले । बैरिहिं मारु वज्र के कीले ॥
गदा बज्र लै बैरिहिं मारो । महाराज प्रभु दास उबारो ॥
ॐकार हुँकार महावीर धावो । बज्रगदा हनु विलम्ब न लावो ॥
ॐ ह्रीं ह्रीं ह्रीं हनुमन्त कपीसा । ॐ हुँ हुँ हुँ हनु अरि उर शीशा ॥
सत्य होहु हरि शपथ पाय के । रामदूत धरु मारु जाय के ॥
जय-जय-जय हनुमन्त अगाधा । दुख पावत जन केहि अपराधा ॥
पूजा जप-तप नेम अचारा । नहिं जानत हौं दास तुम्हारा ॥
वन-उपवन मग गिरि गृह माहीं । तुम्हरे बल हम डरपत नाहीं ॥
पाँय परौं कर जोरि मनावौं । यहि अवसर अब केहि गोहरावौं ॥
जय अंजनिकुमार बलवन्ता । शंकर सुवन वीर हनुमन्ता ॥
बदन कराल काल कुल घालक । राम सहाय सदा प्रतिपालक ॥
भूत प्रेत पिशाच निशाचर । अग्नि वैताल काल मारीमर ॥
इन्हैं मारु तोहिं शपथ रामकी । राखु नाथ मरजाद नाम की ॥
जनकसुता हरिदास कहावो । ताकी शपथ बिलम्ब न लावो ॥
जय-जय-जय धुनि होत अकाशा । सुमिरत होत दुसह दुखनाशा ॥
शरण-शरण कर जोरि मनावौं । यहि अवसर अब केहि गोहरावौं ॥
उठु-उठु चलु तोहिं राम दोहाई । पाँय परौं कर जोरि मनाई ॥

ॐ चं चं चं चं चपल चलन्ता। ॐ हनु हनु हनु हनु हनुमन्ता ॥
ॐ हं हं हाँक देत कपि चंचल। ॐ सं सं सहमि पराने खलदल ॥
अपने जन को तुरत उबारो। सुमिरत होय आनन्द हमारो ॥
यहि बजरंग बाण जेहिं मारो। ताहि करो फिर कौन उबारो ॥
पाठ करै बजरंग बाण की। हनुमत रक्षा करैं प्राण की ॥
यह बजरंग बाण जो जापै। तेहि ते भूत प्रेत सब काँपै ॥
धूप देय अरु जपे हमेशा। ताके तन नहिं रहे कलेशा ॥

प्रेम प्रतीतिहिं कपि भजे, सदा धरैं उर ध्यान।
तेहि के कारज सकल शुभ, सिद्ध करैं हनुमान ॥

इति श्री गोस्वामी तुलसीदास कृत हनुमत्-बजरंग बाण समाप्त।

*

## हनुमान्-साठिका

चौपाई

जय जय जय हनुमान अडंगी।
महावीर विक्रमबजरंगी ॥ १ ॥
जय कपीश जय पवनकुमारा।
जय जगबन्दन शील अगारा ॥ २ ॥

---

प्रतिदिन 'हनुमान्-साठिका' के पाठ से पाठक संकटमुक्त होकर उनकी सभी मनोकामनाएँ पूर्ण होती हैं। मंगलवार का पाठ तो विशेष सिद्धिप्रद है। जैसा कि साठिका के अन्त में सन्त तुलसी दासजी ने कहा है—

'जो नित पढ़ै यह साठिका, तुलसी कहैं विचारि।
रहै न संकट ताहि को, साक्षी हैं त्रिपुरारि ॥'

जय आदित्य अमर अविकारी।
अरि मरदन जय-जय गिरधारी ॥ ३ ॥
अंजनि उदर जन्म तुम लीन्हा।
जय-जयकार देवतन कीन्हा ॥ ४ ॥
बाजै दुन्दुभि गगन गभीरा।
सुर मन हर्ष असुर मनपीरा ॥ ५ ॥
कपि के डर गढ़ लंक सकानी।
छूटी बन्दि देवतन जानी ॥ ६ ॥
ऋषि - समूह निकट चलि आये।
पवन - तनय के पद सिर नाये ॥ ७ ॥
बार - बार अस्तुति करि नाना।
निर्मल नाम धरा हनुमाना ॥ ८ ॥
सकल ऋषिन मिलि अस मत ठाना।
दीन बताय लाल फल खाना ॥ ९ ॥
सुनत वचन कपि मन हर्षाना।
रविरथ उदय लाल फल जाना ॥ १० ॥
रथ समेत कपि कीन अहारा।
सूर्य बिना भये अति अँधियारा ॥ ११ ॥
विनय तुम्हार करै अकुलाना।
तब कपीश की अस्तुति ठाना ॥ १२ ॥
सकल लोक वृत्तान्त सुनावा।
चतुरानन तब रवि उगिलावा ॥ १३ ॥

कहा बहोरि सुनो बलशीला ।
रामचन्द्र करि हैं बहुलीला ॥ १४ ॥
तब तुम उन कर करब सहाई ।
अबहीं बसहु कानन में जाई ॥ १५ ॥
अस कहि विधि निजलोक सिधारा ।
मिले सखा संग पवनकुमारा ॥ १६ ॥
खेलैं खेल महा तरु तोरैं ।
ढेर करैं बहु पर्वत फोरैं ॥ १७ ॥
जेहि गिरिचरण देहि कपि धाई ।
गिरि समेत पातालहिं जाई ॥ १८ ॥
कपि सुग्रीव बालि को त्रासा ।
निरख रहे राम मगु आसा ॥ १९ ॥
मिले राम तहँ पवन कुमारा ।
अति आनन्द सप्रेम दुलारा ॥ २० ॥
मणि मुँदरी रघुपति सों पाई ।
सीता खोज चले सिर नाई ॥ २१ ॥
शत योजन जलनिधि विस्तारा ।
अगम अपार देवतन हारा ॥ २२ ॥
जिमि सर गोखुर सरिस कपीशा ।
लाँघि गये कपि कहि जगदीशा ॥ २३ ॥
सीता चरण सीस तिन नाये ।
अजर अमर के आशिष पाये ॥ २४ ॥

रहे दनुज उपवन रखवारी।
एक से एक महाभट भारी ॥ २५ ॥
तिन्हैं मारि पुनि कहेउ कपीशा।
दहेउ लंक कोप्यो भुज बीसा ॥ २६ ॥
सिया बोध दै पुनि फिर आये।
रामचन्द्र के पद सिर नाये ॥ २७ ॥
मेरु उपारि आपु छिन माहीं।
बाँधे सेतु निमिष इक माहीं ॥ २८ ॥
लक्ष्मण शक्ति लागी जबहीं।
राम बुलाय कहा पुनि तबहीं ॥ २९ ॥
भवन समेत सुखेण लै आये।
तुरत सजीवन को पुनि धाये ॥ ३० ॥
मग महँ कालनेमि कह मारा।
अमित सुभट निशिचर संहारा ॥ ३१ ॥
आनि सजीवन गिरि समेता।
धरि दीन्हों जहँ कृपा निकेता ॥ ३२ ॥
फनपति केर शोक हरि लीना।
वर्षि सुमन सुर जय-जय कीना ॥ ३३ ॥
महिरावण हरि अनुज समेता।
लै गयो तहाँ पाताल निकेता ॥ ३४ ॥
जहाँ रहे देवी अस्थाना।
दीन चहै बलि काढ़ि कृपाना ॥ ३५ ॥

पवन-तनय प्रभु कीन गुहारी ।
कटक समेत निशाचर मारी ॥ ३६ ॥
रीच्छ कीशपति सबै बहोरी ।
राम लषन कीने यक ठोरी ॥ ३७ ॥
सब देवतन की बन्दि छुड़ाये ।
सो कीरति मुनि नारद गाये ॥ ३८ ॥
अक्षय कुमार दनुज बलवाना ।
सानकेतु कहँ सब जग जाना ॥ ३९ ॥
कुम्भकरण रावण कर भाई ।
ताहि निपात कीन्ह कपि राई ॥ ४० ॥
मेघनाद पर शक्ती मारा ।
पवन-तनय तब सों बरियारा ॥ ४१ ॥
रहा तनय नारान्तक जाना ।
पल महँ ताहि हते हनुमाना ॥ ४२ ॥
जहँ लगि मान दनुज कर पावा ।
पवन-तनय सब मारि नसावा ॥ ४३ ॥
जय मारुत-सुत जय अनुकूला ।
नाम कृशानु शोक सम तूला ॥ ४४ ॥
जहँ जीवन पर संकट होई ।
रवि तम सम सो संकट खोई ॥ ४५ ॥
बन्दि परै सुमिरै हनुमाना ।
संकट कटै धरै जो ध्याना ॥ ४६ ॥

जाकी बाँध बाम पद दीन्हा ।
मारुत सुत व्याकुल बहु कीन्हा ॥ ४७ ॥
सो भुजबल का कीन कृपाला ।
आछत तुम्हें मोर यह हाला ॥ ४८ ॥
आरत हरन नाम हनुमाना ।
सादर सुरपति कीन बखाना ॥ ४९ ॥
संकट रहै न एक रती को ।
ध्यान धरे हनुमान जती को ॥ ५० ॥
धावहु देखि दीनता मोरी ।
कहौं पवनसुत युग कर जोरी ॥ ५१ ॥
कपिपति बेगि अनुग्रह करहू ।
आतुर आइ दुसह दुख हरहू ॥ ५२ ॥
राम शपथ मैं तुमहिं सुनाया ।
जवन गुहार लाग सिय जाया ॥ ५३ ॥
पैज तुम्हार सकल जग जाना ।
भव-बन्धन भंजन हनुमाना ॥ ५४ ॥
यह बन्धन कर केतिक बाता ।
नाम तुम्हार जगत सुखदाता ॥ ५५ ॥
करौ कृपा जय-जय जगस्वामी ।
बार अनेक नमामि नमामी ॥ ५६ ॥
भौमवार कर होम विधाना ।
धूप दीप नैवेद्य सुजाना ॥ ५७ ॥

मंगल दायक को लौ लावै।
सुर नर मुनि वांछित फल पावै ॥ ५८ ॥
जयति जयति जय-जय जग स्वामी।
समरथ पुरुष सुअन्तर जामी ॥ ५९ ॥
अंजनि तनय नाम हनुमाना।
सो तुलसी के प्राण समाना ॥ ६० ॥

दोहा

जय कपीश सुग्रीव तुम, जय अंगद हनुमान।
राम लखन सीता सहित, सदा करो कल्यान ॥ १ ॥
बन्दौं हनुमत नाम यह, भौमवार परमान।
ध्यान धरै नर निश्चय, पावै पद कल्यान ॥ २ ॥
जो नित पढ़ै यह साठिका, तुलसी कहैं विचार।
रहै न संकट ताहि को, साक्षी हैं त्रिपुरारि ॥ ३ ॥

इति हनुमान-साठिका समाप्त।

## हनुमान-लहरी

दोहा

गुरुपदपंकज धारि उर, सुर नर शीश नवाय।
मारुतसुत बरबीर कहँ, ध्यावत चितमन लाय ॥
प्रथम वन्दि सियरामपद, अवधनारि नर संग।
बन्दौं चरण सुध्यान धारि, हनुमत कंचन रंग ॥
मन चित देइ सुनो विनै, हौं तुम दीन दयाल।
और नहीं कछु वासना, दासहि करहु निहाल ॥
तात बड़ाई रावरी, बिछुवत जोति अमन्द।
सब विधि हीन मलीन मति, अहै दीन ब्रजनन्द ॥

जानै जग दातव्यता, नाथ मोर सरवस्त्र ।
पै विरलै कोउ जानि हैं, यह अति गूढ़ रहस्य ॥
जै जयदारुण दुखदलन, महावीर रणधीर ।
कर गहि लेउ उवार ब्रज, आय जुरी अति भीर ॥
गद-गद गिरा गुमान तजि, जुगल पानि ब्रज जोर ।
हनुमत अस्तुति करत है, सिगरी भाँति निहोर ॥

[ छप्पै छन्द ]

जै सुत पवन दयानिधान दारिद दुखभंजन ।
जैति अजनी-तनय सदा सतन मनरंजन ॥
जैति वीर-सिरताज लाज राखउ मम आजू ।
जै-जै रघुवरदास जासु साजेव शुभ काजू ॥
प्रभु जस अरिबंधुसुईस कहँ कियो पार दुख सिन्धुसों ।
व्रज तस मेरो दुख दूर करि होउ सहाय सुबन्धुसों ॥

[ रोला छन्द ]

जैति जैति दुखहरन सरन अब मोको दीजै ।
जैति जैति हनुमन्त अन्त थारो न पईजै ॥
जै अंजनिसुत वीर धीर अति धरम धुरन्धर ।
जय-जय रघुकुल कुमुद चेर जय मच्छक रविकर ॥
जय मारुत सुत तेजवान दुखदुन्द दलैया ।
जय सीता सुख मूल तूल सम लंक जलैया ॥
रघुवर कर सब काज लाल तुव आप सँवारो ।
रुचिर वाटिका दशकन्धर कर नाथ उजारो ॥

बानर दल कहँ विजय तात तुम आप दिवायो ।
लंका कहँ सन्धान करी सीता सुधि पायो ॥
सुग्रीवहिं पहँ राम आनि शुभ सखा बनायो ।
लाय विभीषण नाथ निकट तुम अभय करायो ॥
सागर उतरेउ पार मेल मुद्रिका मुख माहीं ।
सुन शुभमय संवाद करै अचरज कोउ नाहीं ॥
लाय सजीवनि भूरि लखन कहँ जीवित दीनो ।
शोक-जलधि सो आप काढ़ि रघुवर कहँ लीनो ॥
रघुपति सादर सखा भाषि उर लावत भयऊ ।
सकलशोक तत्काल हृदय सों बाहर गयऊ ॥
श्रीमुख रौरे विशद गुणन को भाष्यो स्वामी ।
भरत बाहु बल होय तोहि कह अन्तरयामी ॥
भाखि सुखद संवाद तात भय भरत नसायो ।
हरषि सुजस ततकाल अवध नारी नर गायो ॥
रघुपति कर कछु काज तात तुम बिन नहिं सरितो ।
सुरपुर मो जय जैति शब्द तुव बिन को भरितो ॥

दोहा

देह बड़ाई बानरन, असुरन को वध कीन ।
तो सम को प्रिय सीय की, जासु शोक हर लीन ॥
जै-जै शंकर सुजन जैति जै केशरीनन्दन ।
जै-जै पवन कुमार जयति रघुवर पद बन्दन ॥
जय-जय जनक कुमारि प्यारि यह रघुपति पायक ।
जैति-जैति जै जैति तात सुर साधु सहायक ॥

सकल द्वारसों हार हाय तुव द्वारहि आयउँ ।
दान शीलता देखि रावरी हिय सुख पायउँ ॥
यादर सो महरूम तात अब कहाँ सिधारूँ ।
विपत काल में अहो नाथ अब काहि पुकारूँ ॥
कर गहि लेउ उबार नाथ हम दास तिहारो ।
कर गहि लेउ उबार नाथ कछु है न सहारो ॥
कर गहि लेउ उबार नाथ निज ओर निहारी ।
कर गहि लेउ उबार नाथ सिगरी विधि हारी ॥
कहि कर अजउँ उबारु नाथ भवसिन्धु अथा है ।
गहि कर अजउँ उबारु नाथ व्रज डूबन चाहै ॥
द्रवहु-द्रवहु यहि काल नाथ मोको कोउ नाहीं ।
द्रवहु-द्रवहु यहि काल हार आयउँ तुव पाहीं ॥
द्रवहु-द्रवहु हनुमत कीस दल के सिरताजू ।
द्रवहु-द्रवहु कपिराज ताज तुम संत समाजू ॥
विनवत हौं कर जोर अजौं टारहु मम संकट ।
बिनवत हौं कर जोर नाथ काटहु मम कंटक ॥
विनवत हौं हे नाथ दया को रन ते हेरहू ।
विनवत हौं हे नाथ इहाँ दारुण दुख टेरहू ॥
पद गहि विनवौं नाथ तोहिं कहँ कस नहिं भावै ।
पद गहि विनवौं हाय नाथ तुव दया न आवै ॥
पद गहि विनवौं हाय अजहुँ मो अभय करीजै ।
पद गहि विनवौं हाय अजहुँ सुख सम्पति दीजै ॥

दोहा

सुख सागर आनन्द घन, सन्तन के सिर मौर।
दुख-वन-पावक नाथ तुम, सिर पर सोहत खौर॥

[ रोला छन्द ]

आज जुरयो यहि काल मोहिपै दारुण सोको।
सूझत ना तिहुँ लोक माह तोसो कोउ मोको॥
स्वारथ हित सब जगत माँझ राखत है प्रीती।
पै रौरी हे नाथ हाय अहै अति नूठी रीती॥
हाय-हाय हे नाथ हाय अब मों न बिसारहु।
हाय-हाय हे नाथ हाय अब कोप निवारहु॥
धन बल विद्या हाय कछु नहिं मों ढिग साईं।
कवन सम्पदा कवन तात कब तो बिन पाई॥
दीन हीन सब भाँति हूजिये वेग सहायक।
फेरिये कृपा-कटाक्ष आप सब विधि सब लायक॥
सुखद कथा तुव हाय नाथ कस दीन सुभाखै।
सदा सुचरन पाहिं चित्त आपन कस राखै॥
काम क्रोध मद लोभ मोह मोहिं सदा सतावै।
चित्त वित्तसो हीन दीन कस तो कहँ पावै॥
अजहूँ होय सहाय मोर सब काज सँवारहुँ।
गयउँ सकल विधि हारि हाय अब मोहिं सँभारहुँ॥
सदा कहत सब लोग आप कहँ संकट मोचन।
सदा कहत सब लोग आप दारुन दुखमोचन॥

अपनहिं ओर निहारि नाथ मों कहँ जनि हेरहु ।
आय जुरेउ दुख विकट ताहि कहँ तुरतहिं टेरहु ॥
और कहौ कत नाथ तोहिं कह बहुत बुझाई ।
और कहौ कत हाथ मोहिं सों कहि नहिं जाई ॥
सदन गुनन के खान दीन हित जन-सुखदायक ।
ब्रजनन्दन दुख देख अजहुँ प्रभु होहु सहायक ॥

[ सोरठा छन्द ]

अजहूँ होय सहाय, तात निवारो दुख सब ।
कहा कहो समुझाय, अजहुँ न बिगरेउ काज कछु ॥

[ हरिगीतिका छन्द ]

बहु भाँति विनय बहोरि हे प्रभु जोरि कर भाखत अहौं ।
तुव चरण रत मम मन रहे कछु और वर जासों लहौं ॥
रघुवीर पायन पदुम पावन भृंग मोहिं बनाइये ।
भव-सिन्धु अगम अगाध सो ब्रज वाद अजहुँ लगाइये ॥
तुम तजि कहौं कासों विपति अब नाथ करो मेरी सुनै ।
रावरि भरोस सुवास तजि ब्रज और को कछु ना गुनै ॥
वैरी समाज विनाश करि हनुमान मोहि विजयी करौ ।
मेरी ढिठाई दोष अवगुन पै न चित सांई धरौ ॥
जब लगि सकल न गुमान तजि नर आइ राउर पद गहै ।
तब लगि दवानल पाप को बहु भाँति तन मनही दहै ॥
जब लगि न रावरि होय नर सब भाँति मन क्रम वचन ते ।
तब लगि न रघुवर दास होत करोर जोखिम यतन ते ॥

यदि मान जिय परमान निहचै सरन राउर व्रज गहै ।
परलोक लोक भरोस तजि नित नाथ का दरशन चहै ॥
हम अपनि ओर निहोर बहु विधि नाथ नित विनती करौं ।
हरषाय सादर नाथ तुव गुनगाथ निज हियरा धरौं ॥
जनि करहु मोहि अनाथनाथ सुदास है व्रज रावरो ।
हनुमान हैं शुचि पतित पावन दास जोपै पाँवरो ॥
अबहूँ करो न सनाथ नाथ तो जगत मोहि तोहि का कहै ।
यह रुचिर पावन स्वामि सेवक नेह नातो क्यों रहै ॥

दोहा

विजय चहैं निज काज महँ, हनुमत कहँ सिरनाय ।
लखि व्रज कर अब दुरदसा, द्रवहु अबहुँ तुम धाय ॥

[ सोरठा ]

हार देत सब काज, नाथ रावरे हाथ महँ ।
सजहु सकल शुभ साज, भाजहु जनि अब मोहि तजि ॥
पंगु भइ मो बुद्ध, अकथ कथा कस कहि सकौं ।
करहु काज मम सिद्ध, और कहा तोसों कहौं ॥
सुनै न समुझै रीत, मगन भयो मम प्रेम महँ ।
अब न सिखावहु नीत, यासो मोहि न काज कछु ॥
नहिं दर छाँड़ब हाथ, मारहु या जीवन रखहु ।
अजनन्दन बिलखाय, भाखत साखी दै सियहिं ॥
पाहि पाहि भगवन्त, अब सुधि लीजै दास की ।
दीजै दरस तुरन्त, करिय कृतारथ दीन जन ॥

माँगत दोउ कर जोरि, अभै दान तुम सन सदा।
बारहिं बार निहोरि, कहत करहु फुर मो वचन ॥
जो याको चित्त लाय, करे पाठ शुचि प्रेम सों।
ताकर सकल बलाय, हरहु रहहु दारुण बिपति ॥

दोहा

संवत् उन्निससै बरस, बीते तीन पचास।
नौमी तिथि सित पाख सुठि, रुचिर सुमाधव मास ॥
'हनूमान-लहरी' रचत, हिय धरि पवनकुमार।
सुजन दया करि दास पै, छमि हैं चूक अपार ॥

[ सोरठा ]

अखतियार पुर ग्राम, आरा जिला सुहावनो।
'व्रजनन्दन' मम नाम, सुत शिवनन्दन सुकवि को ॥
'व्रजबिहारि' लघुबन्धु, प्रेम नेम लखि जाहिकर।
प्रगट करौं सुखसिन्धु, 'हनुमान-लहरी' सरल ॥

इति हनुमान-लहरी समाप्ता।

*

# हनुमानबाहुक[1]

[ छप्पय ]

सिंधु-तरन, सिय-सोच-हरन, रबि-बालबरन-तनु ।
भुज बिसाल, मूरति कराल कालहु को काल जनु ॥
गहन-दहन-निरदहन-लंक निःसंक, लंक-बुव ।
जातुधान-बलवान-मान-मद-दवन पवनसुव ॥
कह तुलसिदास सेवत सुलभ, सेवकहित संतत निकट ।
गुनगनत, नमत, सुमिरत, जपत, समन सकल-संकट-बिकट ॥१॥

स्वर्न-सैल-संकास कोटि-रबि-तरुन-तेज-घन ।
उर बिसाल, भुजदंड चंड नख बज्र बज्रतन ॥

---

१. विक्रम संवत् १६६४ के लगभग गोस्वामी तुलसीदासजी की बाहुओं में वात-व्याधि की भयंकर पीड़ा उत्पन्न हुई थी। और फोड़े-फुन्सियों के कारण उनके पूरे शरीर में पीड़ा होने लगी। दर्द कम होने के लिए ओषधि, यन्त्र, मन्त्र एवं अनेक टोटके वगैरह किये गये, किन्तु घटने के बदले रोग दिनों-दिन बढ़ता ही जाता था। असहनीय कष्टों से हताश होकर अन्त में उसकी निवृत्ति के लिए गोस्वामी तुलसीदासजी ने प्रस्तुत 'हनुमान-बाहुक' द्वारा हनुमानजी की वन्दना की थी। अञ्जनीकुमार की असीम अनुकम्पा से उनकी सारी व्यथा नष्ट हो गयी। यह वही चौवालिस पद्यों का प्रसिद्ध 'हनुमानबाहुक' नामक स्तोत्र है। श्रीहनुमान् जी के असंख्य उपासक निरन्तर इसका पाठ करते हैं और अपने वांछित मनोरथ को प्राप्त करके प्रसन्न होते हैं। संकटकालीन अवस्था में सद्यःफलदायक इस स्तोत्र का श्रद्धा-विश्वासपूर्वक पाठ अत्यधिक फलदायक सिद्ध हुआ है।

पिंग नयन, भृकुटी कराल रसना दसनानन ।
कपिस केस, करकस लँगूर, खल-दल-बल-भानन ।।
कह तुलसिदास बस जासु उर मारुतसुत मूरति विकट ।
संताप पाप तेहि पुरुष पहिं सपनेहुँ नहिं आवत निकट ।। २ ।।

[ झूलना ]

पंचमुख-छमुख-भृगुमुख्य भट-असुर-सुर,
सर्व-सरि-समर समरत्थ सूरो ।
बाँकुरो बीर बिरुदैत बिरुदावली,
बेद बंदी बदत पैजपूरो ।।
जासु गुनगाथ रघुनाथ कह, जासु बल
बिपुल-जल-भरित जग-जलधि झूरो ।
दुवन-दल-दमन को कौन तुलसीस है
पवन को पूत रजपूत रूरो ।। ३ ।।

[ घनाक्षरी ]

भानुसों पढ़न हनुमान गये भानु मन
अनुमानि सिसुकेलि कियो फेरफार सो ।
पाछिले पगनि गम गगन मगन-मन,
क्रम को न भ्रम, कपि बालक-बिहार सो ।।
कौतुक बिलोकि लोकपाल हरि हर विधि,
लोचननि चकाचौंधी चित्तनि खभार सो ।
बल कैधौं बीररस, धीरज कै, साहस कै,
तुलसी सरीर धरे सबनि को सार सो ।। ४ ।।

भारत में पारथ के रथकेतु कपिराज,
गाज्यो सुनि कुरुराज दल हलबल भो।
कह्यो द्रोन भीषम समीरसुत महाबीर,
बीर-रस-बारि-निधि जा को बल जल भो॥
बानर सुभाय बाल केलि भूमि भानु लागि,
फलँग फलाँगहू तें घाटि नभतल भो।
नाइ-नाइ माथ जोरि-जोरि हाथ जोधा जोहैं,
हनुमान देखे जगजीवन को फल भो॥ ५॥
गोपद पयोधि करि, होलिका ज्यों लाई लंक,
निपट निसंक परपुर गलबल भो।
द्रोन-सो पहार लियो ख्याल ही उखारि कर,
कंदुक-ज्यों कपिखेल बेल कैसो फल भो॥
संकटसमाज असमंजस भो रामराज,
काज जुग-पूगनि को करतल पल भो।
साहसी समत्थ तुलसी को नाह जाकी बाँह,
लोकपाल पालन को फिर थिर थल भो॥ ६॥
कमठ की पीठि जा के गोड़नि की गाड़ैं मानो
नापके भाजन भरि जलनिधि-जल भो।
जातुधान-दावन परावन को दुर्ग भयो,
महामीनबास तिमि तोमनि को थल भो॥
कुंभकर्न-रावन-पयोदनाद-ईंधन को
तुलसी प्रताप जा को प्रबल अनल भो।

भीषम कहत मेरे अनुमान हनुमान-
सारिखो त्रिकाल न त्रिलोक महाबल भो ॥ ७ ॥
दूत रामराय को, सपूत पूत पौन को, तू
अंजनी को नंदन प्रताप भूरि भानु सो ।
सीय-सोच-समन, दुरित-दोष-दमन,
सरन आये अवन, लखनप्रिय प्रान सो ॥
दसमुख दुसह दरिद्र करिबे को भयो,
प्रकट तिलोक ओक तुलसी निधान सो ।
ज्ञान-गुनवान बलवान सेवा सावधान,
साहेब सुजान उर आनु हनुमान सो ॥ ८ ॥
दवन-दुवन-दल भुवन-विदित बल,
बेद जस गावत बिबुध बंदीछोर को ॥
पाप-ताप-तिमिर तुहिनबिघटन-पटु,
सेवक-सरोरुह सुखद भानु भोर को ।
लोक-परलोकतें बिसोक सपने न सोक,
तुलसी के हिये है भरोसो एक ओर को ॥
राम को दुलारो दास बामदेव को निवास,
नाम कलि-कामतरु केसरी-किसोर को ॥ ९ ॥
महाबल-सीम, महाभीम, महाबानइत,
महाबीर बिदित, बरायो रघुबीर को ।
कुलिस-कठोरतनु जोर परै रोर रन,
करुना-कलित मन धारमिक धीर को ॥

दुर्जन को काल सो कराल पाल सज्जन को
सुमिरे हरनहार तुलसी को पीर को।
सीय-सुखदायक दुलारो रघुनायक को,
सेवक सहायक है साहसी समीर को ॥१०॥
रचिबे को बिधि जैसे, पालिबे को हरि, हर
मीच मारिबे को, ज्याइबे को सुधापान भो।
धरिबे को धरनि, तरनि तम दलिबे को,
सोखिबे कृसानु, पोषिबे को हिम-भानु भो॥
खल-दुख-दोषिबे को, जन-परितोषिबे को,
माँगिबो मलीनता को मोदक सुदान भो।
आरत की आरति निवारिबे को तिहूँ पुर,
तुलसी को साहेब हठीलो हनुमान भो ॥११॥
सेवक स्योकाई जानि जानकीस मानै कानि,
सानुकूल सूलपानि नवै नाथ नाँक को।
देवी देव दानव दयावने ह्वै जोरैं हाथ,
बापुरे बराक कहा और राजा राँक को॥
जागत सोवत बैठे बागत बिनोद मोद,
ताकै जो अनर्थ सो समर्थ एक आँक को।
सब दिन रूरो परै पूरो जहाँ-तहाँ ताहि,
जाके है भरोसो हिये हनुमान हाँक को ॥१२॥
सानुग सगौरि सानुकूल सूलपानि ताहि,
लोकपाल सकल लखन राम जानकी।

लोक-परलोक को बिसोक सो तिलोक ताहि,
तुलसी तमाइ कहा काहू बीर आनकी ॥
केसरीकिसोर बंदीछोरके नेवाजे सब,
कीरति बिमल कपि करुनानिधान की ।
बालक-ज्यों पालिहैं कृपालु मुनि सिद्ध ता को,
जाके हिये हुलसति हाँक हनुमान की ॥१३॥

करुना निधान, बलबुद्धि के निधान, मोद-
महिमानिधान, गुन-ज्ञान के निधान हौ ।
बामदेव-रूप, भूप राम के सनेही, नाम
लेत देत अर्थ धर्म काम निरबान हौ ॥
आपने प्रभाव, सीतानाथ के सुभाव सील,
लोक-बेद-बिधि के बिदुष हनुमान हौ ।
मन की, बचन की, करम की तिहूँ प्रकार,
तुलसी तिहारो तुम साहेब सुजान हौ ॥१४॥

मनको अगम, तनसुगम किये कपीस,
काज महाराज के समाज साज साजे हैं ।
देव-बंदीछोर रनरोर केसरीकिसोर,
जुग जुग जग तेरे बिरद बिराजे हैं ॥
बीर बरजोर, घटि जोर तुलसी की ओर
सुनि सकुचाने साधु, खलगन गाजे हैं ॥
बिगरी सँवार अंजनीकुमार कीजे मोहिं,
जैसे होत आये हनुमान के निवाजे हैं ॥१५॥

सवैया

जान सिरोमनि हौ हनुमान सदा जन के मन बास तिहारो।
ढारो बिगारो मैं का को कहा केहि कारन खीझत हौं तो तिहारो॥
साहेब सेवक नाते ते हातो कियो सो तहाँ तुलसी को न चारो।
दोष सुनाये तें आगेहुँ को होशियार ह्वै हौं मन तौ हिय हारो॥१६॥
तेरे थपे उथपै न महेस, थपै थिर को कपि जे घर घाले।
तेरे निवाजे गरीबनिवाज बिराजत वैरिन के उर साले॥
संकट सोच सबै तुलसी लिये नाम फटै मकरी के-से जाले।
बूढ़ भये बलि, मेरिहि बार, कि हारि परे बहुतै नत पाले॥१७॥
सिंधु तरे, बड़े बीर दले खल, जारे हैं लंक से बंक मवासे।
तैं रन-केहरि केहरि के बिदले अरि-कुंजर छैल छवा से॥
तोसों समत्थ सुसाहेब सेइ सहै तुलसी दुख-दोष दवा से।
बानर-बाज बढ़े खल-खेचर, लीजत क्यों न लपेटि लवा-से॥१८॥
अच्छ-बिमर्दन कानन-भानि दसानन आनन भा न निहारो।
बारिदनाद अकंपन कुंभकरन्न-से कुंजर केहरि-बारो॥
राम-प्रताप-हुतासन, कच्छ, बिपच्छ, समीर समीरदुलारो।
पाप तें, साप तें, ताप तिहूँ तें सदा तुलसी कहँ सो रखवारो॥१९॥

घनाक्षरी

जानत जहान हनुमान को निवाज्यो जन,
मन अनुमानि, बलि, बोल न बिसारिये।
सेवा-जोग तुलसी कबहुँ कहा चूक परी,
साहेब सुभाव कपि साहिबी सँभारिये॥

अपराधी जानि कीजै सासति सहस भाँति,
मोदक मरै जो, ताहि माहुर न मारिये ।
साहसी समीर के दुलारे रघुबीरजू के,
बाँह पीर महाबीर बेगि ही निवारिये ॥२०॥
बालक बिलोकि, बलि, बारेतें आपनो कियो,
दीनबंधु दया कीन्हीं निरुपाधि न्यारिये ।
रावरो भरोसो तुलसी के, रावरोई बल,
आस रावरीयै, दास रावरो बिचारिये ॥
बड़ो बिकराल कलि, काको न बिहाल कियो,
माथे पगु बली को, निहारि सो निवारिये ।
केसरीकिसोर, रनरोर, बरजोर बीर,
बाँहुपीर राहुमातु ज्यौं पछारि मारिये ॥२१॥
उथपे थपनथिर थपे उथपनहार,
केसरीकुमार बल आपनो सँभारिये ।
राम के गुलामनि को कामतरु रामदूत,
मोसे दीन दूबरे को तकिया तिहारिये ॥
साहेब समर्थ तोसों तुलसी के माथे पर,
सोऊ अपराध बिनु बीर, बाँधि मारिये ।
पोखरी बिसाल बाँहु, बलि बारिचर पीर,
मकरी ज्यौं पकरिकै बदन बिदारिये ॥२२॥
राम को सनेह, राम साहस लखन सिय,
राम की भगति, सोच संकट निवारिये ।

मुद-मरकट रोग-बारिनिधि हेरि हारे,
जीव-जामवंत को भरोसो तेरो भारिये ॥
कूदिये कृपाल तुलसी सुप्रेम-पब्बयतें,
सुथल सुवेल भालु बैठि कै बिचारिये ।
महाबीर बाँकुरे बराकी बाँहपीर क्यों न,
लंकिनी ज्यों लातघात ही मरोरि मारिये ॥२३॥
लोक-परलोकहूँ तिलोक न बिलोकियत,
तोसे समरथ चष चारिहूँ निहारिये ।
कर्म, काल, लोकपाल, अग-जग जीवजाल,
नाथ हाथ सब निज महिमा बिचारिये ॥
खास दास रावरो, निवास तेरो तासु उर,
तुलसी सो देव दुखी देखिअत भारिये ।
बात तरुमूल बाँहुसूल कपिकच्छु बेलि,
उपजी सकेलि कपिकेलि ही उखारिये ॥२४॥
करम-कराल-कंस भूमिपाल के भरोसे,
बकी बकभगिनी काहू तें कहा डरैगी ।
बड़ी बिकराल बालघातिनी न जात कहि,
बाँहुबल बालक छबीले छोटे छरैगी ॥
आई है बनाइ बेष आप ही बिचारि देख,
पाप जाय सब को गुनी के पाले परैगी ।
पूतना पिसाचिनी ज्यौं कपिकान्ह तुलसी की,
बाँहपीर महाबीर, तेरे मारे मरैगी ॥२५॥

भाल की कि काल की कि रोष की त्रिदोष की है,
वेदन विषम पाप-ताप छलछाँह का।
करमन कूट की कि जंत्र-मंत्र बूट की,
पराहि जाहि पापिनी मलीन मनमाँह की॥
पैहहि सजाय, नत कहत बजाय तोहि,
बावरी न होहि बानि जानि कपिनाँह की।
आन हनुमान की दोहाई बलवान की,
सपथ महावीर की जो रहै पीर बाँह की॥२६॥
सिंहिका सँहारि बल, सुरसा सुधारि छल,
लंकिनी पछारि मारि बाटिका उजारी है।
लंक परजारि मकरी बिदारि बार-बार,
जातुधान धारि धूरिधानी करि डारी है॥
तोरि जमकातरि मन्दोदरी कढ़ोरि आनी,
रावन की रानी मेघनाद महँतारी है।
भीर बाँहपीर की निपट राखी महाबीर,
कौन के सकोच तुलसी के सोच भारी है॥२७॥
तेरो बालकेलि बीर सुनि सहमत धीर,
भूलत सरीरसुधि सक्र रबि-राहु की।
तेरी बाँह बसत बिसोक लोकपाल सब,
तेरो नाम लेत रहै आरति न काहु की॥
साम दाम भेद बिधि बेदहू लबेद सिधि,
हाथ कपिनाथ ही के चोटी चोर साहु की।

आलस अनख परिहास कै सिखावन है,
एते दिन रही पीर तुलसी के बाहु की ॥२८॥

टूकनि को घर-घर डोलत कँगाल बोलि,
बाल ज्यौं कृपाल नतपाल पालि पोसो है।
कीन्ही है सँभार सार अंजनीकुमार वीर,
आपनो बिसारि हैं न मेरेहू भरोसो है॥
इतनो परेखो सब भाँति समरथ आजु,
कपिराज साँची कहौं को तिलोक तोसो है।
साँसति सहत दास कीजे पेखि परिहास,
चीरी को मरन खेल बालकनि को सो है ॥२९॥

आपने ही पाप तें त्रिताप तें कि साप तें,
बढ़ी है बाँहबेदन कही न सहि जाति है।
औषध अनेक जंत्र-मंत्र-टोटकादि किये,
बादि भये देवता मनाये अधिकाति है॥
करतार, भरतार, हरतार, कर्म, काल,
को है जगजाल जो न मानत इताति है।
चेरो तेरो तुलसी तू मेरो कह्यो रामदूत,
ढील तेरी बीर मोहिं पीर तें पिराति है ॥३०॥

दूत रामराय को, सपूत पूत बाय को,
समत्थ हाथ पाय को सहाय असहाय को।
बाँकी बिरदावली बिदित बेद गाइयत,
रावन सो भट भयो मुठिका के घाय को॥

एते बड़े साहेब समर्थ को निवाजो आज,
सीदत सुसेवक बचन मन काय को।
थोरी बाँहपीर की बड़ी गलानि तुलसी को,
कौन पाप कोप, लोप प्रगट प्रभाय को ॥३१॥
देवी देव दनुज मनुज मुनि सिद्ध नाग,
छोटे बड़े जीव जेते चेतन अचेत हैं।
पूतना पिसाची जातुधानी जातुधान बाम,
रामदूत की रजाइ माथे मानि लेत हैं॥
घोर जंत्र मंत्र कूट कपट कुरोग जोग,
हनूमान आन सुनि छाड़त निकेत हैं।
क्रोध कीजे कर्म को प्रबोध कीजे तुलसी को,
सोध कीजे तिन को जो दोष दुख देत हैं ॥३२॥
तेरे बल बानर जिताये रन रावन सों,
तेरे घाले जातुधान भये घर-घर के।
तेरे बल रामराज किये सब सुरकाज,
सकल समाज साज साजे रघुबर के॥
तेरो गुनगान सुनि गीरबान पुलकत,
सजल बिलोचन बिरंचि हरि हर के।
तुलसी के माथे पर हाथ फेरो कीसनाथ,
देखिये न दास दुखी तोसे कनिगर के ॥३३॥
पालो तेरे टूक को परेहू चूक मूकिये न,
कूर कौड़ी दू को हौं आपनो ओर हेरिये।

भोरानाथ भोरेही सरोष होत थोरे दोष,
पोषि तोषि थापि आपनो न अवडेरिये ॥
अंबु तू हौं अंबुचर, अंब तू हौं डिंभ, सो न,
बूझिये बिलंब अवलंब मेरे तेरिये।
बालक बिकल जानि पाहि प्रेम पहिचानि,
तुलसी की बाँह पर लामी लूम फेरिये ॥३४॥
घेरि लियो रोगनि कुजोगनि कुलोगनि ज्यौं,
बासर जलद घन घटा धुकि धाई है।
बरसत बारि पीर जारिये जवासे जस,
रोष बिनु दोष, धूम-मूल मलिनाई है ॥
करुनानिधान हनुमान महाबलवान,
हेरि हँसि हाँकि फूँकि फौजैं तैं उड़ाई है।
खाये हु तो तुलसी कुरोग राढ़ राकसनि,
केसरीकिसोर राखे बीर बरिआई है ॥३५॥

सवैया

रामगुलाम तुही हनुमान्
गोसाँइ सुसाँइ सदा अनुकूलो।
पाल्यो हौ बाल ज्यों आखर दू
पितु मातु सों मंगल मोद समूलो ॥
बाँहकी बेदन बाँहपगार
पुकारत आरत आनँद भूलो।

श्रीरघुबीर निवारिये पीर
रहौं दरबार परो लटि लूलो ॥३६॥

घनाक्षरी

काल की करालता करम कठिनाई कीधौं,
पाप के प्रभाव की सुभाय बाय बावरे ।
बेदन कुभाँति सो सही न जाति राति दिन,
सोई बाँह गही जो गही समीरडाबरे ॥
लायो तरु तुलसी तिहारो सो निहारि बारि,
सींचिये मलीन भो तयो है तिहूँ तावरे ।
भूतनि की आपनी पराये की कृपानिधान,
जानियत सब ही की रीति राम रावरे ॥३७॥
पायँपीर पेटपीर बाँहपीर मुँहपीर,
जरजर सकल सरीर पीर भई है ।
देव भूत पितर करम खल काल ग्रह,
मोहिं पर दवरि दमानक सी दई है ॥
हौं तो बिन मोल के बिकानो बलि बारे ही तें,
ओट रामनाम की ललाट लिखि लई है ।
कुंभज के किंकर बिकल बूड़े गोखुरनि,
हाय रामराय ऐसी हाल कहूँ भई है ॥३८॥

ताडुक-सुबाहु नीच लीचर-मरीच मिलि,
मुँहपीर-केतुजा कुरोग जातुधान हैं।
रामनाम जपजाग कियो चहों सानुराग,
काल कैसे दूत भूत कहा मेरे मान हैं ॥
सुमिरे सहाय रामलखन आखर दोऊ,
जिनके समूह साके जागत जहान हैं।
तुलसी सँभारि ताड़का-सँहारि भारि भट,
बेधे बरगद से बनाइ बानवान हैं ॥३९॥
बालपने सूधे मन राम सनमुख भयो,
रामनाम लेत माँगि खात टूकटाक हौं।
पर्यो लोकरीतिमें पुनीत प्रीति रामराय,
मोहबस बैठो तोरि तरकितराक हौं ॥
खोटे-खोटे आचरन आचरत अपनायो,
अंजनीकुमार सोध्यो रामपानि पाक हौं।
तुलसी गोसाइँ भयो भोंड़े दिन भूलि गयो,
ताको फल पावत निदान परिपाक हौं ॥४०॥
असन-बसन-हीन विषम-विषाद-लीन,
देखि दीन दूबरो करै न हाय हाय को।
तुलसी अनाथ सो सनाथ रघुनाथ कियो,
दियो फल सीलसिंधु आपने सुभाय को ॥

नीच यहि बीच पति पाइ भरुहाइगो,
बिहाइ प्रभु-भजन बचन मन काय को।
तातें तनु पेषियत घोर बरतोर मिस,
फूटि-फूटि निकसत लोन रामराय को ॥४१॥
जिऔं जग जानकीजीवन को कहाइ जन,
मरिबेको बारानसी बारि सुरसरि को।
तुलसी के दुहूँ हाथ मोदक है ऐसे ठाउँ,
जाके जिये मुये सोच करिहैं न लरि को ॥
मो को झूठ साँचो लोग राम को कहत सब,
मेरे मन मान है न हर को न हरि को।
भारी पीर दुसह सरीर तें बिहाल होत,
सोऊ रघुबीर बिनु सकै दूर करि को ॥४२॥
सीतापति साहेब सहाय हनुमान नित,
हित उपदेस को महेस मानो गुरु कै।
मानस बचन काय सरन तिहारे पाँय,
तुम्हरे भरोसे सुर मैं न जाने सुर कै॥
ब्याधि भूतजनित उपाधि काहू खल की,
समाधि कीजे तुलसी को जानि जन फुर कै।
कपिनाथ रघुनाथ भोलानाथ भूतनाथ,
रोगसिंधु क्यों न डारियत गाय खुरकै ॥४३॥

कहौं हनुमान सों सुजान रामराय सों,<br>
कृपानिधान संकर सों सावधान सुनिये।<br>
हरष विषाद राग रोष गुन दोषमई, ।।<br>
बिरची बिरंचि सब देखियत दुनिये ।।<br>
माया जीव काल के करम के सुभाय के,<br>
करैया राम बेद कहैं साँची मन गुनिये।<br>
तुम्ह तें कहा न होय हाहा सो बुझैये मोंहि,<br>
हौं हुँ रहों मौन ही बयो सो जानि लुनिये ।।४४।।

इस प्रकार हनुमद्-रहस्य में गोस्वामी तुलसीदासकृत हनुमानबाहुक समाप्त।

*

इति आचार्य पण्डित श्रीशिवदत्तमिश्र शास्त्रि रचित हनुमद्-रहस्य समाप्त।



# हनुमान्‌जी की आरती

आरति कीजै हनुमान लला की । दुष्टदलन रघुनाथ कला की ॥
जाके बल से गिरिवर काँपै । रोग दोष जाके निकट न झाँपै ॥
अंजनि - पुत्र महा बलदाई । संतन के प्रभु सदा सहाई ॥
दे बीरा रघुनाथ पठाये । लंका जारि सीय सुधि लाये ॥
लंका सो कोटसमुद्र-सी खाई । जात पवनसुत बार न लाई ॥
लंका जारि असुर संहारे । सियाराम जी के काज सँवारे ॥
लक्ष्मण मूर्छित पड़े सकारे । आनि सजीवन प्रान उबारे ॥
पैठि पताल तोरि जम-कारे । अहिरावण की भुजा उखारे ॥
बाँयें भुजा असुर दल मारे । दहिने भुजा संतजन तारे ॥
सुर नर मुनि आरती उतारे । जै-जै-जै हनुमान उचारे ॥
कंचन थार कपूर लौ छाई । आरति करत अंजनी माई ॥
जो हनुमान की आरति गावै । बसि बैकुंठ परमपद पावै ॥

इति हनुमत्-आरती समाप्त ।

*

